बोलि सलष पंमार। बोलि पज्जून महामति ॥
बोलिव संभरराय। बोलि कनकेस विरदपति ॥
कामधुज्जराय निड्डुर बुलिव। अरु बरदाई बुल्लियव ॥
सब मिले सूर सामंत वर। मत्त तत्त सब संतियव ॥
छं० ॥ २६१ ॥

## चंद का पृथ्वीराज से कहना कि अब युद्ध में देर न कीजिए, आल्हा कन्नौज से पचास हजार सेना लेकर सात दिन हुए आ गया है।

दूहा ॥ कहै चंद प्रिथिराज सुनि। ढील न करिए नेति ॥
आयो आल्ह कनौज तैं। सहस पचास समेति ॥
छं० ॥ २६२ ॥

चौपाई ॥ आल्हा सहस पचासक ल्यायौ। पंग जंग पर सैन पठायौ ॥
आल्हा आय सात दिन बीते। कीजै जुद्ध चंदेल कहीते ॥
छं० ॥ २६३ ॥

## पृथ्वीराज का परिमालदेव को पत्र भेजना कि क्षत्रिय धर्म विचार कर हमने दो महीना युद्ध बन्द कर प्रतीक्षा की अब या तो लडो या महोबा छोड़ दो।

दोय मास हम छावनि कीनी। छत्री धरम कारनै चीनी ॥
अब चंदेल जुद्ध वर माँडौ। नातर नगर महोबौ छंडौ ॥
छं० ॥ २६४ ॥

गुन मंजरि मोहि सालै दासी। पाइक एनै अनाइक तासी ॥
पहले जौम लरन कौ कीनौ। अब चंदेल कहा बलहीनौ ॥
छं० ॥ २६५ ॥

कवित्त ॥ लिषि पत्री प्रिथिराज। जोग परमाल सु किन्नव ॥
छत्रि धरम धरि सूर। जुद्ध सुरलोकहि दिन्नव ॥
करै जुद्ध पाधरौ। चंदेले षेल भूस कुल ॥
नातर घर तजि ठांम। रहौ आधीन सेव तुल ॥
धरिये धीरज धारना। कादरता सब छंडिये ॥

बुलाय कुमक कमधुज्ज की । सिंघ नाद नृप गज्जियं ॥
छं० ॥ २६६ ॥

चौपाइ ॥ इची धरम धरी परिमालह । करी नरेस मग्ग रन ष्यालह ॥
कै तौ ठाम महोबो छंडी । कै सब साज लरन कौ मंडी ॥
छं० ॥ २६७ ॥

## पत्र पढ़कर परिमालदेव का आल्हा आदि अपने सब सरदारों को बुलाकर परामर्श करना और लड़ाई आरम्भ करने के लिये पृथ्वीराज को पत्र लिखना ॥

लिय परिमाल पत्रिका बंचिय । सोच करी सज्जन दिल पंचिय ॥
अपनी परिगह सकल बुलाइय । संभरि काज कियौ मति ठाइय ॥
छं० ॥ २६८ ॥

नाराच ॥ बुलाय राज अल्हयं । करंत मत्त षालयं ॥
बुलाय उद्द लीनयं । कुमार दो प्रवीनयं ॥
छं० ॥ २६९ ॥

बुलाइ काइयं कली । सुचार बुद्धि है भली ॥
बुलाइ राज सीहयं । अनेक जुद्ध जीययं ॥
छं० ॥ २७० ॥

बुलाइ भाट लीनयं । नरेस थप्पि कीनयं ॥
बुलाय बैस बीरयं । चँदेल बीर धीरयं ॥
छं० ॥ २७१ ॥

बुलाय लाष सुंदरं । करंत बात अंदरं ॥
गई रषार रूपयं । सुषग्गगी गजूपयं ॥
छं० ॥ २७२ ॥

तहां लमत्त कीनयं । अनेक भर्म लीनयं ॥
पिथौर दूत आययं । जुरन्न जुद्ध दाययं ॥
छं० ॥ २७३ ॥

लिताव युद्ध मंडियं । नहीं तौ ठांम छंडियं ॥
बुले सु आल्ह नूपयं । सुनौ चँदेल भूपयं ॥
छं० ॥ २७४ ॥

विषादि लोग आपली । अरि दल उथप्पली ॥
परमार गोहि गोहिलं । वघेल जोर मोहिलं ॥
छं० ॥ २७५ ॥

कमद्ध सूर सामिले । वघेल वागरी चले ॥
जहां सुचन्द पीचियं । भिघोर वैस वीचियं ॥
छं० ॥ २७६ ॥

ससांपुला हड़ावयं । वनाफरं जुझारयं ॥
गरूर गोहिलोतयं । पवै पनीर होतयं ॥
छं० ॥ २७७ ॥

वरंनि वाल नौतयं । चिरंत डोड होतयं ॥
न्रिपान नंद वानियं । कठोर लोह जानियं ॥
छं० ॥ २७८ ॥

पुंडीर दाहिमां मिले । जमहि सिंघु लै चलै ॥
पिलंत पारिहारियं । चंदेल सैंन भारियं ॥
छं० ॥ २७९ ॥

सवै सयन्न मिल्लियं । हज्जोर साठि हल्लियं ॥
पंचास दीन पंगुरं । कुमक्क राज संगयं ॥
छं० ॥ २८० ॥

गयंद तीन सेहलं । जिलं सुपाट जंवलं ॥
चंदेल दोई रोसयं । दलं असेक दीसयं ॥
छं० ॥ २८१ ॥

करै संग्राम सुद्धयं । पिथौर सौं विरुद्धयं ॥
चंदेल चेत कीनयं । निकस्सि डेर दीनयं ॥
छं० ॥ २८२ ॥

लिषी पिथौर काजयं । करै रनं समाजयं ॥
मिलंत लोह दीतयं । दिवस्स दोइ वीतयं ॥
छं० ॥ २८३ ॥

दूहा ॥ लिषी पिथौरा कारनैं । सुनि संभरि के राव ॥
दीत वार एकादसी । करै जुद्ध को चाव ॥
छं० ॥ २८४ ॥

चौपाई ॥ पचि लिषि कासीद पठायौ । सिर धरि दिल्लीसुर ढिग आयौ ॥
सुद्ध चाव चंदेल सु कीनौ । यह परिमाल लिख्यो करि दीनौ ॥
छं० ॥ २८५ ॥

## पत्र पढकर पृथ्वीराज को आवेश आना और शुक्रवार नौमी को नगारे पर चोट दे लड़ाई के लिये प्रस्तुत होना ।

दूहा ॥ लियो वांचि सम्हर धनिय । कियौ जुद्ध कौ चाव ॥
मानौ रावन ऊपरै । कोप्यौ रघुकुल राव ॥
छं० ॥ २८६ ॥

सुक्रवार नौमी निवटि । सम्हर वीर नरिंदु ॥
वैरन धरि परिमाल कौ । भयो नगारे नंदु ॥
छं० ॥ २८७ ॥

## सेना की तयारी, वीरों के हृदय में युद्ध के उत्साह तथा अप्सराओं के उल्लास का वर्णन ।

चावर नाराच ॥ कीनौं निसानं मद्द पानं विहसि सामंत सूरयं ॥
मरदन कार ए अंग न्हाय पुनि सुठाये पूरियं ॥
उत सुनिय अपछर करिय सुच्छर अंग मंजन कीजयं ॥
बहु फिरै हरषी बाल सुरषी नैन अंजन दीनयं ॥
छं० ॥ २८८ ॥

हरषे कपाली षुले ताली रुंड माली पूरिनै ॥
चौसठि अंगं वधि उछंगं पान पचं नूरनै ॥
पलचरा धावै गीत गावै चित्त आवै मंगलं ॥
चहुआन चंदेलं षेल षेलैं मिले मेल उदंगलं ॥
छं० ॥ २८९ ॥

चौपाई ॥ सावंत सूर वढ्यौ जुध चावह । सार समाहि संभरी रावह ॥
इते सुघट कव अंगहु लीनौ । सामंत सवै उसाहति दीनौ ॥
छं० ॥ २९० ॥

दूहा ॥ सूरा कवच वनाय तन । मंगल कीनौ चाव ॥

उतै अपछरा तन सजै । अंजन कीनै भाव ॥
छं० ॥ २९१ ॥

भुजंगी ॥ इतै सूर न्हाए करै दान ध्यानं । उतैं अपछरा अंग मंज्यो सुतानं ॥
इतैं टोप टंकार कसि सिर उतंगं । उतै अपछरा कंचुकी कस्सि अंगं ॥
छं० ॥ २९२ ॥

इतैं सूर मोजाव नावंत भाये । उतै अपछरा नूपरं पारिहाये ॥
इतैं सूर रागं बंधे तापतंगं । उतैं अपछरा चरन पा पहरि जंगं ॥
छं० ॥ २९३ ॥

इतैं पाग पेचं समारंत सूरं । उतै सीस फूलं गुंधावंत हूरं ॥
इतैं सूरमां पाग पैं झिलम डारैं । उतै अ्रु'डरं रंभ मागैं सँवारैं ॥
छं० ॥ २९४ ॥

इतैं सूर सरवं परे षग्ग माँजैं । उते अपछरा भाल पै तिलक साजैं ॥
इतैं ढाल सूरं अली वच्छ टावैं । उतै अपछरा श्रवन ताटंक नावैं ॥
छं० ॥ २९५ ॥

इतैं सूर दसतान हथ्थं सु कीये । उतें अपछरा हथ्थ मेहदी सुदीये ।
इतैं सूर कारके हरी नंष लीनैं । उते अपछरा कंकनं पान कीनै ॥
छं० ॥ २९६ ॥

इतैं सूर बरछी लिये हैं अन्यारी । उतै अपछरा हाथ वर मालधारी ॥
इतैं सूर तुलसीनि की मालनाई । उतैं अपछरा हाथ मोती बनाई ॥
छं० ॥ २९७ ॥

इतैं सूर किरवान कम्मान नाई । उतैं अपछरा चमकि नैनं निचाई ॥
इतैं तंग सामंत घोरंन लीयं । उतैं अपछरा साजि विम्मान कीयं ॥
छं० ॥ २९८ ॥

कही कब्बि चंदं निरष्यौ सुसोई । बरन्नी समानं परी सूर दोई ॥
छं० ॥ २९९ ॥

## उधर परिमालदेव का सेना सजना और नौमी शुक्रवार को आगे बढ़कर दो कोस के अन्तर पर डेरा डालना ।

चौपाई ॥ परी सूर बरनैं कवि दोऊ । उत परिमाल सजै दल सोऊ ॥

होय कोस कौ बीच जु कौन । हुइ दल आय पयानौ हौन ॥
छं० ॥ ३०० ॥

दूहा ॥ नौमी तिथि सुक्रह दिवस । सजे सकल चढि सूर ॥
होय कोस अंतर करिव । करि मुकाम बल पूर ॥
छं० ॥ ३०१ ॥

## परिमालदेव का आल्हा आदि सब अपने सरदारों को इकट्ठा करके परामर्श करना कि अब क्या कर्तव्य है ।

कवित्त ॥ करि मसलति परिमाल । आल्ह ऊदिल ढिग बुल्लिव ॥
अरु काइथ कल्लियान । धरम धर प्रोहित मिल्लिव ॥
बुल्लिव जगनक भट्ट । बुल्लि लाषन कमधुज्जह ॥
बुल्लिव ताल्हन तुरक । बुल्लियौ भोपति सज्जह ॥
रानी सुबोलि परदै रषौ । देवल ढिग्ग विचारियौ ॥
परिमाल कहै सामंत हो । तत्त सुमत्त विचारियौ ॥
छं० ॥ ३०२ ॥

चौपाई ॥ बुल्लौ भामासाह सुजानं । राजा आल्हा मालु सुमानं ॥
दावै कारन ढिग बैठारौ । पाछे लरन मतौ सु विचारौ ॥
छं० ॥ ३०३ ॥

## राजा का आल्हा को साथ ले महल में रानी के पास जाना और परामर्श करना ।

राजा उठि भीतर को आये । धावै ढिगां आल्ह बैठाये ॥
रानी मल्हन ढिगां बुलाये । पाछें चाते मते पुछाये ॥
छं० ॥ ३०४ ॥

तेज पिथौरा कौ अति कहिये । तासों जुद्ध किही विधि ठइये ॥
हारे नगर महोबा छूटै । डंड दिये तैं अपजस फूटै ॥
छं० ॥ ३०५ ॥

अय तू स्वामि सांकरैं छंडै । आपन आय फेरि घर मंडै ॥
पवन नीर लौं नरकै परई । ताकी साषि व्यास इह धरई ॥
छं० ॥ ३०६ ॥

फिर देवल दे बुल्लिय बानिय । सुनौ श्रवन राजा अरु रानिय ॥
नीकौ छोड़ सो करौ विचारं । परिगह बोलि मतौ उच्चारं ॥
छं० ॥ ३०७ ॥

**आल्हा का कहना कि जो स्वामी को विपत्ति में छोड़ता है वह अनन्त काल तक नर्क भोगता है और जो प्राण का मोह छोड़ लड़ाई में मरता है वह सूर्यमंडल को भेदता है।**

सुनियो मात आल्ह यों भाषिय । रामायन भारथ की साषिय ॥
स्वामि सांकरै छांड़न कहियै । चंद सूर तौलों न्रक सहियै ॥
छं० ॥ ३०८ ॥

खाइ धान परनोन निहारै । अपनौं अंग जूझ सौं टारै ॥
जारौं जार जाति सो कहियै । असल बीज रजपूत न कहियै ॥
छं० ॥ ३०९ ॥

स्वामी राषै आपन मरै । छत्री धर्म सीस पर धरै ॥
माया घर की दूरि सुषेदै । वै नर सूरज मंडल भेदै ॥
छं० ॥ ३१० ॥

**मां का कहना कि मुझको बेटों का मोह नहीं है ।**

मोहि आस राजा की भावै । बेटा की कछु दया न आवै ॥
वे जीवंत सती कहि नारी । पारवती कौ अंस निहारी ॥
छं० ॥ ३११ ॥

**आल्हा का कहना कि मैं पृथ्वीराज की फौज को मार गिराऊंगा सब सावंतों को जीतूंगा, माता तुम्हारी लज्या निबाहूंगा।**

बोलयौ आल्ह सुनौ तुम माता । कलि मांझ राषै अस बाता ॥
संभरीस की फौजां मारौं । सामंतनि विहंड करि डारौं ॥
छं० ॥ ३१२ ॥

मैं कुल काज चढ़ाऊं पानी । ध्रुव मंडल सब हीनै जानी ॥
ईदल की रखवारी कीजौ । देवल दे की लज्ज निहिज्यौ ॥
छं० ॥ ३१३ ॥

## रानी मल्हन दे का कहना कि दंड देकर देश की रक्षा करो उनके सामंतों की वीरता की बड़ाई बहुत सुनी जाती है।

मल्हन दे फिरि बोली वानिय। आल्हा सुनौ हमारौ बानिय॥
राषा देस दंड दे गुनिये। साम`त सूर विषम अति सुनिये॥
छं० ॥ ३१४ ॥

## ऊदल का तमक कर कहना कि यह बात घायलों के मारने के समय मैंने कही थी तब क्यों न मानी। अब क्या है, अब लड़ो। यह निश्चय जानो कि हम दोनों भाई मर लेंगे तब राजा का कुछ होगा।

ऊदिल तमकि बैन सुनि कही। पहिलै एसी काहि न लही।
घाइल मारत मैं बरजानै। अब क्यों माता भयौ सयानै॥
छं० ॥ ३१५ ॥

दूहा॥ च्यार वार विनतो करी। मानी नहीं लगार॥
अब क्यों राजा समझियौ। लषि सामंतन भार॥
छं० ॥ ३१६ ॥

हम्म उभैं निरषैं नहीं। तुमरी बुरी नरेस॥
कामि आवतैं छंडिहैं। नगर महाबा देस॥
छं० ॥ ३१७ ॥

तुम आगें परिमाल नृप। मरिहैं दोनो सज्ज॥
अवस बरैं सुर अच्छरी। राज चंदेल सुकज्ज॥
छं० ॥ ३१८ ॥

## देवलदे का कहना कि होनहार टल नहीं सकती, हे बेटा! तुमलोग चंदेल का नमक अदा करो।

होनहार कैसे मिटै। कहि देवल दे सुद्ध॥
तौन सीस चंदेल कौ। पूत उजालो दुद्ध॥
छं० ॥ ३१९ ॥

राजा, आल्हा, तथा ऊदल का बाहर आना, प्रजा का आकर पुकार करना कि शत्रु ने गाँव जलाकर असंख्य धन लूट लिया अब दौड़िए देर न कीजिए।

मसलति करि बाहर कढ़े। उदिल आल्ह नरेस॥
उत रैयत्ति पुकारि कै। चांवड जार्यौ देस॥
छं० ॥ ३२० ॥

जारि उजारि जु गांव सब। लूटी निद्धि अचेत॥
धरौ लरौ चंदेल तुम। थोरे गोरे हेत॥
छं० ॥ ३२१ ॥

आल्हा का आवेश में आकर उठना, राजा का रोकना कि आज शनिवार है कल्ह लड़ाई करना।

उठे आल्ह बरजे नृपति। आजु सनीचर वार॥
काल्हि करै चहुआन सौं। चौरै जुद्ध विचार॥
छं० ॥ ३२२ ॥

आल्हा का कहना कि अपने देश को जलते देखना क्षत्रिय धर्म नहीं है। इस प्रकार उत्साह के अनेक वाक्य कहकर सब वीरों को उत्तेजित करके आल्हा ने प्रतिज्ञा की कि कल्ह मैं पृथ्वीराज की सेना को उथल पथल कर डालूंगा।

जा धरती कों पाय करि। धूवां जु देषै सोइ॥
कहै आल्ह परिमाल सौं। छत्री धर्म्म न होय॥
छं० ॥ ३२३ ॥

पावंद की देषै बुरी। अंग रखावन सूर॥
कहै आल्ह रजपूत कौं। दीजे नरक करूर॥
छं० ॥ ३२४ ॥

पावंद घर को ताकिकै। इंद्रिय रस न कराय॥
कहै आल्ह उन नरन कौं। गहरे नरक पराय॥
छं० ॥ ३२५ ॥

बिगरी देखे नृपति की । चाकर कसक न होय ॥
साठि सहस लौ नर्क में । भ्रमत रहै नर सोय ॥
छं० ॥ ३२६ ॥

वैरी सौं हाँसी करे । यार धनी की सुद्ध ॥
कहै आल्ह उन नरन कौ । कीजै स्वान प्रसिद्ध ॥
छं० ॥ ३२७ ॥

चौपाई ॥ एती मैं बानी उच्चारी । अब लगि यह मैं सबैं सरुहारी ।
कालि फौज पीथल की षंडौ । सामंतनि के जुद्ध बिहंडौ ।
छं० ॥ ३२८॥

दूहा ॥ आल्ह कही सबही सुनत । मन की मन की बात ।
सूरज मंडल भेदिहैं । ते सची साक्षात ॥
छं० ॥ ३२९ ॥

राजन आगैं पैज करि । कही बनाफर सोय ॥
प्रात करौं प्रिथीराज सौं । जंग बिरुद्ध न होय ॥
छं० ॥ ३३० ॥

## सब को बिदा कर राजा का महल में जाकर रानी से परामर्श करना, रानी का कहना कि अब इस समय शयन कीजिए सवेरे शत्रुओं का नाश कीजिए ।

सबको यह नृप सीष दै । गेर महल फिरि होय ॥
रानी सौं ससलति करै । मन धरि चिंता होय ॥
छं० ॥ ३३१ ॥

चौपाई ॥ बोल चँदेल सुनौ हो रानिय । अबतौ दिवस पाछिलो मानिय ॥
आय चढ्यौ चहुआन अपारौ । करता बिन कोऊ न उबारौ ॥
छं० ॥ ३३२ ॥

रानी कहै सुनौ नृप राज । करिये सैन सुएन समाज ॥
प्रात जुद्ध करियौ अद्भुतह । मिलियौ आन दुहु दल दूतह ॥
छं० ॥ ३३३ ॥

**आल्हा ऊदल अपने महल में गए, और भोजन कर अपनी स्त्रियों के साथ भोग विलास में उन्होंने आनन्द से रात बिताई।**

आल्हन गये हवेली आपन। उदिल देवल मिलै सु जातन ॥
भोजन किय इकट्ठे होइ। चौथौ उदिल मिलियौ सोइ ॥
छं० ॥ ३३४ ॥

भोजन करिकै पौढ़ौ जाइ। आप आप की त्रियें बुलाइ ॥
गैर महल हैं कंद्रप पुले। अधरा रस अमृत फल फले ॥
छं० ॥ ३३५ ॥

परस परसपर आरस कीनौं। यह विधि ऊदिल रँग रस भीनौं ॥
अधरनि लागि सुप्रेम वढायौ। पाछें भप चीरा रस ढायौ ॥
छं० ॥ ३३६ ॥

**पहर रात रहे स्नान कर गोरक्षनाथ का ध्यान, होम, नवग्रह पूजन आदि कर, चौहान का साम्हना करने को घोडे पर सवार हो दोनों भाई का चलना।**

कवित्त ॥ पहरि निसा पाछिलिय। न्हान कौ नीर मँगायौ ॥
करि दांतौन सनान। ध्यान गोरष को ध्यायौ ॥
कियव बनाफर होम। नवग्रह पूजा कीनव ॥
हनूपतार्पा जंच धारि। करि कंठह लीनव ॥
आइयौ तुरिय पहलै पहल। समर सबै तापर चढ़य ॥
चहुआन पास लै पहुंचहीं। लूरन पर धायन चढ़य ॥
छं० ॥ ३३७ ॥

**ऊदल का मां को आकर प्रणाम करना, मां का कहना कि जाओ पृथ्वीराज से युद्ध कर स्वामी का काम बनाओ और मेरा मुख उज्ज्वल करो।**

ऊदिल वीर वुलाय। बोलि ईदल सुत लीनौ ॥
देवी आगे आय। चाप प्रनाम सु किन्नौ ॥
पीथौरा ऊपरैं। पैज करिकै चढ़ि जावहु ॥

सामंतनि साँकरै । स्वामि छुट मारि छुड़ावहु ॥
उज्जल जस जस राज कौं । देवल दे उज्जल करहु ॥
परचंड बात परिमाल करि । सीस ईस रुंडह धरहु ॥
छं० ॥ ३३८ ॥

## उदल का कहना कि मैं सब सामंतों से खड्ग के साथ खेलूँगा और पृथ्वीराज को भगाऊँगा ।

चौपाई ॥ इह सुनि ऊदिल वचन उचारिव । आइ तुम नीकी जु बिचारिव ॥
सांमतनि सौं षग्गन षेलहुं । प्रिथीराज के घट्टनि पेलहुं ॥
छं० ॥ ३३९ ॥

## देवल दे का दोनों बेटों से कहना कि आज नमक अदा करो स्वामी के काम में सिर देकर स्वर्ग का राज्य करो ।

देवल कहै सुनौं पुत दोइय । नोन हलाल करौ तुम सोइय ॥
चावँड आगैं सीस जुदीजै । निरभै राज सुरग कौ लीजै ॥
छं० ॥ ३४० ॥

## ऊदल की स्त्री का कहना कि जो स्त्री पति का मरना सुन कर सती नहीं होती वह नर्क में पड़ती है ।

ठकुरानी ऊदिल की बोलिय । सुनियहु सास वचन यह षोलिय ॥
निहचैं बेद नरक तेहि भाषे । पिय कौ मरत जिया तन राषै ॥
छं० ॥ ३४१ ॥

दूहा ॥ पीयहिं मरत जीया रहै । करै पुत्र की आस ॥
वह नारी निहचै करै । घोर नरक में बास ॥
छं० ॥ ३४२ ॥

पियन छोड़ जो ना मरै । नारी सती न होय ॥
अगत जाय भटकत फिरै । कही गोरजा सोय ॥
छं० ॥ ३४३ ॥

## राजा का सबेरे उठकर नगारे पर चोट दिलाना और अल्हा को बुलाना।

चौपाई ॥ राजा जागि नकारो कीनौ। आल्हा काजै आइस दीनौ॥
सिंघ नाद बाजी सहनाई। बनी पष्वरै हैमर ठाई॥
छं० ॥ ३४४ ॥

## आल्हा ऊदल को बुलाकर नागौर की ओर बढ़ने की तैय्यारी करना। तैय्यारी का वर्णन।

पद्धरी ॥ बुल्लाय आल्ह ऊदिल्ल राज। कीनौ नगोरा चहु वम्म साज॥
साजियौ साज अनेक जोध। सामंत सूर करि करिय क्रोध॥
छं० ॥ ३४५ ॥
बुल्लाय आल्ह नृप अग्ग लीन। दिल्लहन राज बाटन्न कीन॥
अरि दिट्ठ दीन आल्हन्न काज। मानिक्क दीन पन्नान साज॥
छं० ॥ ३४६ ॥
दलठेल तुरिय आरब्ब उच्च। समपियौ राज उद्दिल्ल समुच्च॥
हारिदं काज हरि बाज दीन। पंधार वंस उपज्यौ नवीन॥
छं० ॥ ३४७ ॥
गेयंद काज दिय मृग्गराज। पर काज देस टट्टी समाज॥
वो दला दीन नव लेस सोय। उपजियौ कच्छ वर सुभट लोय॥
छं० ॥ ३४८ ॥
हंजि पास दीन सोपत्ति काज। कल्लिव्वी ऊंच नृप लियौ बाज॥
तारैन काज दिये तेज रूप। सेराकि जात लियो नष्प नूप॥
छं० ॥ ३४९ ॥
जगनक्क काज हय मोर दीन। दस ठेलि तुरी लुष अग्ग कीन॥
पासे सु तुरिय ग्यारह हजार। दीनै सुबाट करि अरि विचार॥
छं० ॥ ३५० ॥
हज्जार साठि परिमाल सैन। सज्जियौ सार चंदेल तैन॥
पचास सहस पंगुर सुदीन। चंदेल काजं परनाम कीन॥
छं० ॥ ३५१ ॥

पचास पांच धरि पील अग्ग । गाजंत मद्द चालै सुरग्ग ॥
बैठियौ वीर हय आल्ह सोय । परिमाल राज ऊचर्‌यो लोय ॥
छं० ॥ ३५२ ॥

पंचसी पील चढि, जसरथ्थ नंद । चापू चलाइ जुर करह, दुंद ॥
उच्चरै बनाफर सुनि चंदेल । हेमर चलाय दल करौ ठेल ।
छं० ॥ ३५३ ॥

परिहार उच सब सुनिव राज । असुर सु आल्ह चर रहिव बाज ॥
बैठंत पील पच सबद्द पूर । परिहि भीरती सीस सूर ॥
छं० ॥ ३५४ ॥

यह सुनिय वीर चहुआन रान । बज्जाय वन्न सामुह चलान ॥
पष अग्ग कन्ह पुंडीर चंद । विहसियौ वीर सुनि कान सुद्ध ॥
छं० ॥ ३५५ ॥

दिष्षी सुफौज चंदेल राव । कापंत देह डग मगत पांव ॥
द्रग मूंदि कंपि आल्हा बुलाय । कालिंज मेल सुख मोहि लाय ॥
छं० ॥ ३५६ ॥

दिज्जिय सुदंड प्रिथिराज काज । छंडहि सुराज सम्हर समाज ॥
दिज्जिय सुताह अधदेस बांटि । चहुआन सँग संगरन मंडि ॥
छं० ॥ ३५७ ॥

**परिमाल देव का डर से काँपते हुए आल्हा से कहना कि जो पृथ्वीराज को जीतकर मुझे कालिञ्जर पहुँचाओगे तो मैं आधा राज्य, पचास लाख रुपया और अपनी कन्या तुम्हें दूँगा।**

चौपाई ॥ काँपि कह्यौ परिमाल नरेसह । आल्हा आधो दीजै देसह ॥
लाष पचास द्रव्य अरु कन्या । दै चहुआन मिलाइसु मन्या ॥
छं० ॥ ३५८ ॥

दूहा ॥ देषि कान्ह परिमाल नृप । वचन कहै अति अंध ॥
मोहि कलिंजर मेलिये । दै धर अद्ध सबंध ॥
छं० ॥ ३५९ ॥

## चन्देल की सेना का आगे बढ़ना ।

महला भोपति संग है । दल सौं कढ़िव चंदेल ॥
पिली फौज चंदल की । झिली वनाफर षेल ॥
छं० ॥ ३६० ॥

## चन्देल की सेना आते देखकर पृथ्वीराज का व्यूह रचना और लड़ाई के लिये सेना सजना । उधर आल्हा और ब्रम्हानन्द का अपनी सेना को सजना ।

मोतीदाम ॥ दिषि राजन फौज चंदेल पिली । दरियाव समान अमान हली ॥
इक लष्ष विलोकिय सैन घनी । चहुआन वनाइय चारि अनी ॥
छं० ॥ ३६१ ॥

मुष अग्ग सु कन्ह अमान कियौ । भर चंद सहीसुर संग दियौ ॥
कमधज्ज सुं निड्ढुर लाषन ये । अँग संजमराय सुभाषन ये ॥
छं० ॥ ३६२ ॥

कनकं वडगुज्जर सारंग ये । जहँ आल्ह कुँआर से तारंग ये ॥
अचलेस नवल्ल हरीसिंघ ये । जहँ जादौ राम रिषी रिष ये ॥
छं० ॥ ३६३ ॥

इतनै सिरदार अगैं धरिये । फिरि दाहनि वाजुवको भरिये ॥
कछवाह पजून रू पाल्ह नयं । नरसिंघ पहारसुतं वरयं ॥
छं० ॥ ३६४ ॥

तहँ धावर धीर समो वरियं । विष्णुराज समाज समो धरयं ॥
पम्मार सलष्प सुयं वरयं । हनवंत समान हठी वरयं ॥
छं० ॥ ३६५ ॥

तहँ षीचिय देव रजैत पिले । सँग हाहुलि राउ हमीर चले ॥
दिसि दाहन सामंत ए करियं । दिसि वांइय भोह चंदेल कियं ॥
छं० ॥ ३६६ ॥

अचलेस मलेसिय संग दियं । दसि दच्छिन सांवँत भूमि रयं ॥
दोय वीर हमीर गंभीर नरं । अति ताइय संभरि ईस वरं ॥
छं० ॥ ३६७ ॥

तह" माल चंदेलय पूरनयं । तहं बाम दिसा मुख नूर नयं ॥
सह सांमल सांपुल संग दियं । इतनें सिरदार सुधाम कियं ॥
छं० ॥ ३६८ ॥

कयमास कमध्वज विक्रमयं । तहं टाक सु चाड, सु विक्रमयं ॥
जहां गोड सपत्तिय मोर दयं । तहं षेत पगार सुचार भयं ॥
छं० ॥ ३६९ ॥

कयमासु रू सरुहरि मध्य हुवं । चतुरंगिय सेन दिठालि दुवं ॥
हलकारिय सैन नरेसु रयं । भर चावंड राय बली धरयं ॥
छं० ॥ ३७० ॥

उत आल्हन फौज सु दोय कियं । हलकारि बनाफर लोह लियं ॥
कमधज्ज सुलाषन अंग कियं । चहुआन सुमंगल संग दियं ॥
छं० ॥ ३७१ ॥

तह" रूप सी कूंवर वांम सियं । सिकवाल सों कूंवर पाल हियं ।
तह" चालुक सारंग वीर वरं । जह" जादव रैनिसि सीस धरं ॥
छं० ॥ ३७२ ॥

वर ताल्हन वेग हरोल कियं । हय बीस हजार सु संग दियं ॥
बिचि तीन हजार की गोल रची । सिरदार सुलष्षन मध्य सची ॥
छं० ॥ ३७३ ॥

तिन पूछि सु आल्ह बनाफरयं । जिन अग्ग सु जुद्ध लिये भरियं ॥
दिसि बांइय मोहन दास कियं । सिर कासी लुद्ध प्रताप लियं ॥
छं० ॥ ३७४ ॥

अरि सिंघ सु संग समाज वरं । पंमार सुसाजि चल्यो अमरं ॥
तहं सैंगर राय अमान भये । जहं वांम दिसा भरनैन लिये ॥
छं० ॥ ३७५ ॥

दिसि दाहनि वीरम वैर पुरं । द्वतियं दलकाइ पतेज नरं ॥
भरनं अति तोवर सोहमयं । परिमाल सबै दल सोहनियं ॥
छं० ॥ ३७६ ॥

महकुन्न सु वागरि धारि हियं । इतनै भर दाहनि फौज कियं ॥
बड़ गुज्जर देव करन्न मिले । दस दोइ हजार चंदेल चले ॥
छं० ॥ ३७७ ॥

चौपाई ॥ ब्रह्मानन्द आल्ह विचि सार । आगैं उद्दिल बंधु सुधार ॥
वांय दिसा कौ सोहन कीनौ । दक्षन पूरनमल्ल सु दीनौ ॥
छं० ॥ ३७८ ॥

पंग हजार पचास चले पिछि । और पचास चंदेलन के मिछि ॥
चारि फौज आल्हन सजि सार । प्रिथीराज के बीस हजार ॥
छं० ॥ ३७९ ॥

## परिमाल देव का पृथ्वीराज की सेना देखकर डरकर दस हजार सेना ले कालिञ्जर की ओर भाग जाना ।

दूहा ॥ देषि फौज परिमाल जू । कांपि चल्यौ तजि थान ॥
दस हज्जारह संग लै । तज्यो महोबौ थान ॥
छं० ॥ ३८० ॥

## कुँवर ब्रह्मानन्द का लड़ाई के लिये आगे बढ़ना ।

ब्रह्मादिति फिरि आइयौ । सिर छत्री ध्रम धारि ॥
प्रिथीराज सों पा धरै । वज्जावन तरवारि ॥
छं० ॥ ३८१ ॥

## युद्ध आरम्भ होना । कन्ह चौहान का घोर युद्ध करना ।

भुजंगी ॥ दुहौं सेन मिल्ले दुहौं वाग लीनी । दुहौं धारि ध्रम्मं वरं द्रष्ट कीनी ॥
दुहौं सांगि कड्ढी दुहौं कोरवट्टी । दुहौं वार बानी सवद्दं उचट्टी ॥
छं० ॥ ३८२ ॥

वजैं भेरि नीसान जंगी तवल्लं । वजै नाद तुरही नफेरी सुबुल्लं ॥
दुहौं नाद कीनै सुरं संष भारी । दुहौं नाम हक्कैं सुहां हां उचारी
छं० ॥ ३८३ ॥

कहै चंद कब्बी सुनौ चाहुआनं । चलायो गरट्ट बांधि बांहैं सुआनं ॥
सुषं पाठ जंपै सु ईसं भवानी । मिलाये वली बाहु धावै जुवानी ॥
छं० ॥ ३८४ ॥

अगो कीन चंदेल्ल सेना सुहथ्थी । रहै पुट्टि असवार भर भार सथ्थी ॥
चलायो सुषं कन्ह पट्टी उठाई । किधौं रावनैं राम भौंहैं कढाई ॥
छं० ॥ ३८५ ॥

अगे आय हाथीन पै हथ्थ वाहै। वरं दंत तानें उठानं अमाहै ॥
उपारंत दंतं बजा बाहु जोरं। गहैं पूछ सुंडं वजावैं अमोरं ॥
छं० ॥ ३८६ ॥

कहूं जे सुसुंडन्नि पै तेग तावैं। कहूं कोपि करि तंष्षि धरनी मिलावैं॥
कहूं भाव सहैं कहूं जाय मारैं। कहूं धीक बक्कैं कहूं को प्रचारैं।
छं० ॥ ३८७ ॥

चहूआन बल सों कियौ पील कानी। सुंषं संच बोलंत संकर भवानी॥
हक्कं हांक बक्कं दहै सैन सोई। बजावैं वरं लोह निरमोह होई ॥
छं० ॥ ३८८ ॥

करै षंड षडं घटै घाउ धारै। बिकट्टं बली बाहु पट्टं निहारै ॥
चलावंत तीरं गहीरं गुमानी। षनक्कंत धरनी भनक्कै सु बानी ॥
छं० ॥ ३८९ ॥

उरं सेल लग्गो परं पार होई। गिरै नट्ट वासे कला चूक होई ॥
बहै कंध किरवान वंधं षलावै। परै मुंड धरती सुरुंडं नचावै ॥
छं० ॥ ३९० ॥

गुरज्जै वहै सीस रीसं रसानी। सिरं होत चूतं विचूतं जवानी ॥
वहै सुंदरंगं सार धारत्त छत्तो। परै पील समवार धरनी विरत्ती ॥
छं० ॥ ३९१ ॥

करै बार हांकं कटारी करूरं। करै मार माती परै चक्क चूरं ॥
इसी भांति जुद्ध कियौ कन्ह भारी। मिल्यो धयान मानं चुली रुद्र तारी ॥
छं० ॥ ३९२ ॥

## कन्ह का अपनी वीरता से सेना में हलचल मचा देना। युद्ध का वर्णन।

दूहा ॥ कन्ह कटक कीन्हौ कहर। हटक परी दल मांहि।
झटक वीर भागे बली। कोउ पलट्टै नांहि ॥
छं० ॥ ३९३ ॥

रसावला ॥ कन्ह कोप्यौ तबै। कौन जुद्धं जबै ॥

धाय ल्लुथो वली । सर्व फौजैं ह्ली ॥
छं० ॥ ३९४ ॥

चाय पायं गई । ढारि धरनी मई ॥
क्वाय वज्रं कियं । पाय सैना लियं ॥
छं० ॥ ३९५ ॥

गाय रामं दुषं । धाय छुट्टे सुषं ॥
वीर नादं जचै । चाय कीयं मक्कै ॥
छं० ॥ ३९६ ॥

छाय सुरगा रच्यौ । भाय हंसं नच्यौ ॥
धाय वोलै घटं । ठाय पत्नं पटं ॥
छं० ॥ ३९७ ॥

ठाय रावै नरं । वाय वाहै वरं ॥
छाय नापै दलं । ताय तेगं कलं ॥
छं० ॥ ३९८ ॥

धाय वीरं वली । दाप दीयं दुली ॥
धाय पारें धरं । नाय वध्थं वरं ॥
छं० ॥ ३९९ ॥

पाप टूटै फहं । फाय वेलं फहं ॥
घाय वज्जै वरं । भाय दोरै वरं ॥
छं० ४०० ॥

पाय नारी मलं । ज्वाप ज्वानं जलं ॥
सैन कंपै सवै । कन्ह देषें जवै ॥
छं० ॥ ४०१ ॥

पाय लीने पगं । हंस लागे मगं ॥
सैन कंपै सवै । कान्ह देषें जवै ॥
छं० ॥ ४०२ ।

दूहा ॥ कान्ह पानि देष्यो जवै । भग्यो सेन चंदेल ॥
हनि हाथी हल कान के । सुरिसोहरा रन ठेल ॥
छं० ॥ ४०३ ॥

## अपनी सेना को कटते देख कर आल्हा का अपनी ओर के सरदारों को इकट्ठा करके ललकारना ।

कवित्त ॥ देषि पराक्रम आल्ह । मद्ध लाषन सी बुल्लिय ॥
ता जनि वेग पठान । रूप येतौ षग षुल्लिय ॥
सोलंषी केहरी । बैल कल्लान वीर वर ॥
बोड्य तौंवर वेहलि । सूर सैंगर गुमान धर ॥
धुर धवल सीस धारवि धरनि । मुत्ति आस संगर करिय ॥
सघ सूर बीर एकत्त हुव । धारा तीरथ आदरिय ॥
छं० ॥ ४०४ ॥

दूहा ॥ आल्हनि जद्दलि जायकै । सँभाल्यो सब सैन ॥
सकल सूरमा टेरिकै । रन मन आन्यौ हैन ॥
छं० ॥ ४०५ ॥

पद्धरी ॥ धावंत आल्ह सम्हारि सैन । सिरदार चारि बर कह्यौ तैन ॥
गोयंद्द राउ हरियंद्द सोय । येकल चलाय दल लष्ष लोय ।
छं० ॥ ४०६ ॥

सोरीय रूप सैंगर अमान । जादवा द्वंद बल लह्यो पान ॥
मंगल चुहान तोबर समथ्थ । लालक्क केस रन समर पथ्थ ॥
छं० ॥ ४०७ ॥

बड़गुज्जर रन महाबाहु । सुक्कल्ल बैस बड़ समर चाहु ॥
नर हरिय गौड़ कायथ कल्यान । सैंगर बरेह जे जल्ह ज्वान ॥
छं० ॥ ४०८ ॥

बघेल और पूरन अमीर । षग्गा सषग्ग परमा सनीर ॥
खोधी सु धीर बर धरे धर्म्म । ईदल सुसोम वंसी सु कर्म्म ॥
छं ॥ ४०९ ॥

गोतम जुझार पल्हन पमार । गोकुल सु बघेला व्यरचि सार ॥
भगवान सूर चंदेल चित्त । डोंगरसि देव दीवान रत्त ॥
छं ॥ ४१० ॥

जगनक्क भट्ट जल्हन जबान । ईसुर सुवान यौं रोर पान ॥
कायथ्थ कैसना क्रम्म चंद । मकरंद और श्रीवास ढंद ॥
छं० ॥ ४११ ॥

परही सुदेव कृत दुरित जोर । गोवा क्रपाल जूझन अमोर ॥
वछ गोत जुद्ध जुत तेग वाह । अठ भौ पाहनि मत राय गाह ॥
छं० ॥ ४१२ ॥

भिच्यौ सु भूपनि रनय सूर । कछवाहा रामां लिये तूर ॥
गम्हीर वेग आजानवाह । सुर कौ वसंत नित समर चाह ॥
छं० ॥ ४१३ ॥

अनुलद्ध सिंघ सैंगर सुवाल । विरसिंघ कट्ट है आल्ह काल ॥
जटवार जाट कमनेत पूर । धवरा सु राय धुरवंस सूर ॥
छं० ॥ ४१४ ॥

एते सु इकट्टे भये जोध । सामंत सूर पर करह क्रोध ॥
परिमाल सथ्थ समरथ्थ देषि । सामंत सूर सब नयन पेषि ॥
छं० ॥ ४१५ ॥

कैमास चंद पुंडीर जोय । निड्डुरह जैत पज्जून होय ॥
हाहुली राय हम्मीर वीर । सुलष पम्मार सज्ज्यौ गहीर ॥
छं० ॥ ४१६ ॥

रावत्त राम तौंवर पहार । संजम्म राय रन विषम सार ॥
हैं अतिताय चहुआन बंक । नरनाह कन्ह अग्गे निसंक ॥
छं० ॥ ४१७ ॥

चावंड राय उप्पर अमान । उप्पर करन्न सौना सुजान ॥
निड्डुरह राय चहुआन संग । लष्पन कमद्ध दल दयो पंग ॥
छं० ॥ ४१८ ॥

परिमाल संग लष्पन सु धाय । प्रिथिराज सैन निड्डर सहाय ॥
भाई सु दोय बगमेल कीन । गह चरन हक्कि किरवान लीन ॥
छं० ॥ ४१९ ॥

## जयचन्द के भतीजे लाखनसी का घोर युद्ध करना । लाखन सी की बीरता का वर्णन ।

दूहा ॥ लाखनसी परिमाल जू । निड्डुर डर चहुआन ॥
दुप सामंत सु आहरे । कमधुज सैन सुजान ॥
छं० ॥ ४२० ॥

चौपाई ॥ लाषन जैचंद बंधव नंदन । निड्डर राय भतीजा इंदन ॥
दोउ बीर बाहुरे जंगह । दल चंदेल सम्हारी अंगह ॥
छं० ॥ ४२१ ॥

मोतीदाम ॥ मँडि निड्डुर लाषन सीह नरं । चहुआन चंदेल सु निरषि भरं
कमधुज्ज सो दोउय वार अरे । बहु लाज जंजीरन सौं जकरे ॥
छं० ॥ ४२२ ॥

हलकार कियं बल धारि बपं । निरषै चहुआन चँदेल अपं ॥
बर जंचिय संचिय लाग उरं । बपु फुट्टय बीर बँवार परं ॥
छं० ॥ ४२३ ॥

लगि तीर सनाह न पार रुषं । मछरी बर जार, लै काढि सुषं ॥
लगि सैन दुहूँा बप पेलि कियं । निकसै फन पंनग बार बियं ॥
छं० ॥ ४२४ ॥

किरवान लगै बलवान हथं । चब्बूज मनों छरकंत जथं ॥
जमदाढ़ लगै करि गाढ़ सह्ह । दुसही कर काढ़ि अटारि बह्ह ॥
छं० ॥ ४२५ ॥

इक सथ्थ लरें बल बाथ बली । तहं श्रोनित की सलिता जु चली ॥
गहि दंत सुमंत उपारि लियं । कटि पीलनि डील प्रहार कियं ॥
छं० ॥ ४२६ ॥

उचकाय कै पूछ बली धुरयं । हनवंत सुद्रोनगिरी गहियं ॥
हय के गहि पाय पटक्क धरं । उड़ि हंस चले मिलिकैं अगरं ॥
छं० ॥ ४२७ ॥

गह्रकै कर दोय उपाटि लियं । अरि सेन समूह सबै दहियं ॥
उड रेनु अकास अपार छयं । नहि सुझत अच्छन भास अयं ॥
छं० ॥ ४२८ ॥

यह भांति लरैं कमधुज्ज बली । चहुआन चंदेल की फौज हली ॥

अप अप्प विगारि कौ रोस रुधं । विफरै वर वग्घ सु दोइ जुधं ॥
छं० ॥ ४२९ ॥

दूहा ॥ लाषन निड्डुर राय दुहु । कमधुज सुदोव जवान ॥
आहरिए संमर सकल । अंमर सीस समान ॥
छं० ॥ ४३० ॥

कवित्त ॥ निड्डुर राय कमधज । वंधु जयचंद सुतन कहु ॥
लाषन सी राठौर । अनुज पंगान मान सहु ॥
चाहुआन चंदेल । मिले दल मेल पेल सजि ॥
भाई भाई विरंचि । वीर निस्सान पान गजि ॥
पिष्षंत अनिय दोई धनिय । लषि लेय चढ़ा परिये प्रगट ॥
परिमाल और प्रिथिराज ढिल । स्वामि काम सौपंत घटि ॥
छं० ॥ ४३१ ॥

लाषन सी उप्परैं । भरि तालनसी आयव ॥
मोरिय रूप जुधीर । द्दंद जादव चल्लायव ॥
संगलसी चहुआन । तँवर उथ्यान नाह नर ॥
कुंवर पाल सिक्कवार । दोत चालुक केसो भर ॥
वड़ गुज्जर सौनिग सरस । सैंगर राय अमान सजि ॥
लाषन हमीर येते भिरन । आय पंगु कुमक्क सजि ॥
छं० ॥ ४३२ ॥

निड्डुर राय सहाय । चले सामंत सत्त धरि ॥
कन्ह जयत कैमास । लष नरसिंह वंच करि ॥
पालन धीं पज्जौन । वीर तौंवर पहार वर ॥
मिले पते सामंत । हथ्थ लाख हजार कर ॥
दुहु सैन एन दिष्षियव । नयन धाय षग्ग सुहथ ॥
चहुआन वीर चंदेल ढिल । प्रथम लोहि लीनौ सुमथ ॥
छं० ॥ ४३३ ॥

प्रद्धरी ॥ विरचियौ लोह लाषन सुधाय । तासीय कोपि निड्डुर सहाय ॥
बज्ज बजावहु गल गरजि नाग । सज्जियौ सैन उत्तंग बाग ॥
छं० ॥ ४३४ ॥

हलकारि ग्रिष्ट किलकारि दीय। हनुवंत सकति पढि उकति सोय ॥
लष्पन जरह बजरंग वीर । निहुर अराधि सकती गहीर ॥
छं ॥ ४३५ ॥

हंकारि सह बल करत हांक । तिहु लोक मद्धि चलि बढ़िय धांक ॥
बिध फुरैं बीर वानैति वाहि । मंगल तुरंग सव दिये ढाहि ॥
छं० ॥ ४३६ ॥

पारंत दंत सारंत पील । धारंत तेग अति तेग डील ॥
गहि सुंड सुंड फेरंत पाइ। गहि लोमह हाथ्थिन्नि गाहि ॥
छं० ॥ ४३७ ॥

हंसर उठाय पटकेत भूमि । असवार देह होय फांक झूमि ।
वाहंत वान वलवान एक । टूटंत अंग फट्टंत फेक ॥
छं० ॥ ४३८ ॥

छूटैत बंदूकैं सलक कह । धरनी पताल पर पूर सह ॥
करि सेल षेल बगमेल होय । निकरंत पार वर नाग लोय ॥
छं० ॥ ४३९ ॥

दुहुं तेग वेग लगि कंध झुंड । कहेरत पिंड धर परत सुंड ॥
लागत कटारि तन हीक वार । जची अटारि जनु षुले द्वार ॥
छं० ॥ ४४० ॥

रज्जिक बसन्न पीटंत कोपि । फन करत नाग भीजंत रोपि ॥
वादंत मुष्टिका रूष्टि भाल । निकरंत आंच द्वै श्रीन लाल ॥
छं० ॥ ४४१ ॥

जाद्वां इंद मोरी सरूप । मंगल चहुआन मडि मँगल रूप ॥
वोइय तोंवर भर हथ्थ वाहि । कुंवर सुधाय जादों सहाय ॥
छं० ॥ ४४२ ॥

सोंनिग्ग राव सेरं सु लाज । तालन पठान सजि समर काज ॥
हज्जार संग पचास भीर । लापन सुबीर सजि वंग भीर ॥
छं० ॥ ४४३ ॥

बाहंत तेग विकरंत आप । इक सथ्थ होय दौरे उताप ॥

हुल्लौ दियौ निढ्ढु रस चौज। पच्चास लष्ष जयचंद फौज॥
छं० ॥ ४४४ ॥

धावंत तेग वाहंत रूक। लपटंत लाय उट्टंत जूक॥
हुल्लौ लष्यौ निढ्ढुर नरेस। दौर्‍यौ सुकन्ह कैमास तेस॥
छं० ॥ ४४५॥

पज्जून सहाय मिलि जैत जोर। नरसिंघ सिंघ चलियौ अजोर॥
कीनें सु चले सामंत चोज। रुक्कियौ आय बिचि पंग फौज॥
छं० ॥ ४४६ ॥

घुल्लिये सु अष्पि पट्टी सु कन्ह। उठंत रोल भए लाल वन्ह॥
सामह पिल्यो तालन्ह वेग। आयौ सुकन्ह पर कढ्ढि तेग॥
छं० ॥ ४४७ ॥

कीनौ सह संगल गरजि चाय। दीनी सुकन्ह के कंध आय॥
घूमियौं कन्ह किरवान चोट। पीछैं सु कन्ह हनि कुंत चोट॥
छं० ॥ ४४८ ॥

फुट्यो पट्टानह भर सजेति। भेदी सुधत्त तरवारि षेत॥
फिरि दई आय कयमास तोर। सिर पर्‍यो टूटि उठियौ सु घोर॥
छं० ॥ ४४९ ॥

हनियौ पठान सैनीय देषि। चलियौ सु साजि सैंगर सु पेषि॥
आयौ पजौन सैंगर सु अग्ग। लागियौ कुंत हत्तौ सुलग्ग॥
छं० ॥ ४५० ॥

पज्जौन दई किरवान धाय। दीनौं सजेत संगर षपाय॥
दिष्षिये रूप मोरी पजौन। आइयौ सत्त सामंत तौन॥
छं० ॥ ४५१ ॥

मोरियौ रूप मंगल चुहान। जादुवां इंद चंदेल जान॥
मालून सुकेसव समर सोय। अठभैया अत्ति उस्मडि होय॥
छं० ॥ ४५२ ॥

नारैन नर वंदनि चाढि वीर। पज्जौन सीस साजिय गंभीर॥
मचकंत धरा चलकंत सेस। कसकंत फरक चंदेल देस॥
छं० ॥ ४५३ ॥

वाज्जंत वज्र कर सवर सात। मनु करत अंत परवत निपात॥
पज्जौन कोपि लिय तेग हथ्थ। मारियौ राय सैंगर समथ्थ॥
छं० ॥ ४५४ ॥

फूट्यौ सुदेह काढ्यो तुरंग। धर भई लाल रत्ती सुरंग॥
जाद्वा इंद चंदेल मानि। पकर्यौ मध्य पज्जून पान॥
छं० ॥ ४५५ ॥

इमर सलेति धर परिय राय। फेरिय सुसीस कर मसकि ताय॥
भजि सुसथ्थ किय समर छाड़ि। उभ्भै पजौन रन माहि टाड़ि॥
छं० ॥ ४५६ ॥

## जैयचन्द की सेना का भागना।

कवित्त॥ हनि ताल्हन पठान। कन्ह काढ़े सुप्रान रन॥
सैनह संगर रूप। मानि चंदेल परे तन॥
माल्हन केसव दास। पासि परिगह सम सुम्भव॥
करबाहै क्रूरम्म। जोर जम लोकह जुत्तव॥
बारह हजार रजपूत कटि। हाथी पंच जु देस दल॥
जयचंद सेनि सुरि करि चलिय। परिय फौज सामंत हल॥
छं० ॥ ४५७ ॥

दूहा॥ हाथी पंच तुरंग सय। अर रजपूत पचास॥
भइ पजून सौं मोरछा। इते परे संग पास॥ छं० ॥ ४५८ ॥

## अपनी सेना को भागती देख लाखन सी का ललकारना। सेना का फिर लौटकर लड़ने के लिये डँट जाना॥

भगिय फौज लष्षन लषिय। ताल्हन आए कामि॥
हांक मारि जयचंद दल। बल करिकैं फिरि आनि॥
छं० ॥ ४५९ ॥

चौपाई॥ ताल्हन परे पठान सु जंगह। पंच परे सिरदार उमंगह॥
बारह सहस जंग रन झुते। हाथी तीस मतंगह झुते॥
छं० ॥ ४६० ॥

सुरछे राय पजून सु सोई। हाथी पंच महामद होई॥

सगत परे पच्चास जवानह । ऊपर रन कीनौ चहुवानह ॥
छं० ॥ ४६१ ॥

भाजी फौज पंग की सोई । सो लापन देषौ दग दोई ॥
बानी कही रत्त करि नैना । फिरि यौं आव पंग की सेना ॥
छं० ॥ ४६२ ॥

दूहा । बानी सुनि सैना फिरी । लापन कही निराट ॥
घेरयौ निढ्ढुर आय के । फिरे सांमुहैं थाट ॥ छं० ॥ ४६३ ॥

## युद्ध का वर्णन । लाखन सी का मारा जाना । जयचन्द की सेना का भागना ॥

मोतीदाम ॥ सुनी दल लष्पन बानी सोय । किये अग पील चले रिस होय ॥
पिलै उंग पील चले सरदार । परयौ सिर निढ्ढुर ऊपर भार ॥
छं० ॥ ४६४ ॥

हजार छतीस सजे रन सुद्ध । जुरे सब आय रूपे कमधज्ज ॥
कठेरिय बाबुअ जोर जवान । विरचियौ गौतम श्रीभगवान ॥
छं० ॥ ४६५ ॥

जुरे दल पत्तिय वैस मरद्द । जुरे अठ भाया हुते नरवद्द ॥
नरायनदास वियौं बंधु लार । मुकंद सी कायथ क्षिज्ञिय सार ॥
छं० ॥ ४६६ ॥

लपे नरनाह सु कन्ह दुवाह । चले कयमास वियं संचाह ॥
पिले भर चंद पुंडीर सु सोइ । महाभर निढ्ढुर कों रन जोइ ॥
छं० ॥ ४६७ ॥

उतै हच लष्पन नामिय सुद्ध । इतै नृपि निढ्ढुरराय सों जुद्ध ॥
वहै क्रिरवान जु बानिन हथ्थ । कियौ रन ऊपर जै जै पथ्थ ॥
छं० ॥ ४६८ ॥

भभक्किय सैन सु छुट्टित तोप । करक्किय जंचिय सूरन लोप ॥
भरक्कय बाननि पंजर छेदि । करक्कय सेल दुहो डर भेदि ॥
छं० ॥ ४६९ ॥

लगै वलि संगि सु पील गिरंत । सनम्मुष सूर उपारह दंत ॥
वहै अव्वार सुपारहि मार । करें किलकार सु जुग्गिन लार ॥
छं० ॥ ४७० ॥

वहै किरवान परै सिर ह्वर । करै वपु दोस दुहो दल पूर ॥
मिल्यौ वग निढ्ढुर लष्षन आय । निरष्षहिं नूर वियौ रस पाय ॥
छं० ॥ ४७१ ॥

गही किरवान सुलष्ष नरेस । दई किरवान मुकट्टिय केस ॥
लगी किरवान पगी वल मार । चल्यौ भर ह्वर कल्यौ सत वार ॥
छं० ॥ ४७२ ॥

गही कर निढ्ढर वीर गुरज्ज । दई वर लष्षन सीस सुरज्ज ॥
हजारक टूक भये सिर सोय । पर्यौ धर लष्षन लष्षन लोय ॥
छं० ॥ ४७३ ॥

भयौ धर मूर्छित निढ्ढुरराय । गिरे धर लष्षन अंत सुपाय ॥
गही किरवान सु कन्ह नै कोपि । चले कयमास रु चंद सुजोपि ॥
छं० ॥ ४७४ ॥

उतै सनमुष्ष सु बावुव साजि । भये भगवान हरील सु गाज ॥
जुरे दलपत्ति लिये किरवान । चले नरवद्द नरायन तान ॥
छं० ॥ ४७५ ॥

सुकंदसि कायथ अग्ग सु होय । हुतौ कांसीदल पंग कौ सोय ॥
भि यौ वर कन्ह पुंडीर सु चंद । कठेरिया बावुअ रोकियौ दंद ॥
छं० ॥ ४७६ ॥

इतै भगवानिय गोतम गाजि । नरब्बद और नरायन साजि ॥
लई कर संगि सु कन्ह नै कोपि । दई भगवान के सीस पै रोपि ॥
छं० ॥ ४७७ ॥

भइ सिर पार पर्यो धर मध्य । इतै चलि आइयौ बावुअ रद्धि ॥
नरायनदास नरब्बद कोपि । मिले तिहि आनि कै कन्हर जोपि ॥
छं० ॥ ४७८ ॥

मुद्ग्गर कन्ह पै तीन नवाहि । गही तन कन्ह सुधौपियौ पाहि ॥
गहै तव कन्ह लै तीन चरन्न । पटक्किय लै करि उत्त घरन्न ॥
छं० ॥ ४७९ ॥

भये सिर चून हयंसिस तीन । किये नरजीव वली वपु हीन ॥
भजी जयचंद की सेन विराट । कियौ नृप लाषन निढ्ढुर काट ॥
छं० ॥ ४८० ॥

दूहा ॥ बापन सौ रन पौढियौ । नरवद् और नरैन ॥
-परि घाइल निड्डुर कमध । दो छठ भैया तेन ॥
छं० ॥ ४८१ ॥

चौपाई ॥ परे कंठरी नाव् जंग । अरु गोतम अगिवान अभंग ॥
नरवद् अरु नारैन सुकट्टिव । पंगु कास रन तान उपट्टिव ॥
छं० ॥ ४८२ ॥

## जयचन्द के सरदार कायस्थ मकरन्द का घोर युद्ध करना । युद्ध का वर्णन । मकरन्द का मारा जाना ।

कवित्त ॥ दौरि दलपति वीर । वंस दाठन दल भाई ।
सनमुष ह्वै श्रीवार । हतौ वकसी दल सोई ॥
लषि कायथ मकरंद । चंद पुंडीर अघोई ॥
कर लेपनि किरवान । दंत सावंतन वोई ॥
उच्चर्यौ इष्ट गिरजा सुमुष । करुष करुष क्रोध सैं लिय ॥
जयचंद लौन धरि सीस पर । प्रगट लोह संभरह किय ॥
॥ ४८३ ॥

भुजंगी ॥ पिल्यौ वंस दलपत्ति सनमुष्य सूरौ । गहौ तेग हथ्थं समथ्थं करूर
वियौ जंपियौ जोध मकरंद वीरं । अघोरं संडवे विचारे गहीरं ॥
छं० ॥ ४८४ ॥

हलालं कियौ लौन पंगं नितव्वं । भयौ पाज चहुवान दल रोकि सब्बं
गजै नालि गोला वदूकैं वरक्कैं । किते कायरं अंग जंघं धरक्कैं ॥
छं० ॥ ४८५ ॥

वहै नाव कंठाव कंतीर सोरै । लगै अंग अंगं सनौ सर्प कोरै ॥
सिले हथ्थ हथ्थं विहथ्थं सुवानी । किधौ ष्याल षेलैंत होरी रवानी ॥
छं० ॥ ४८६ ॥

विकट्टं वहै षग्ग घट्टं सुलग्गी । सिरं फारि अंगं हयं देव पग्गी ॥
झुलै झूल जूझै सुझूलै झटक्कै । चरं चूरिया चाय आघाय चुक्कै ॥
छं० ॥ ४८७ ।

ठठक्कै नहीं सूर लषि लोह अघ्घै । टटक्कैं पर टूटि मकरंद दिघ्घौ ॥

इतै चंद पुंडीर मकरंद देष्यौ । अमोरं सुजाते वचन्नं सुभष्यौ ॥
छं० ॥ ४८८ ॥

गह्यौ चंद नै काइथं षग्ग केरौ । लष्यौ आज षंगा सबै सैंन तेरौ ॥
इतै चंद मकरंद सुष मेल कीनौं । दुहौं हथ्थ किरवान बलबान लीनौ॥
छं० ॥ ४८९ ॥

दई चंद्र कै सीस पै वीस वानी । किधौं वीज आकास की षीज पानी॥
लटक्कै सुचंद धरा मोर छायं । लष्यौ वीर कैमास बाजी सुतायं ॥
छं० ॥ ४९० ॥

दई दौरि कैमास मकरंद सीसं । करी आप सीसं सुदेवी सगीसं ॥
लई फाक अंगं हथं फार षग्गी । षहा षग्ग चल्ली धरा आय लग्गी ॥
छं० ॥ ४९१ ॥

पर्‌यौ देषि मकंद दलपत्ति धायौ । सुषं मेल लीनौ कारं सेल सायौ ॥
हन्यौ आय कयमास कै अंग भारी । वरं भेदि अंग निहंगं करारी ॥
छं० ॥ ४९२ ॥

कट्‌यौ सेल कयमास हथ्थं गहायौ । सुषं मेल कीनौ फिरं सेल सार्‌यौ
हन्यौ काइथं वैंस कयमास भारी । फवी जीत चहुआन प्रस्थान सारी॥
छं० ॥ ४९३ ॥

## मकरन्द का मारा जाना और कैमास का विजयी होना ।

चौपाई ॥ हनि मकरंद काइथं जंगह । दलपति वैस दवनि किय अंगह ॥
जहा चंद घाइल सुझ्झानै । भई जीत कयमास सुभानै ॥
छं ४९४ ॥

तीस सहस लाषन के संगं । सम्मर मांझ परे कटि अंगं ॥
हाथी परे तीस पर पांच । बोले चंद बदन वर सांच ॥
छं० ॥ ४९५ ॥

## निढ्ढुरराय का घायल होना, कन्नौज की सेना का काम आना । पृथ्वीराज की विजय का वर्णन ।

घाइल निढ्ढुरराय अचेत । वासठि पेर कमद्धज षेत ॥

कनवज कुसम काम सब आइय। फते लई चहुआन अचाइय।

छं० ॥ ४९६ ॥

## आल्हा का कहना कि लाखन सी तो काम आए पर कुछ चिन्ता नहीं मैं तो अभी तयार हूं।

दूहा ॥ आए लापन काम रन। उचरे आल्ह सुभाय ॥
हम आविंगे काम सब। राज चंद नहि जाय ॥

छं० ॥ ४९७ ॥

## आल्हा का सब सरदारों को इकट्ठे करके उत्तेजित करना।

चौपाई ॥ उचरै आल्ह सुनौ सब संगी। पीथोरा की फौज उमंगी ॥
मारे लापन तालहन सूर। नायक निरवाहे सब पूर ॥

छं० ॥ ४९८ ॥

जगनक भाट बुलाये आगें। वाइक कहि कनवज्जहि जागें ॥
लापन आल्हन वचन निवाहे। पीथल दल पग्गन सो ढाहै ॥

छं० ॥ ४९९ ॥

## आल्हा का कुँवर ब्रह्मादित्य से कहना कि आप घर लौट जाइए मैं लड़ाई को देख लूंगा।

कवित्त ॥ उचरि आल्ह सु वचन। ब्रह्माजित करिये कानह ॥
आप युद्ध छंडिये। जाहु जीवत घर मानह ॥
हम करिहैं संग्राम। ताम आवै घर काजह ॥
भूमि कलिंजर जाहु। मिलौ परिमाल समाजह।
किज्जियौ सेव तजि जोम को। दंड दिव्य दै मप्पियहु ॥
किज्जियौ सेव तन संहुडा। नगर महोवा रापियहु ॥

छं० ॥ ५०० ॥

## ब्रह्मादित्य का कहना कि मैं अभी पृथ्वीराज की सेना को काट गिराता हूँ मैं पीठ नहीं देन का।

चौपाई ॥ उचरे वचन ब्रह्माजित सोइ। सुनिये आल्ह श्रवन दै सोई ॥

तुम देषत पग्गनि तन षंडौं । संभरिया को सैन विहंडौ ॥
छं० ॥ ५०१ ॥

लाषन तालहन काम सो आये । अरु मंत्री मकरंद कटाये ॥
अबै बनाफर ढील न कीजै । निरभै राज सुरग कौ कीजै ॥
छं० ॥ ५०२ ॥

## ब्रह्मादित्य की वीर रस सनी बातें सुनकर आल्हा का सब सरदारों को इकट्ठा करके उत्तेजना के वाक्य कहना ।

पद्धरी ॥ उच्चरै ब्रह्मजित सुनौ आल्ह । चल्लिये जंग छत्तीन चाल ॥
लीजिय वाग सब मोह छंडि । सुरमा लोक भेदे लु तंडि ॥
छं० ॥ ५०३ ॥

सुनि बैन आल्ह उद्दिल बुलाय । दीनौ सुबोल भोरघ्य भाय ॥
कैलवादीत चंदेल सूर । वोइघ्य वीर परवार पूर ॥
छं० ॥ ५०४ ॥

कोपियौ राय सलगैार लोह । ईसरह दास लोधी सुतोह ॥
मालहन्न बोलि भोपत्ति भूप । बोलियौ वैल नरपाल रूप ॥
छं० ॥ ५०५ ॥

रूसतम्म षान पट्टान पाय । मालहन्न वीर सत साल आय ॥
सकतेस सौम वंसी सरद्द । जगते भस जाय गोतम्म सद्द ॥
छं० ॥ ५०६ ॥

प्रौहित्त सु प्रमानंद नाम । मायर सरद्द काइथ्थ ताम ॥
वोलियो गंग बनिया परस्स । जगनक्क भाट धारै सरस्स ॥
छं० ॥ ५०७ ॥

जलहन्न वोलि विय वंध ताम । मिलिये आय परिमाल काम ॥
सेना सुसाठि हज्जार तोल । उच्चरै आल्ह जिन संग बोल ॥
छं० ॥ ५०८ ॥

कनवज्ज नाथ दिय कुमक्क सुद्ध । आये सुकामि सावंत जुद्ध ॥
लाषन कमद्ध तालन पठान । पहिलै लुटुट्ट परियौ जठान ॥
छं० ॥ ५०९ ॥

चंदेल नौंन कीजै हलाल। कीजिये जुद्ध आवध विसाल॥
कीजिये लोह इक सत्त होय। वाही तजि घर वारह सोय।
छं० ॥ ५१० ॥

चौपाई ॥ सुनिय आल्ह को वानी भाखिय। तुलसी दल मैं सैन सम्हारिय॥
एकामत ह्वै जुरि जुद्ध जु कीजै। छत्रिय धर्म्म काज जिय दीजै॥
छं० ॥ ५११ ॥

## आल्हा का उत्तेजन सुनकर सब का मरने कटने के लिय प्रस्तुत होजाना।

दूहा ॥ आल्हन मत सुनियौ स्रवंन। चित दिय सेलन षेल॥
आजि वरी सुर अच्छरी। नौन हलाल चंदेल॥
छं० ॥ ५१२ ॥

## आल्हा का शास्त्रों की आज्ञा सुनाना कि जो राजपूत लड़ाई से हटता है वह नर्क में पड़ता है और जो वीरता से मारा जाता वह स्वर्ग का राज्य भोगता है और जीतता है तो पृथ्वी भोगता है और जिसको भागना हो अभी से चला जाय।

भुजंगी ॥ कही वत्त आल्हं सुनो ब्रह्म जीतं। धरी वत्तचीतं लही मत्त मीतं॥
अतुलं जुद्ध सामंत सज्जं सुभारी। करैं जुध परिमाल नंदं विचारी॥
छं० ॥ ५१३ ॥

वयं षोडसं राजकुम्मार सोई। सदा तेज चहुवान वलवान होई॥
तज्जौ जुद्ध सामंत नृप संग जावौ। पछै राज परिमाल नीकैं जमावौ॥
छं० ॥ ५१४ ॥

परै भार रजपूत स्वामिही निकारैं। झिलैं लोह अंगं निहंगं सम्हारैं॥
धरै धर्म्म सीसं सु छत्रीय सूरैं। उवारंत वामी अपारैं हजूरैं॥
छं० ॥ ५१५ ॥

भजै रज्जपूतं धनी काम आवैं। वसे रतिवनं काम गहरे परावै॥
अवैं आहु संगं कुमारं तु दोई। मरैं हैसकाजं समाजं सजोई॥
छं० ॥ ५१६ ॥

सुनी कुवर बानी अल्हानंद सारी। तबै आल्हसौं वैन बोल्यौ हकारी॥
धनी होय धरतीनि को भोग भोगं। मरै नांहि जातैं हसै सर्व लोगं॥
छं० ॥ ५१७ ॥

नही बीज रजपूत कौ ताहि मानै। लीयौ नारि कित्ती सुक्रं वषानै॥
सुनी व्यास बानी बड़े सुष्य गाई। सबै लोग मानी पुरानीनि गाई॥
छं० ॥ ५१८ ॥

चौपाई ॥ जा धरती को भोगै भोग। जा तन मरे नहीं कोइ लोग॥
सो धरनी नै कित्ती लयौ। वेदव्यास निरनै यह कियौ॥
छं० ॥ ५१९ ॥

सो रजपूत न गति को पावै। जम कौ डंड सीस पर लावै॥
चौरासी जौननि मैं भटकै। क्रम पर देही दर दर भटकै॥
छं० ॥ ५२० ॥

दूहा ॥ राजन धर जातन मरै। करै सुरग को भोग॥
दुनियां मैं जस विस्तरै। हँसै न दुरजन लोग॥
छं० ॥ ५२१ ॥

जा धरती को पाइ कै। मरै न जापै कोइ॥
अंत काल नरकह परै। जग में अपजस होइ॥
छं० ॥ ५२२ ॥

चौपाई ॥ धरती जा तन राजा मरई। नाम सु जार जाति सब धरई॥
अंतकाल वह नरकह परै। ताकी साषि व्यास मुनि भरै॥
छं० ॥ ५२३ ॥

दूहा ॥ उदिक उतारत ना मरै। ब्राह्मन जोगी भाट॥
जीवत भुव भटकत फिरै। मरै नरक मैं वास॥
छं० ॥ ५२४ ॥

कवित्त ॥ कहन [illegible] बानि। मानि आल्हन सब लिज्जहि॥
करौं पैज प्रन धारि। मारि सामंतनि लिज्जहि॥
लहौं सुरग अच्छरिय। हरौं चहुवान गरब सब॥
धरहुं देस गल मुंड। सूर मंडल भेदौं तब॥
परिमाल नंद इम उच्चरय। षंड षंड पिंडह करहुं॥

काढ़ौं सुदंत हस्तीनि के। मलहन दे निरमल तरहु ॥
छं० ॥ ५२५ ॥

## ब्रह्मादित्य का सब सरदारों और सेना से कहना कि आल्हा ऊदल जो कहें वही करना चाहिए। सब सरदारों का इकट्ठे होना और लड़ाई का तयारी करना।

मोतीदाम ॥ कहै ब्रह्मदित्ति सुवैन हुलास। सुनौसव सैन चंदेलन पास ॥
सुनौं उचवानिय ऊदिल आल्हं। सवै चलौ जोध छचीभ्रम चाल ॥
छं० ॥ ५२६ ॥

बुलायव केसव दीन चंदेल। करं परिहार सो चौ अथ मेल ॥
लिय राय सवैहि लगोउ बुलाय। मिले वय ईसर लोधिय जाय ॥
छं० ॥ ५२७ ॥

दिये सब भूपति मालहन पूर। मिलायव वैस नरब्बद नूर ॥
लिये चहुवानह रूप गहीर। दिये दस वाइय ए भरभीर ॥
छं० ॥ ५२८ ॥

सु रुस्तम षान पठान दलेल। भए सत साल सु मलहन मेल ॥
सकत्ति सवं सिय सोम विबुद्ध। जगत्तिय गौरय संमर सुद्ध ॥
छं० ॥ ५२९ ॥

सु प्रोहित वै परमाँनद पूर। दिये दिसि दाहिनी ए दल खूर ॥
लिये भर माधव काइय वांह। भये भर वानिय गंग उमाह ॥
छं० ॥ ५३० ॥

जहां मिली जल्हन भाट विकट्ट। मिलें दल दिट्ठि अभंग सटट्ट ॥
कियौ सु चंदेल इते भर सोय। लिये चष कोइ न लाज सहोय ॥
छं० ॥ ५३१ ॥

भए भग ऊदिल सावंत ठेल। वरं चक्रपानि वघेल समेल ॥
दला गहलोत भुजाधर भार। मिल्यौ जगनक्क सुभाट जुझार ॥
छं० ॥ ५३२ ॥

दलं उर दाहि वाह्य उर दीन। इते सिरदार हरौल सु कीन ॥

सुनी द्विवर बानी ब्रह्मानंद सारी। तबै आल्ह सौं बैन बोल्यौ हकारी।
धनी होय धरतीनि के भोग भोगं। मरैं नांहि जातैं हसै सर्व लोगं॥

छं० ॥ ५१७ ॥

नही बीज रजपूत कौ ताहि मानै। लीयो नारि कित्ती सुकूरं वषानै॥
सुनी व्यास बानी बड़े सुष्य गाई। सबै लोग मानी पुरानीनि गाई॥

छं० ॥ ५१८ ॥

चौपाई ॥ जा धरती को भोगै भोग। जा तन मरे नहीं कोइ लोग॥
सो धरनी नैं कित्ती लयौ। वेदव्यास निरनै यह कियौ॥

छं० ॥ ५१९ ॥

सो रजपूत न गति को पावै। जम कौ डंड सीस पर लावै॥
चौरासी जौननि मैं भटकै। जम पर देही दर दर भटकै॥

छं० ॥ ५२० ॥

दूहा ॥ राजन धर जातन मरै। करै सुरग को भोग॥
दुनियां मैं जस विस्तरै। हँसै न दुरजन लोग॥

छं० ॥ ५२१ ॥

जा धरती को षाइ कै। मरै न जापै कोइ॥
अंत काल नरकह परै। जग में अपजस होइ॥

छं० ॥ ५२२ ॥

चौपाई ॥ धरती जा तन राजा मरई। नाम सु जार जाति सब धरई॥
अंतकाल वह नरकह परै। ताकी साषि व्यास मुनि भरै॥

छं० ॥ ५२३ ॥

दूहा ॥ उदिक उतारत ना मरै। ब्राह्मन जोगी भाट॥
जीवत ध्रुव भटकत फिरै। मरै नरक मैं वास॥

छं० ॥ ५२४ ॥

कवित्त ॥ कहत ब्रह्मादित बानि। मानि आल्हन सब लिज्जहि॥
करैं षेज प्रन धारि। मारि सामंतनि लिज्जहि॥
लहौं सुरग अच्छरि य। हरौं चहुवान गरब सब॥
धरूं ईस गल मुंड। हूर मंडल भेदौं तव॥
परिमाल नंद इम उच्चरय। षंड षंड पिंडह करहुं॥

काढ्यौ सुदंत हस्तीनि के। मल्हन दे निरमल तरहु ॥
छं० ॥ ५२५ ॥

## ब्रह्मादित्य का सब सरदारों और सेना से कहना कि आल्हा ऊदल जो कहैं वही करना चाहिए। सब सरदारों का इकट्ठे होना और लड़ाई का तयारी करना।

मोतीदाम ॥ कहै ब्रह्मदित्ति सुवैन हुलास। सुनौसव सैन चंदेलन पास ॥
सुनौं उचवानिय ऊदिल आल्ह। सवै चलौ जोध छचीभ्रम चाल ॥
छं० ॥ ५२६ ॥

बुलायव केसव दीन चंदेल। करं परिहार सो चौ अग्र मेल ॥
लिय राय सवैहि लगोउ बुलाय। मिले वय ईसर लोधिय जाय ॥
छं० ॥ ५२७ ॥

दिये सब भूपति मल्हन पूर। मिलायव वैस नरब्बद नूर ॥
लिये चहुवानह रूप गहीर। दिये दस वाइय ए भरभीर ॥
छं० ॥ ५२८ ॥

सु रुस्तम षान पठान दलेल। भए सत साल सु मल्हन मेल ॥
सकत्ति सवं सिय सोम विबुद्ध। जगत्तिय गौरय संमर सुद्ध ॥
छं० ॥ ५२९ ॥

सु प्रोहित वै परमाँनद पूर। दिये दिसि दाहिनी ए दल सूर ॥
लिये भर माधव काइथ वांह। भये भर वानिय गंग उमाह ॥
छं० ॥ ५३० ॥

जहां मिली जल्हन भाट विकट्ट। मिले दल दिट्टि अभंग सटट्ट ॥
कियौ सु चंदेल इते भर सोय। लिये चष कोइ न लाज सहोय ॥
छं० ॥ ५३१ ॥

भए आग ऊदिल सावंत ठेल। बरं चक्रपानि बघेल समेल ॥
दला गहलोत भुजाधर भार। मिल्यौ जगनक्क सुभाट जुझार ॥
छं० ॥ ५३२ ॥

दल उर दाहि वाहा उर दीन। इते सिरदार हरौल सु कीन ॥

बिचै ब्रह्मादित कुंवर सूर । दलं सिर मौर सु आल्हन पूर ॥
छं० ॥ ५३३ ॥

अमान सुराय पमार सु ग्रम्म । चले सुध स्वामित चाल धरम्म ॥
सबै दल साठि एजार सपूर । मिले रन संग अभंग सु सूर ॥
छं० ॥ ५३४ ॥

## सब साठ हजार सेना का सजना ।

चौपाई ॥ सात सहस चंदेल सुकीनै । अरु दस सहस वाम दिसि दीनै ॥
ग्यारह सहस दाहिनै सोई । आठ हजार हरौल सुहोई ॥
छं० ॥ ५३५ ॥

दूहा ॥ चतुर विंस अतिमोल सें । ब्रह्मादित जह आल्ह ॥
साठि सहस सेना सबै । हरकारी तत काल ॥
छं० ॥ ५३६ ॥

## आल्हा का मरने का सामान करके अर्थात् तुलसी सालिग्राम सिला आदि सिर पर बाँध करके लड़ाई के लिये आगे बढ़ना । ऊदल का लड़ने के लिये आगे होना ।

पद्धरी ॥ हलकारी आल्ह सैना स पूर । सब किये जोध आगे जरूर ॥
सिर वाँधि गण्डिका सिला सोय । तुलसी सिर मंजरि मेलि सोय ॥
छं० ॥ ५३७ ॥

मोजा सभरे मौहर निस पूर । किये मरन साज कुंवर करूर ॥
हलकारी सैन सब इक्क कीन । अप अजुह रन भए लीन ॥
छं० ॥ ५३८ ॥

कंगल सुअंग सिर टोप लोय । प्राचीर छांह मिलि छांह दोय ॥
आगे सु चंद वाढ लईय वाग । करि तेज तुरिय करक चवषाग ।
छं० ॥ ५३९ ॥

दुवसैन मिलिव सागर समान । कुदियौ अग्र पयं मंडि कान ॥
हज्जार वीस उद्दिल समाज । कूदे सु पंगु पर उमगि साज ॥
छं० ॥ ५४० ॥

सत सहस कूदि सामंत सैन । उतरे धरिवर विस्तार नैन ॥

नरनाह कन्ह पुंडीर चंद । पज्जोन जैत भोहा सु इंद ॥

छं० । ५४१ ॥

गोयंद राज गहलोत सूर । कनकेस सुभर मुख उमगि नूर ।
संजम्म राय हाहुलि हमीर । तोंवर पहार हाड़ा गम्हीर ॥

छं० ॥ ५४२ ॥

नरसिंघ दाहिमां मत्त कीन । इतनैनि सुभट हय छंडि दीन ॥
उहिल्ल चक्रपानं वघेल । गहलोत दलां भोपत्ति सेल ॥

छं० ॥ ५४३ ॥

रायसल गौड़ नरवइ वैस । दाहिमा राय डाहरसमैंस ॥
दस मत्त षान पट्टान संग । ववदास सूर रन करि उमंग ॥

छं० ॥ ५४४ ॥

सकतेस सौम वंसी भुझार । जगतेस गौरवंसी समार ॥
प्रोहित परमानंद सच साल । जगनक भाट विद्या विसाल ॥

॥ छं० ॥ ५४५ ॥

आमान राय परिहार सोय । जालहन जोरवर वह लोय ॥
भुनग भदौरिया विरचि भार । इतनै कूदि उहिल्ल लार ॥

छं० ॥ ५४६ ॥

हज्जार वीस ठाकुर समाज । कूदिय सुजग्ग कहं पहरि साज ॥
उतरे जोध दोउ दिसान । अप अप्प इष्ट वर करत आन ॥

छं० ॥ ५४७ ॥

उत अंग मंग सन्नाह संधि । रूपे पयाल पग समर बंधि ॥
छंडिये तुरिय मंडिये जुद्ध । विहंसे सु बुद्ध सावंत क्रुद्ध ॥

छं० ॥ ५४८ ॥

दूहा ॥ ऊदिल कूदे छंडि हय । इत कूदे सामंत ॥
लौनव धारयौ सीस पर । कियौ लरन कौ मंत ॥

छं० ॥ ५४९ ॥

## ऊदल की लड़ाई आरम्भ होना । ऊदल की बीरता का वर्णन ।

चोटक ॥ सजियं हय ऊदिल कन्ह नरं । गहिये किरवान सु ढाल करं ॥

उमगे चहुआन चँदेल दलं । अप अप्प ससैन कराय हलं ॥
छं० ॥ ५५० ॥

गजराज हरौलनि पंति लगी । वरभद्दव जानि घटा उमगी ॥
अति उज्जल दंत समंत सधे । वगुला घन मैं जनु पँति वँधे ॥
छं० ॥ ५५१ ॥

वरलाल विसाल धजा रमकी । तड़िता मनु वादल मैं दमकी ॥
हसती सत द्दोय हरोल दियं । तिन ऊपर कन्ह सो कोप कियं ॥
छं० ॥ ५५२ ॥

गहि दंत उपारहि मत्त वलं । कढ़ई जानु भीलनि कंद फलं ॥
पटकै गहियौं गर पानि करं । हनवंतव गावत पानि गिरं ॥
छं० ॥ ५५३ ॥

विरध्यो वर कन्ह अमान बली । डर मानि चँदेल की फौज हली
मिलियं उत ऊदिल कोप कियं । उमगे वड रावत बीचि लियं ॥
छं० ॥ ५५४ ॥

करैं वपु घाव सद्याव सम्हारि । किधौं वन कटिये कंटक वारि ॥
वहै किरवान असान सहथ्थ । परें धर ऊपर सीस समत्थ ॥
छं० ॥ ५५५ ॥

करष्षि कमान करं कर छुट्टि । परक्कि स भूमि दुहौं घट फुट्टि ॥
गनं गन जुत्थ सु अच्छर धाय । वनै घट घाइन देह घसाइ ॥
छं० ॥ ५५६ ॥

नरं नर नूर सो लोहन पूर । चरच्चर चुट्टय सीसनि सूर ॥
छल ब्बल षेलहि झेलहि सार । जुरंत जुवान झिलै धर आर ॥
छं ॥ ५५७ ॥

झलझ्झल तेग झलाहल झेल । ठटट्ठट रष्य अपच्छर षेल ॥
ठटट्ठट मिल्लिय पिल्लिय पाय । डरं उर कायर देषि डराय ॥
छं० ॥ ५५८ ॥

ढरक्कय सुंड निरष्षय नैन । तरक्कय तीर वरक्कय वैन ॥
थिरं हुव सैन सुरक्कंति नांहि । दरद्दर दौरि परै दल मांहि ॥
छं० ॥ ५५९ ॥

धरद्धर धारहि मार सुधीर । करक्कर वाहित मांगिरु तीर ॥
नचै रन सूर सचेत सपूर । धरद्धर धावत अग्गहिं सूर ॥
छं० ॥ ५६० ॥

बरब्बर बेदल आवध टूटि । भरब्भर भाजत नाहिंनै रूठि ॥
सरस्सर छेदहि मार सुढाल । जरज्जर नाचत घाय जटाल ॥
छं० ॥ ५६१ ॥

उरं उर फट्टति सांगि सु लग्ग । सुरा सुर देषत षेलत षग्ग ॥
षरी करि षांति उपैदल दोय । हरी हरि वानि उचारत सोय ॥
छं० ॥ ५६२ ॥

पिले वलवंत सु संजमराय । इतैं गहलोत दुयां उमगाय ॥
मिल्यौ सुष आइय महन मेल । तजौ किरवान गह्यौ कर सेल ॥
छं० ॥ ५६३ ॥

लगायउ संजमराय क मार । सह्यौ तहां मार कियौ फिरि वार ॥
दई दलपत्ति के सीस मैं दौरि । लियौ सिर झेलि सदासिव गौरि ॥
छं० ॥ ५६४ ॥

लघ्यौ तव भोपति कौ नीय रीस । दई फिरि दौरि कै संजम सीस ॥
अम्यौ तव वार समूरछ मान । चल्यौ नरसिंघ तहां थक तान ॥
छं० ॥ ५६५ ॥

दई नरसिंघ गुरज्ज की सीस । पर्‌यौ गहलोत लियौ मन रीस ॥
लषे चक्रपानि नरसिंघ सोय । भिरे भरवथ्थ समथ्थइ लोय ॥
छं० ॥ ५६६ ॥

किये भुज पानि बघेल अमान । इते वपु दाड़िम इंद्र समान ॥
लय बथ छोड़ जुरे मिलि जुद्ध । गिरे धर दोइय वीर विवुद्ध ॥
छं० ॥ ५६७ ॥

दुहौं जम दाढ दुहौं डर सोय । हन्यौ चक्रपानि सो षंजर जोय ॥
छं० ॥ ५६८ ॥

## चक्रपानि का मारा जाना । ब्रह्मादित्य का क्रोध करके अपनी सेना को ललकारना ।

दूहा ॥ चक्रपानि रन जूझि तन । आहु फौज परिमाल ॥

तब ब्रह्मजिति कोपि कैं । कहै बचन मुष ज्वाल ॥

छं० ॥ ५६९ ॥

ब्रह्मदिति हलकारिकैं । बाहुरि दल मैं आय ॥
धार स्वामि धम आल सिर । रन वर अनी बढाय ॥

छं० ॥ ५७० ॥

हनि सांवतन लषन रन । तालन प्रबल पठान ॥
सहस पचास बिपाय कैं । कलि मैं कियौ कहान ॥

छं० ॥ ५७१ ॥

कवित्त ॥ सरन धार संग लिये । बीर ब्रह्मजिति घायव ॥
भजे नृपति परिमाल । देषि धरम सुभजाइव ॥
कटी कुमक पंग की । कमध लाषन जुरि जंगह ॥
तिल तिल तन टूटियव । सर कीनैं नहि अंगह ॥
तालन पठान बिन सीस रुपि । अतुल पराक्रम कमधि किय ॥
भाजंत सैन जीवंत सहि । अहभो दुष सीलंत हिय ॥

छं० ॥ ५७२ ॥

## कुवँर ब्रह्मादित्य का लड़ाई का प्रबन्ध करना । अल्हा को सेनापति बनाना । ऊदल आदि सरदारों के साथ सेना बाँट कर देना ।

पद्धरी ॥ परिमाल नंद हल कीन आय । विहसियौ कुंवर मंगल सनाय ॥
हलकाहि सैन सब इक्क कीन । आल्हन सीस सब भार दीन ॥

छं० ॥ ५७३ ॥

सकतेस सौमवंसी सु सूर । बरगहर बार सतसल करूर ॥
बरहो सुदेव कन्न बिरचि नूर । डौगर सी दल दौवा गरूर ॥

छं० ॥ ५७४ ॥

राठौर राय लल कोपि अंग । तौवर अमान मन चढि उमंग ॥
सिकवार सुरज्जन ध्रम सुसुद्ध । वलिवंश डौग केसव सुबुद्ध ॥

छं० ॥ ५७५ ॥

जाद्व सु भाल संबाध लोय। सुर का वसंत बलवंड लोय॥
जल्हन सुभाट अति तेज ताप। कायथ्थ कूम चंद अतुल वाप॥
छं० ॥ ५७६ ॥

बनिया सुभार सहि वुधि उमंग। इतने दीनै उहिल्ल संग॥
हज्जार बीस असवार और। गज राज होय सत सहनि जौर॥
छं० ॥ ५७७ ॥

पचास तोप वड़ सहन अंच। गोलीन पाय मन पंच पंच॥
हज्जार पांच दिय बान साथ। लपि बिषम वाह सामथ्थ वाथ॥
छं० ॥ ५७८ ॥

## इधर कन्ह के साथ सब सरदारों का लड़ाई के लिये तयार होना।

उत कान्ह चंद पुंडीर जैत। कन्नक वड़ गुज्जर सलष नैत॥
भोहां चंदेल परिहार पीप। अतताइ कोपि रन अरिन जीप॥
छं० ॥ ५७९ ॥

सज्जमराय धरि दियउ युद्ध। तौवर पहार भुज धरि विरुद्ध॥
अचलेस अंग उमगे सुजंग। नवलेस अरह रन मन उमंग॥
छं० ॥ ५८० ॥

पज्जौन मलयसी पिता पूत। कोपंत जानि रघुनाथ दूत॥
छं० ॥ ५८१ ॥

दूहा॥ पंच सहस प्रिथिराज के। हरवल कान्ह सुभार॥
उतै बनाफर लेन सँग। उहिल बीस हजार॥
छं० ॥ ५८२ ॥

दोउ वीर रिसाय कैं। लए अच कर मांहि॥
बाग उठाई पग्ग कढ़ि। चढ़े मोह तन नांहि॥
छं० ॥ ५८३ ॥

## दोनों सेनाओं का साम्हना होना और युद्ध का आरम्भ।

हनूफाल॥ दल मिले दोयउ संग। बज रंग वीर उमंग॥
उत कान्ह होमर डारि। आए सुवीर हँकारि॥
छं० ॥ ५८४ ॥

दल सहस उद्दिल लोइ । उत्तरे सुहै सर सोइ ॥
दस सहस हैमर फुट्टि । जिन तोप बाननि छुट्टि ॥

छं० ॥ ५८५ ॥

हय छंडि तीन हजार । चहुआन कन्हर लार ॥
असवार दोय सहस्स । रह पुट्टि रापि रहस्स ॥

छं० ॥ ५८६ ॥

दिपि पिलै पैलै ताहि । झिल्लै सुकन्ह सुभाहि ॥
कढि दंत मत्तनि पानि । थल भील कंदलि तानि ॥

छं० ॥ ५८७ ॥

गहि सुंडि फेरत गाहि । हनवंत गिरवर वाहि ॥
भुव पूछ पटकै वानि । बलिदेव दुनि जिह जानि ॥

छं० ॥ ५८८ ॥

हय पकरि वाहिन फेरि । असवार जुत्थन हेरि ॥
अगहत्त पीलनि कोट । मानियौ कन्हर जोट ॥

छं० ॥ ५८९ ॥

पेले सुदल सथ रत्थ । जिमि लंक वानर जुत्थ ॥
मुरकी अनी चंदेल । दल दबि कन्हर मेल ॥

छं० ॥ ५९० ॥

## कन्ह और ऊदल का युद्ध । चन्देल की सेना का उखड़ना । ऊद्दल का आगे बढ़ कर लड़ना ।

कवित्त ॥ कन्ह कोप चहुवान । हनै हथ्थी मतवारे ॥
काढ़ि दंत जुरि वाह । डील डोंगर से डारे ॥
हैवर हत्थ समाहि । ढाहि दल दियौ सुसैनह ॥
भगी फौज चंदेल । देष सामंतनि नैनह ॥
मुरकंत फौज ऊद्दिल लषि । भयो बनाफर कोढ़नी ॥
सैंलोट करिय दुरजन्न भूम । रन भेटत सम्हरधनी ॥

छं० ॥ ५९१ ॥

## कन्ह चौहान और ऊदल के घोर युद्ध का वर्णन ॥

मोतीदाम ॥ मिली रन फौज बनाफर वीर । चल्यौ सनमुष्ष मरन्न सुधीर ।
करी परदच्छिन आल्हन काज । लिये सब रावत जंग समाज ॥
छं० ॥ ५९२ ॥

चल्यौ सोमवंस सकत्त सुधीर । फिर्यौ वृह्मदेव करन्न गहीर ॥
मिल्यौ दल डौंगरसी दोउ वाह । पिल्यौ सुअमान ह्वै तौंवर ताह ॥
छं० ॥ ५९३ ॥

मिल्यौ रयसल्ल रठौर मरद्द । विल्यौ सचसाल सुबांधि जरद्द ॥
पिल्यौ सिकवार सुरज्जन सीह । पिल्यौ दल डौंग सुकेसव वीह ॥
छं० ॥ ५९४ ॥

पिल्यौ दुरजन्न सुजादव जोर । सुरघ्घि सुवीर वसंत अमोर ॥
पिल्यौ दल जल्हन भाट हुलास । पिल्यौ कमचंद सुकायथ जास ॥
छं० ॥ ५९५ ॥

पिल्यौ नरमल्ल सु वैस वरिष्ट । इतै पिलि उद्दिल संग गरिष्ट ॥
इतैं हय छंडिय कन्ह समत्थ । उतैं हय छंडिय सामँत सत्थ ॥
छं० ॥ ५९६ ॥

भुजक्कल आवध सायध वाय । डगामग कायर धुक्कत पाय ॥
करष्षि कमान लई दुहु सैन । मरष्षिय कुंडल कौनिय सैन ॥
छं० ॥ ५९७ ॥

चलावत सैल दिढ़ाव पगन्न । मनों अहिवौं विय होत मगन्न ॥
चलावत हय चढ़ि दंति दुवाह । करै वपु प्रान सुभट्ट वराह ॥
छं० ॥ ५९८ ॥

वहै गउकर्न सु लग्गन हीक । मनो अहि संचिय जीह सुलीक ॥
वहै वहुते सर नावक नेह । वरष्षहि बूंद सु अंत पियेह ॥
छं० ॥ ५९९ ॥

दई कर डारि कमानस तेन । गहै कर सेल लषे दोउ सैन ॥
करै दोउ सैन अन्यों अन्य मार । दुहू घट होत है पंजर पार ॥
छं० ॥ ६०० ॥

वहै रुधि छेछ दुहौं दल वीर । लगावत तोंवर जीवर जोर ॥

लगै उर आनि सकत्तिय सूर। मनों विष आंलिव लग्गि करूर॥
छं० ॥ ६०१ ॥

अन्या अन्य लेल को थप्पिय मार। तवें दुहों वीर गह्यो किरवार॥
लगे उर कंध सुबंध घुलाय। मनौ जमराज जनेउ वनाय॥
छं० ॥ ६०२ ॥

लगै सिर ऊपर कढ्ढिहै टोप। किधौ कियौ संग सरस्वति लोप॥
वहै किरवान सों कंधन झांक। रुपे धर रुंड वहै सिर हांक॥
छं० ॥ ६०३ ॥

वहै सिर सूरन के सजि नेत। हँकारत राह किधौं विय केत॥
तजी किरवान लई जम दड्ढ। लगावत हीय किये वल गड्ढ॥
छं० ॥ ६०४ ॥

बषत्तर फारि करै कर जोर। मनौं घन भेंडि उठी रज कोर॥
लगावत षंजर पंजर पार। किधौं कियौ कालिका दंत निवार॥
छं० ॥ ६०५ ॥

चलावत संकल फेरि जुवान। घुसावत अंग निहंग कमान॥
चलायव गुर्ज्ज सु पीलन सीस। मनौं सिर तोरि पुरंदर सीस॥
छं० ॥ ६०६ ॥

लगाय भसुंडिनि सीस नितानि। मनौं दधि फोरि गवालिय स्याम॥
चलावत केहरि के नष पेंट। वछस्थल फारिकै डारिए ठेंट॥
छं० ॥ ६०७ ॥

लगावत राज कुंवार निदान। किधौं कटी पूंछ सुनागनि तानि॥
यहीं विधि उद्दिल कम्ह लरंत। सहा सुध छत्रिय धर्म धरंत॥
छं० ॥ ६०८ ॥

उठकिय सैन उतें चहुवान। मिले दुअ वीर प्रगट्टन आनि॥
छं० ॥ ६०९ ॥

दूहा॥ दौवयौ संजमराय रन। ऊदिल ऊपर आंय॥
सकल सौमवंसी मरद। भिहल्यौ वीर रिसाय॥
छं० ॥ ६१० ॥

## कई सामंतों और चंदेल सेना के सरदारों का वरनी वरनी से युद्ध वर्णन

भुजंगी ॥ पिल्यौ संजमराय उदिस्स कीनी। धरै षग्ग हथ्थं समथ्थं गुमानी ॥
लच्यौ संजमाराय सकतेस राजं। लियो वीचही प्रान जुद्धं समाजं॥
छं० ॥ ६११ ॥

दुहौ वीर गाजे वघाए सुवाहं। दुहौ सूर मरनं सु मंड्यो उछाहं।
कटं काट षग्गं उमंगं चलावै। कव्यौ धर सु सीसं विकट्टं मिलावै॥
छं० ॥ ६१२ ॥

गटं गट्ट जुगिनी सु लोह्न भरावै। घटं को चिहूं घाउ घट्टं धरावै॥
नटं जेम नाचंत वारं सुधारे। चटक्को तुरी छंडि पटकै सुपारै॥
छं० ॥ ६१३ ॥

ढलं ढाल वूडंत सारं सु जोरं। जरैं जज्जरं ज्वान आमान तोरं॥
हहक्कैं दलं दोय देषै हट्टक्कै। पटकं दिहौ छूटि कौनै लट्टक्कै॥
छं० ॥ ६१४ ॥

ठट्टक्कैं दोऊ सैन देषैं तमासौ। डडक्कतं वाजंत डौंरू उमासौ॥
ढढक्कं द्दरं ढाढरं कुट्टि भरियं। ततत्थेई नाचत सावंत झरियं॥
छं० ॥ ६१५ ॥

ररक्कंत जोगिनी भैरौं निषारी। उमाकंत नाचंत दै हथ्थ तारी।
ततत्थेई नाचंत ईसं उरंगै। थरक्के दुहौं सेन देषैं रमंगै।
छं० ॥ ६१६ ॥

दलं दोइ द्रढै वलं वाह दोई। धपैं वीर धावंत आवंत तोई॥
नरं नेह छंडे भरा नेह न्यारे। पुलकंत वाह्न अपारे पचारै॥
छं० ॥ ६१७ ॥

फिरैं नाहि रोक फतैं स्वामि अड्डे। धरी माथ हथ्थं परी पाप गड्डे॥
हन्यौ आय संज्जम सेलं समाही। तवै वीर सकतेस किरवान वाहीं॥
छं० ॥ ६१८ ॥

लग्यौ संजमं सेल हीकं सुतायं। रुप्यो जाय वरनो जियौ देह कायं॥
लगी तेंग संजम कै अंग भारी। गई छूटि संग्या पर्यौ भूम धारी॥
छं० ॥ ६१९ ॥

परयौ अंत सेजं लवंतं लषायौ । तहां गहरवारं सता कोपि आयौ ॥
उतै चंद पुंडीर नैनन लषायौ । तवैं कोपि करि वीर सत्ता सुधायौ ॥
छं० ॥ ६२० ॥

लष्यो चंद पुंडीर आयौ चलाई । गहर वीर चहुवान सैना हलाई ॥
जय्यौ मंच हनवंत सत साल सोई । गयौ सिरह लई वरं वीर लोई ॥
छं० ॥ ६२१ ॥

उतैं चंद पुंडीर देवी पुजाई । तज्यौ भकारं संग किलकारि आई ॥
लष्यौ सचसालं विसालं वरिष्टं । चल्यौ पीप परिहार भीरं गरिष्टं ॥
छं० ॥ ६२२ ॥

चल्यौ मंच करनं सहाई सहत्ता । जप्यौ मंच सुष भैरवं क्रोध रत्ता ॥
किलकारि भैरूं ललकारि आयौ । हन्यौ महिष येवं वली दीन पायौ ॥
छं० ॥ ६२३ ॥

इतै देव करनं सता गहरवारं । उतें चंद पुंडीर पीपं पहारं ॥
एते दोय परिमाल के सुभट ठाये । तिनं उप्परं चंद पुंडीर आये ॥
छं० ॥ ६२४ ॥

वियौ पीप परिहार साहाय आये । लिये वीर दो ईस किरवान चाये ॥
करं सचसालं कमानं सलीनं । धरयौ वान लेसं प्रहारं सुकीनं ॥
छं० ॥ ६२५ ॥

लग्यौ पीप परिहार कै हीक आयौ । भिंद्यौ अंग रंगं धरंनी मिलायौ ॥
परयौ पीप परिहार धरनी अचेतं । उठ्यौ संजमंराय पायौ सुचेत ॥
छं० ॥ ६२६ ॥

लष्यौ संजमा राय घौ करन धायौ । सिरं आय संज्जंम के सीस नायौ ।
लगी सीस तेगं सिरा फार होई । दुहौं हथ्थ फंदं गही वीर सोई ।
छं० ॥ ६२७ ॥

कुवानं सतं षीचि सीसं विधायौ । दुहौं कार वेधी सचारं न धायौ ॥
छं० ॥ ६२८ ॥

## देवकर्ण की तलवार से संजमराय का शिर फटजाना और सत्रसाल के तीर से सर जुड़ जाने पर उसका दोनों को मार गिराना।

दूहा ॥ देवकरन दिय दौरिकै। संजम सीस गहीर ॥
खटकी फांक निराट विय। सह्यौ सत्रसल तीर ॥
छं० ॥ ६२९ ॥

कवित्त ॥ देवकरन ने दौरि। सीस संजम कौ दीनिय ॥
फट्यौ सीस विचि सोइ। आय नासा वगि लीनिय ॥
सत्रसाल सांगिनि। हन्यौ विद्व फांकन तीरह ॥
भयौ सीस साब्रित। नह्यौ विचि पाल गहीरह ॥
संज्जम सीस विचि सों विधिव। सत्रसाल मुजरा कियव ॥
दुहौ हाथ घालि वर धारि कर। वरही कै कांधै दियव ॥
छं० ॥ ६३० ॥

पद्धरी ॥ संजम्म राय हनि सोमवंस। रुप्पियो कुंत छाती उतंस ॥
सकतेस दई किरवान धाय। परियौ सुधरनि संजम राय ॥
छं० ॥ ६३१ ॥

धाये सुचंद पुंडीर वीय। आये सु सज्जि चंदेल दीय ॥
तहं सत्रसाल आयौ सु संग। वरि हंस देव करि करि उमंग ॥
छं० ॥ ६३२ ॥

कम्मान पकरि सत्रसाल सूर। दीनी सु पीप कैं हिय करूर ॥
लग्यौ तीर धर फुट्टि लोय। परियौ सो पीप धर बिगरि होय ॥
छं० ॥ ६३३ ॥

ता समें उठे संजम नरेस। मिटि गई मूरछा सरव तेस ॥
दौरे सु देव क्रन किये रीस। दीनी सु जाय संजम सीस ॥
छं० ॥ ६३४ ॥

ता संमै सत्रसाल तीर वाहि। फटि गयौ तीर लगि नाक चाहि ॥
परिहार तीर किये अवन ठास। विधि गयौ सीस लगि तीर तास ॥
छं० ॥ ६३५ ॥

सचसाल काज किन्नव सलाम । किरवान जाय दई कन्ह तास ॥
लगी सु कंह नौगुन उतार । खुल गयौ कन्ह दिवकरन धार ॥
छं० ॥ ६३६ ॥

कटि भो मरंन लगि रोस आय । पाषर समेत हैमर पुलाय ॥
उत चंद आय सुषमेल कीन । सचसाल सीस किरवान दीन ॥
छं० ॥ ६३७ ॥

परियो सु टुट्टि रन गहर वार । दौवां डोंगर सी गह्यव सार ॥
चल्लयौ वीर पुंडीर सुष्ष । दुहुं हथ्थ विरचि वाही सुरुष्ष ॥
छं० ॥ ६३८ ॥

लागी सु झिलम मैं मध्य जाय । कढि ढाल टोप लगि कमरि आय ॥
परियो सुचंद धर सलषि दिष्ष । चल्यौ पमार दौवा सम्मुष्ष ॥
छं० ॥ ६३९ ॥

वाही स हत्थ दौवा सु सूर । कटि टोप झिलम भृकुटी करूर ॥
तरवार वाहि पंमार चाय । कटि कट्टि जीन हय गय षपाय ॥
छं० ॥ ६४० ॥

घूम्यौ पंवार परि धरनि मध्य । दिष्षयौ जयत निड्डुर प्रसिद्ध ॥
चल्यो सु जैन निड्डुर नरेस । तौमर अमान चलि गयौ तेस ॥
छं० ॥ ६४१ ॥

कमधुज्ज राय सलखीय सहाय । चलिये सुवीर रन सज्जि आय ॥
कीन्हौ सु कन्ह ऊपर चलाय । आयौ सु वनाफर ऊद धाय ॥
छं० ॥ ६४२ ॥

## कन्ह और ऊदल का युद्ध वर्णन ( सेना का युद्ध )

दूहा ॥ उतै सज्जि कन्ह धायकै । इत ऊदल सजि आय ॥
अप अप नृप जै इच्छई । मंगल मरन उपाय ॥
छं० ॥ ६४३ ॥

चौपाई ॥ परे सकतेस सोमवंसी रन । गहरवार च्यौ करन कटे तन ॥
डौंगरसी दौवा तन कट्टिय । सामंतनि सनमुष आवट्टिय ॥
छं० ॥ ६४४ ॥

चंद पुंडीर परे मुरछायं । अहि परिहार पीप गिर ठायं ॥

संजम राय तुझि सिर कट्टिव । वीर वीर तन में रस फुल्लिव ॥
छं० ॥ ६४५ ॥

## कन्ह के साथ के निड्डुर आदि सामंतों से फिर ऊदल के साथ के कई सरदारों का परस्पर युद्ध वर्णन ।

मोतीदाम ॥ लषि निडुर जयति कन्ह चलियं । कनक्क वड़ गुज्जर जै मिलियं ॥
लषि मोह पज्जोन चंद वली । इतने मिलि सैन सुसुष्ष चली ॥
छं० ॥ ६४६ ॥

लषि जद्दिल जोध सनंसुपयं । संग तौंवर मान वली रुषयं ॥
कामधुज्ज सु राय सला पिलियं । सिक्रवार सु रज्जन से मिलियं ॥
छं० ॥ ६४७ ॥

वलिवंड सु केसव गौंड़ पिले । जहां जादवं इंद उमंगि चले ।
सुरको वर वीर वसंत वनै । गय जल्हन भाट समार नवै ॥ ।
छं० ॥ ६४८ ॥

वकसी जहां कायथ क्रम चंद । उमग्यौ वनियां भर माल इंद ॥
पिलियौ तहां जद्दिल पायन सौं । भर झेलि वनाफर रायन सौं ॥
छं० ॥ ६४९ ॥

सुष अग्गि पचासक तोप करी । ठहराइय सोरनि जोर भरी ॥
हलकारिय गोल सलोल भरी । वड़ कोट जंजीर तहां जकरी ॥
छं० ॥ ६५० ॥

अरु ज्वान सु वान दई चिनगी । दल सांवत ऊपर रौंस लगी ॥
रष तोपन जाम गिलाय दई । परिये जनौ घोरनि हाव सही ॥
छं० ॥ ६५१ ॥

अरराट भयौ अति सोर रह्यौ । उलका सद अंवर चाय रह्यौ ॥
धुरकी धर संजम राय परे । रन पंच हजार तहां जकरे ॥
छं० ॥ ६५२ ॥

हस्ती परि तीस सु संमर में । कितनैं डर कायर वै मन मैं ॥
सव फेर सु ऊदिल वाग लई । संग वीस हजार सौ भार तई ॥
छं० ॥ ६५३ ॥

बलिवंड करै बिय षंड रनं । षँड षँड सु षीस प्रचंड करं ॥
बिचले दल पीथल तेग तयो । सब आर सु ऊदिल झेलि लियो ॥
छं० ॥ ६५४ ॥

चहुवान हरोल अनी सुरकी । लषि संजम राय गिरे धरकी ॥
तहां चंद पुंडीर पिपास परे । मुरछाय सुलष्य धरन्नि गिरे ॥
छं० ॥ ६५५ ॥

तहां कन्ह कोप कर्यौ रन में । सुरकी सब सैन दुवाभर में ॥
किरवान गही हय छांड़ि दियै । सनमुष्य सु ऊदिल पें पिलियै ॥
छं० ॥ ६५६ ॥

तहां जैत पज्जौन मलै सी परं । रनसिंघ पहार सजै गहरं ॥
पर हाहुली राव हमीर चले । इतने अरि ऊदिल पै जु पिलै ॥
छं० ॥ ६५७ ॥

उत वीर वसंत रुक्म चंद । बनिया वड़ भार जु माल ढंद ॥
देवरा रंन डोंगर सी उमहे । चहुवान सु जल्हन भाट कहे ॥
छं० ॥ ६५८ ॥

परिमाल सुनै न प्रगास वलं । चहुवान सवैं भर तानि दलं ॥
मग रोकिय कन्ह कौ आजु अगैं । विधि लीजियै आय कें जुष्य पगैं ॥
छं० ॥ ६५९ ॥

सनमुष्ष लहौ जु सबैं अवही । मृत लोक के भोग तजौ सबही ॥
छं० ॥ ६६० ॥

कवित्त ॥ दिगय फौज प्रिथीराज । तोप बाननि के मारिय ॥
गिर्यो सु संजम राय । चंद पुंडीर सुधारिय ॥
पर्यौ पीप परिहार । परे बड़ गुज्जर लोइय ॥
परिय सु तीस गयंद । सहस हैवर गिर लोइय ॥
रजपूत सहस चौदह परे । फौज बिचिलि पाछें भइय ॥
चहुवान सहसत्ति हांक हुअ । कन्ह वीर दारुन दइय ॥
छं० ॥ ६६१ ॥

चौपाई ॥ सुरकी फौज देषि चहुवानं । पिलियै हाथी अंमत तानं ॥
कन्ह जयत हाहुली हमीरह । नरस्यंघ रांम मलैसी धीरह ॥
छं० ॥ ६६२ ॥

हांकि लैन नृप आगें किन्नय। चांवड काजैं आयस दिन्नय॥
तुम परिमाल पकरि कर लाज। मैं ऊदिल कौ जंग पपाज॥
छं० ॥ ६६३ ॥

पोटक॥ नृप हाथिय पीथल पेल वरं। सव लैन सकेलि कै एक करं॥
कैमास रु कन्ह पजौन मिले। संग हाहुलि राय हमीर चले।
छं० ॥ ६६४ ॥

तहां पीचीय देव प्रसंग चली। विक्कराज सु धावत धीर हली॥
तहां पेतर पूरन मल्ल चले। भरभालुन जद्द पगार मिले॥
छं० ॥ ६६५ ॥

नृप ऊदिल ऊपर कोप किये। इतने उमराव सु संग दिये॥
उत देषि वनाफर वै षुलियं। संग डौंगर सी दौवां मिलियं॥
छं० ॥ ६६६ ॥

कूम चंद्व संतर जल्हनयं। सिकवार सु रज्जन मल्हनयं॥
तहां भोज वनाफर भार मलं। ववता अज वावर कोपि दलं॥
छं० ॥ ६६७ ॥

सौहकम्म मिले भरभार दये। इतनैं मिलि ऊदिल संग भये॥
उत कन्ह चलायव कोपि कियं। इत ऊदिल वीर अपार धियं॥
छं० ॥ ६६८ ॥

विफरै चहुवान वनाफरयं। धरि हथ्थन लोहपि हथ्थ वरयं॥
चहुवान दवाय हरोल लियं। उत आल्हन पोवत जुद्ध जियं॥
छं० ॥ ६६९ ॥

पिलियं भई भीर पजौन चली। द्रिग देषि चंदेलकी फौज हली॥
पटकैं गहि हेमर भूलायं। ससक्ति पयादिन के थलयं॥
छं० ॥ ६७० ॥

कहूं हांकय धाकय वीर मुषं। कहूं सारत सायक ले सुरषं॥
कहुं सेल चलावत वाहु परं। करि टूटि सनाह सु फूटि मरं॥
छं० ॥ ६७१ ॥

विफरै वल वीर पजौन इतैं। सिकवार सु रज्जन आय उतैं॥
सिकवार चलाइ सकत्ति करं। उर लागि पजौन कै फूटि परं॥
छं० ॥ ६७२ ॥

धुकि राय पजौन वै कोप किय । किरवान सु रज्जन कंध दिय ॥
परिय सिर टूटि धरन्नि गिरे । ततकाल वरंगिस आय वरे ॥
छं० ॥ ६७३ ॥
भ्रम पाय पजौन गिरै धरनी । फिरि आयव डौंगरसी भरनी ॥
दीवा तन सायक लाइ अर्यौ । तिन ऊपर आय सुजास अर्यौ
छं० ॥ ६७४ ॥
गहिकै किरवान तहां वगयौ । तिन सायक डौंगर कै लगयौ ॥
किरवान वढ़ी कर जास लियं । विय हथ्थ गहाय कै सीस दियं ॥
छं० ॥ ६७५ ॥
धुकि तै दई डौंगरसी पग में । धर घूंमि कै जास गिर्यौ मग में ॥
फिरि चेत कैं तेग दई सिर मैं । गिरि डौंगरसी दीवा धर मैं ॥
छं० ॥ ६७६ ॥
दीवा सिर तूटि कमंध नच्यौ । उत वीर सु ईश्वर माल सच्यौ ॥
वकसी क्रमचंद सु आय गयौ । वगधार घनी रन वीचि लियौ ॥
छं० ॥ ६७७ ॥
सकसैना श्रीवास दौउ उर मैं । फरफूटि सनाह कर्यौ चर मैं ॥
गह पाय सुधीर पटक्कि धुरं । नर चून भयौ सिर फूटि वरं ॥
छं० ॥ ६७८ ॥
रन धायकै वैस सुभार मलं । पिलियौ जु जहां प्रिथीराज दलं ॥
नरसिंघ सु दाहा देषि चषं । वरवीर सुन्यौ धर में सुरषं ॥
छं० ॥ ६७९ ॥
नरसिंह गुरज्ज लई सरमैं । उत साहु सु सांगि लई कर मैं ॥
कर साह सु सांगि चलाइ उतैं । वरछा वै छूटि कै डारैं कितैं ॥
छं० ॥ ६८० ॥
नरस्यंघ सुधाय कियौ गुरजं । सिर टूटि धरा सुपरे सुरजं ॥
भए सिर के सब टूक हजार । रहै विधि स्वामित वाजिय सार ॥
छं० ॥ ६८१ ॥

## जल्हन कवि का मारा जाना और उसका ऊदल को पुकारना ।

दूहा ॥ जल्हन भाट निराल लषि । मरन सुनी सै आय ॥

सुनियौ सुत जसराज के। सुरग सोग मन ल्याय ॥

छं० ॥ ६८२ ॥

रसावला ॥ कन्ह जद लष्षयो। नैन दोउ दिष्षयौ॥
बोलि बानी वरं। लीन एष्षं सरं ॥

छं० ॥ ६८३ ॥

कीन भारी मनं। स्वामि सज्जै पनं ॥
जोध दोऊ चले। क्रोध बोलं मिलें ॥

छं० ॥ ६८४ ॥

इष्ट बोले सुषं। ध्यान अंबा रुषं ॥
बान बाहं बियं। दुष्ष सैना दियं ॥

छं० ॥ ६८५ ॥

बार लग्गै उरं। पार पागैं परं ॥
सुभि लुट्टै वहै। अरध चंदं वहै

छं० ॥ ६८६ ॥

काक सीसं लहै। सार स्फूटैं सहैं ॥
सेलि लागै हियै। प्रान छक्कै कियै ॥

छं० ॥ ६८७ ॥

सेलि बाहै वरं। ज्वान धरती परं ॥
रुक्क बाहै कह्नं। ताकि मारै अह्नं ॥

छं० ॥ ६८८ ॥

जम्म दाढं दियं। प्रान कड्डी लियं ॥
पंजरं मारियं। पंजरं फारियं ॥

छं० ॥ ६८९ ॥

रंजकं नावते। सूर सर धावते ॥
फौज मारी सहू। सीर कोपे विहू ॥

छं० ॥ ६९० ॥

मार मारं कियं। उद्दिसं विहसियं ॥
जल्हन संगयं। भाट जमं गयं ॥

छं० ॥ ६९१ ॥

दूहा ॥ उतै कन्ह आयौ उरष । इतै सु ऊदल जोध ॥
चाहुवान चंदेल को । मंडि सावंत करि क्रोध ॥
छं० ॥ ६९२ ॥

## ऊदल और कन्ह का वरनी से युद्ध और ऊदल का मारा जाना ।

भुजंगी ॥ मिले ऊदिलं कन्ह दोऊ अभंगं । विरच्चे सु जोधा दोऊ स्वामि संगं ॥
जपै इष्ट मंत्र उमाकंत सोई । भवानी धरै ध्यान धावंत दोई ॥
छं० ॥ ६९३ ॥

उमाकंत मातं जपंतं सुधाये । विहौं वार वानंत सनमुष्ष धाये ॥
मिली दिष्टि सौं दिष्टि वानी उचारी । अहा कन्ह केरौ चलै जोध भारी
छं० ॥ ६९४ ॥

दलं पातिसाही सवैं तुम्म जीते । अवै ऊदसौं षयाल सव आव वीते ॥
घनै दिन पट्टी सु आषें बधाई । अवै उद्दलं सौं परयौ घ्याल आई ॥
छं० ॥ ६९५ ॥

उतै कन्ह बोल्यौ महा रोस होई । सुनौ नंद जसराज के बात सोई ॥
इहां गौड लाही गढा ठाम जानौ । अवै कन्ह चहुवान सों जुद्ध आनौ ॥
छं० ॥ ६९६ ॥

विरंचे दुहौ जोध आवद्ध वर सें । घनें वीर जोधानि के प्रान गरसे ॥
चलावंत तीरं सकत्ती करारी । लगैं वार छत्ती परैं फूटि न्यारी ॥
छं० ॥ ६९७ ॥

चलावंत वीरं दुहौ वीर वांके । परै फूटि धरनी दुहौ सैन धांके ॥
चलावंत सेलं दुहौं वीर जोरे । सनाहं वपू फूटि फूटंत घोरे ॥
छं० ॥ ६९८ ॥

वहै तेग वेगं लहूरं हकारे । मनू पच चंक्र कुलालं उतारे ॥
चलावंत फरसा सिरं फाक होई । मनो विंटियौ वाट चवूज सोई ॥
छं० ॥ ६९९ ॥

वहै अंग सीसं सु अप्पार मारं । किधौं कन्ह फोरंत दधि ग्वाल सारं ॥
लगैं मुदगरं मार भारी सु सीसं । कटैं कै हजारं लट्टकै सुदीसं ॥
छं० ॥ ७०० ॥

चलावंत गुरजं हकारंत हाकं। परी दल दुहूं मारू दुहूं जोधवाकं ॥
लगै जस्स दाढं सनाहं सुषुट्टै। वपू घंतलै कालजे पार फूटै ॥
छं० ॥ ७०१ ॥

लगावंत हांके हरी नैंन घारे। वरं कंगलं अंग उर अंग फारे ॥
इसी भांति कन्हं लरै उद्दि दोई। कटक्कै अवट्टै दुहों कोप होई ॥
छं० ॥ ७०२ ॥

उतैं कन्ह की भीर कयमास आयौ। वियं ठांक चाटा सिरं झूर ठायौ॥
लप्यौ जल्हनं भाट कैमास सोई। लियौ बीचही आय महावीर होई ॥
छं० ॥ ७०३ ॥

इतें टाक चाटा सुसुप मेल कीनौ। वली जल्हनं तानि कै बीच लीनौ॥
गही तेग दोई दुहौं वार कीनौं। तवै भट्ट विपरीति होइ षग्ग लीनौं॥
छं० ॥ ७०४ ॥

लगी जल्हनं हाथ की तेग चाई। फिर्यौ चाहुवानं सुधरनी गिराई॥
वरं टाक चाटा सिरं रूक वांही। लग्यौ वीर जल्हनं पर्यौ भूमि माहीं॥
छं० ॥ ७०५ ॥

उतें आय कयमास सेलं चलायौ। वली जल्हनं षेत धरनी मिलायौ।
पर्यौ जल्हनं देषि ऊदिल्ल धायौ। वली कन्हकै कंध मैं षग्ग नायौ॥
छं० ॥ ७०६ ॥

भर्यौ सात वारं सु कन्हं नरेसं। गह्यौ ऊदिल्ल धाय हथ्थं सुवेसं॥
भए लथ्थ वथ्थं सु ऊदिल्ल कन्हं। इतैं आइयौ दौरि परिहार नन्हं॥
छं० ॥ ७०७ ॥

वली दूसरै वीर कयमास आयो। उरं उद्द कैं आय सेलं लगायो॥
गही तेग कन्हं सिरं वार कीनौ। पर्यौ ऊदिलं टूटि धरनी नवीनौ
छं० ॥ ७०८ ॥

लथ्यौ रुंड धरनी सिरं हाक मारं। भयौ मेर ठाढौ सु ऊदिल्ल हकारं॥
इतं ऊदिलं रुंड धायौ सम्हारी। वली तेग कयमास कै कंध झारी॥
छं० ॥ ७०९ ॥

पर्यो मूरछा दाहिमां भूमि आयौ। गह्यौ रुंड कन्हं धरंनी मिलायौ
हन्यौ ऊदिलं कंह कयमास दोई। भजी सरव चंदेल की फौज सोई ॥
छं० ॥ ७१० ॥

## ऊदल का कबंध खड़ा होना, फिर उसका चौहान सेना के एक हजार सिपाहियों को मारना।

दूहा ॥ ऊदिल कौ नाच्यौ कमध । गिर्‌यौ सीस धर छूर ॥
हनि सैना प्रिथीराज की । एक हजार संपूर ॥
छं० ॥ ७११ ॥

चौपाई ॥ पहिलैं ऊदिल कन्ह घूमायौ। पृथीराज सिर खग्ग लगायौ ॥
चितिय कन्ह परिहार नवीनौं । अरु मूरछा सामंत तीनौं ॥
छं० ॥ ७१२ ॥

दूहा ॥ तीनौ मिलिकै मारियौ । रन जसराज कुमार ॥
मारे अरु प्रथीराज के । सिर विन एक हजार ॥
छं० ॥ ७१३ ॥

## ऊदल का मरना जानकर कुंवर ब्रह्माजीत का मोरचे पर आना।

कवित्त ॥ सुनि ब्रह्मादिति वत्त । काम ऊदिल रन आइव ॥
गै हरवल सब तूटि । सार सामंतनि घाइव ॥
लचलाल लकतेस । पर्‌यौ यौ करन अमानैं ॥
सुरजन डौंगर परिव । परिव अल्हन नर पानैं ॥
धर परे पील सै दोय रन । दस हजार हैवर वहर ॥
मुष वाह वाह अल्हन कहैं । कन्ह कटक कीनौ कहर ॥
छं० ॥ ७१४ ॥

चौपाई ॥ ऊदिल कटे वीर रन मांहि । छची धरम धरे उर मांहि ॥
ब्रह्मादिति बोले इह वानी । सुरग भोग भोगव मन मानी ॥
छं० ॥ ७१५ ॥

## ब्रह्माजीत की सेना का व्यूह वर्णन।

रसावला ॥ कियौ कुवार छन्नयं । चंदेल चाल चल्लियं ॥
हरोल पील कीलयं । अरी विपुट्टि दीनयं ॥
छं० ॥ ७१६ ॥

तमंकि वाग लीनयं । सु स्वामि धरम चीनहयं ॥
बनाय वेद फौजयं । विचारि आल्ह चौजयं ॥ छं० ॥ ७१७ ॥

मिले मरद्द सार के । अनेक दाव धार के ॥
बंध्यौ गरट्ट मोलयं । विचैंस वार छोलियं ॥

छं० ॥ ७१८ ॥

चल्यौ सु आल्ह छायय । लियं सुभाट सायय ॥
उतं चुहान चल्लियं । मरद्द मेलि मिल्लियं ॥

छं० ॥ ७१९ ॥

लवंध साजि चल्लयं । कुंवार वीर पिल्लियं ॥
कैमास कन्ह जैतयं । हमीर जुद्ध नेतयं ॥

छं० ॥ ७२० ॥

गम्हीर कन्ह केसयं । मलैसी वीर वैसयं ॥
छाहुलि राय मल्हनं । गोयंद राज जल्हनं ॥

छं० ॥ ७२१ ॥

पहार राज तुंवरं । चले समाज कुंवरं ॥
उछाह आल्ह कीनयं । वनाफरं प्रवीनयं ॥

छं० ॥ ७२२ ॥

चल्यौ प्रमाल नंदयं । मनू ससी सु चंदयं ॥
सरग्ग भोग आसयं । पिलन्न पग्ग तासयं ॥

छं० ॥ ७२३ ॥

वुल्यौ वयंन वाचयं । सुनौ चुहान साचयं ॥
जु ध्रंम जुद्ध किज्जयं । वचन्न पास लिज्जयं ॥

छं० ॥ ७२४ ॥

वुलाय जोध जोधयं । करै हथ्यार सोधयं ॥
अध्रम्म जुद्ध छंडियं । सुध्रम्म जुद्ध मंडियं ॥

छं० ॥ ७२५ ॥

## भाई का मरण जानकर आल्हा का पसर करना ।

दूहा ॥ उद्दिल कामि सु आइये । दई षवर प्रतिहार ॥
अव सुकाज परिमाल कौ । सव तेरे सिर भार ॥

छं० ॥ ७२६ ॥

भुजंगी ॥ पर्यौ उद्दिलं षेत सौ आल्ह जान्यौ । कियौ क्रोध रंनं सरंन सुठान्यौ ॥

लियौ नीर हथ्थं बुल्यौ वीर बानी। करी पैज मन सें करी अंत जानी॥
छं० ॥ ७२७ ॥

धरैं ईस मुंडं गलैं आजु मेरो। उधारौं अबैं नीन चंदेल तेरो॥
इसे बोल आल्हन लवकौं सुनाये। धरे स्वामि धर सें समर मध्य आये॥
छं० ॥ ७२८ ॥

चलाये दुहौ वीर बाँधै गरिट्टं। चलाए चमू के बली बाँधि थट्टं॥
करैं षंड षंडं भसुंडैं निनारैं। पिले वीर जोधा करी कुंभ कारैं॥
छं० ॥ ७२९ ॥

लस्सकैं भसुंडैं नि टूटै बरच्छी। लगै उंकवारं परैं वरत रच्छी॥
सरद्दं घटा जेमि गाजंत गाजं। बली बाहु तोरं सुवौ रंसमाजं॥
छं० ॥ ७३० ॥

घटा सेन बंधी दुहौं वीर धाये। मनों पुब्ब पच्छाह घन उमँडि आये॥
दसंकै लगैं सींगि लग्गैव मोरा। बरं फूटि सन्नाह फूटंत घोरा॥
छं० ॥ ७३१ ॥

मिले छूर सूरं सु पूरैं अपारैं। गहैं सूड़ि मत्ती सुदंती चिकारैं॥
उतै कन्ह चहुवान कैमास धायौ। पचारैं करंतं अपारै मिलायौ॥
छं० ॥ ७३२ ॥

कहू की भुजा तोरि जोरे उपाटैं। किते एक जोधानि के सीस काटे॥
किते डोल गहि पील नाषंत धरनी। तरफ्फैं करैं नीर ज्यों मच्छ करनी॥
छं० ॥ ७३३ ॥

कहूं हेमरं तानि गहि तानि बाहैं। कहूं पाप प्यादे गहैं धरनि साहैं॥
कहूं सांगि बाहैं कहू कूदि दारैं। कहू बान छाडैं सुथाटं सुमारैं॥
छं० ॥ ७३४ ॥

कहूं सीस गुर्ज्ज कियौ पानि बाहैं। सिरं चून करते विषून दुगाहैं॥
कहूं काट तैं सीस रीसं अमोरं। कहूं वर बली वीर बाहंत जोरं॥
छं० ॥ ७३५ ॥

कहूं सं करं सार बाहै अमानौ। मनों कीन मतवार सब्बै समानौ
कहू कंध पै बंध नावंत फरसी। कहूं जम्मराजं सबै सैन गरसी॥
छं० ॥ ७३६ ॥

कहूं अंकुस सारि कें पेषि लेते। कहूं अरगला तोरि सिर साहि देते
कहूं बीर बाहैं भसुंडी निकारी। कहूं कंपिनी हूल हंकं अकारी॥
छं०॥ ७३७॥

कहूं सांगि उसंगी बाहैं अमोरं। कहूं सांगि सैं चीलगावंत जोरं॥
किधौं बीर किरवोन कर पानि बाहैं। परे सुंड धरनी सुरुंड नचाहैं॥
छं०॥ ७३८॥

कटारी कियं अंग उर जात नामी। पुखे द्वार मानौ अटारी सुवानी॥
कहूं पंजरं पंजरं मार फारैं। कहूं राजकं वारि छीकं सुधारैं॥
छं०॥ ७३९॥

इसौं भांति कैमास कन्ह चलायौ। घनं सैन चंदेल धरनी सिलायौ॥
भगी सैन देषी चषं आलह सोई। भए आप आगैं रहे पीठि लोई॥
छं०॥ ७४०॥

दूहा॥ भगी सैन आल्हन लषी। सामंत तेज अथाह॥
राखि सरन सैना सबैं। भयो अग्र नरनाह॥
छं०॥ ७४१॥

## आल्हा का कन्ह के मुकाबले में आकर उससे उत्कर्ष वचन कहना।

चौपाई॥ आल्हन ए सेना अप सूरं। वचन कन्ह सौं बोलि करूरं॥
सुनि चहुवान अपुन जंग कीजै। सब सेनं कौं दुःप न दीजै॥
छं०॥ ७४२॥

## आल्हा का निद्रास्त्र प्रयोग करके सब चाहुआन सेना को मूर्छित कर देना।

आल्हन सक्ति कौ मंच उपायौ। सो अरजुंन कौ ईस बतायौ॥
निद्रा अस्त्र प्रयोग सु कीनौ। औंघत सांवत सूर नवीनौ॥
छं०॥ ७४३॥

पद्धरी॥ उच्चरै आल्ह बानी विराट। सुनियौ सुकन्ह कयमास थाट॥
सब सैन काज दुष देव काय। कीजिये जुद्ध मो संग चाय॥
छं०॥ ७४४॥

जंपियौ सुमंत तारा सुभाय । कीनौ सु ध्यान उर मध्य लाय ॥
हूंकार कियौ देवी वसिष्ट । किलकार कीन्ह हलकार द्रष्ट ॥
छं० ॥ ७४५ ॥

निद्रा प्रयोग कीनौ सुवीर । धारंत सरव सामंत धीर ॥
कैमास कान्ह पुंडीर चंद । पज्जौन जैत सामंत इंद ॥
छं० ॥ ७४६ ॥

तौंवर पहार अरु जैत सोइ । भौंहा चँदेल नरस्यंघ लोइ ॥
परिहार पीप पंवार नन्ह । धावर सुधीर जयमाल पन्ह ॥
छं० ॥ ७४७ ॥

षडरवंड न्विवान सामंत सार । पीची सुगौड षेता पँगार ॥
सामंत इत्त क्रोधंत ताह । वजरंग वीर तजि जंग राह ॥
छं० ॥ ७४८ ॥

औधंत औध चष नींद लाइ । छंडिव सु द्वंद सामंत भाइ ॥
दौरे सु जोध चंदेल सैन । बलवंतबीर निरमोह तैन ॥
छं० ॥ ७४९ ॥

कित्तेक सीस टूटंत सार । कित्तेक अंग लै होत फार ॥
केतेक चरन टूटंत जंघ । केतेक हथ्थ तरफरत रंघ ॥
छं० ॥ ७५० ॥

केतेक सूर रन कढि हुलास । केतेक गये चहुआन पास ॥
नरनाह कन्ह कैमास सोय । छंड्यौ सुजंग उनमत्त होय ॥
छं० ॥ ७५१ ॥

मारंत आल्ह सजि सैन सूर । करिये नरेस ऊपर करूर ॥
अचिरज्ज पाप प्रिथीराज साव । वरदाय चंद बोल्यौ सिताव ॥
छं० ॥ ७५२ ॥

कीन्हौ सुमत्त आल्हन अपार । सब छंडि जुद्ध सोवत सुछार ॥
उच्चरै चंद सुनियो नरेस । कीनौ प्रयोग आल्हन सुवेस ॥
छं० ॥ ७५३ ॥

तारा सुअस्त्र कीनौ उपाय । दीनौ सुमंच संकर सहाय ॥
पारथ्थ कीन कौरव समथ्थ । सो कियौ अब्ब तुम पर प्रसिद्ध ॥
छं० ॥ ७५४ ॥

अवतार सल्ल को भयो आय । दीनौ सुमंच गोरष्य राय ॥
छं० ॥ ७५५॥

## कवि चन्द का आल्हा की कथा वर्णन करना, उसका कहना कि आल्हा सल्ल का अवतार है, वह गोरष से मिला था और उनकी सेवा करके उसने वरदान पाया था ।

कवित्त ॥ कहै चंद सुनि राज । आल्ह अवतार सल्ल भय ॥
गय सिकार इक वार । राति उद्यान भूलि रय ॥
गिरिवर ऊपर सिखर । तहां गोरख रिषि बैठिव ॥
भूलि गयौ पा धरौ । फिरत वन सिद्ध सुदिट्ठव ॥
लगिव पाय जसराज नंद । हथ्थ जोरि विनती कियव ॥
मोहि संग लेहु उपदेस करि । तजौं भवन यह उर धरिव ॥
छं० ॥ ७५६ ॥

आल्ह सीस हथ मेलि । कहिय गोरष सुप बानिय ॥
रहौ वरस लगि द्वार । देहु दरसन यह मानिय ॥
करै वनाफर सेव । रैन दिन एक चित्त करि ॥
भरत मोद मन मोह । कोह नहि होइ लेस भरि ॥
एकलौ होय करि वंदगीय । अंतर गत सवहीं लह्यव ॥
वाईस पद्य दिष्यौनि रिष । इक्क दिवस राजी भयव ॥
छं० ॥ ७५७ ॥

चौपाई ॥ तब गोरिष मुष बोलिय बानिय । आल्हा मांगि कछू मन मानिय ॥
वरस एक लग साधव मो कहुं । जो मांगौ सो समपौं ता कहुं ॥
छं० ॥ ७५८ ॥

## गोरख का आल्हा प्रति वरदान ।

दूहा ॥ असच सस्च सिषए सवै । कीनी अमर सुदेह ॥
जदिल लग ग्रह में रहै । पाछें जोग सनेह ॥
छं० ॥ ७५९ ॥

## चंद का पृथ्वीराज से कहना कि चामंडराय को परमाल को पकड़ने के लिये कालिंजर को भेजिये और अत्ताताई की आल्ह की बरली कीजिये ।

चावंड को कीजे विदा । गहि ल्यावै परिमाल ॥
आताताई अग्र करि । कीजै जुद्ध विसाल ॥

छं० ॥ ७६० ॥

## राजा का चंद की कही करना ।

चावंड कूं जु विदा किये । कैद करन चंदेल ॥
आताताई अग्र करि । कियौ जुद्ध कौ षेल ॥

छं० ॥ ७६१ ॥

## अत्ताताई और आल्हा का युद्ध वर्णन ।

त्रिभंगी ॥ करि कोप तबै पृथिराज मनं । अतताईय अग्र किये सजनं ॥
सुष मंच उचारिय आप नृपं । अरि को उपजावन देह दिपं ॥

छं० ॥ ७६२ ॥

गिरजा हरि संकर ध्यान कियं । अतताई नरेसर अग्र दियं ॥
महा कालिय ध्यान धर्यौ जबही । अतताईय सिंधि करी तबही ॥

छं० ॥ ७६३ ॥

वरवीर अराधन चंद कियं । वर बम्हन वेहल कारि दियं ॥
विकरे सब वीर चले रन में । सुष मंच उचारत ही पल में ॥

छं० ॥ ७६४ ॥

किलकारिय कालिका आवत की । सब नींद गई उडि सावंत की ॥
कयमास रु कन्ह गजे जबही । सब सांवत जोर बल्यो तबही ॥

छं० ॥ ७६५ ॥

विय षंड विहंड गयंद करै । अल्ह नानन धावन सौं जकरै ॥
नंद वानिय केसव आय गये । रन मध्य कयमास उठाय लये ॥

छं० ॥ ७६६ ॥

जितने अतिताईय मेल कियं । वर के सब कें सु चिल्हल दियं ॥

लटक्यौ तन कैलव भूमि पर्यौ । बलिराज चँदेल सौ आनि अर्यो॥
छं० ॥ ७६७ ॥

## कैमास और जगनक का युद्ध और जगनक का मारा जाना ।

भर भाजत पील के दंत काढै । गहलौत सुगोयंद राज चढै ॥
गजराज पर्यौ धरनी थल में । जगनक्क रुपे लायव बल में ॥
छं० ॥ ७६८ ॥

भ्रम्यौ नरनाह धरन्नि पर्यौ । तिह ऊपर दाहिम आनि अर्यौ ॥
कैमास लगाइय तेग तनं । भ्रमयौ कविराज समान रनं ॥
छं० ॥ ७६९ ॥

कविराज सु सांगि लई कर में । कयमास सुडार दयौ धर में ॥
परियौ धर दाहिम जैत सुनी । सनमुष्य चलाइ कै तेग हनी ॥
छं० ॥ ७७० ॥

परियौ कविराज धरंनि थलं । जिन रुंड उठ्यौ दोय देप दलं ॥
धरनी धर दौरत सीस विना । किरवान वहै रिस धारि मना ॥
छं० ॥ ७७१ ॥

वहु साँवत मूरछ पीड. मही । रनकोर विजै कविराज लई ॥
विन सीस जगनंक पील हन्यौ । भट सूर महा चहुवान गिन्यौ ॥
छं० ॥ ७७२ ॥

दूहा ॥ जगनक पर्यौ सुसीस धर । उठ्यौ रुंड कर रोस ॥
पील हन्यौ देष्यो न पति । कर किरवानह जोस ॥
छं० ॥ ७७३ ॥

## जगनक का पराक्रम वर्णन ।

कवित्त ॥ रुपि जगनक रन माहि । हथ्थ वाहै वर हथ्थिय ॥
कियौ कन्ह मूरछाह । वियौ कायमास समथ्थिय ॥
हनियौ सैन हजार । रुंड नाच्यौ विन सीसह ॥
मानि जोर पृथिराज । पील मार्यौ करि रीसह ॥
कीनौ कहाव रन साझ कढ़ि । लोह लहरि खँड मार करि ॥

जंपी सुचंद बानी बरनि । भाट टाट कीनौ कहर ॥
छं० ॥ ७७४ ॥

## अत्ताताई और आल्हा का परस्पर युद्ध वर्णन ।

दूहा ॥ आताताई आल्ह पर । हंकि चल्यौ बलवान ॥
बतैं बनाफर आय कें । झिल्ल्यौ वीच झिलान ॥
छं० ॥ ७७५ ॥

रसावला ॥ वीर जागे बलं । पील पागे हलं ॥
कौन ताछे कलं । होय काछे हलं ॥
छं० ॥ ७७६ ॥

कौन जोरे कलं । सीस छेदे छलं ॥
व्याल रचं बलं । चीर नंचे नलं ॥
छं० ॥ ७७७ ॥

डील बिरचे बलं । हंक सारे हलं ॥
ताकि सीसं करं । बिप्फुरो संमरं ॥
छं० ॥ ७७८ ॥

धाक होये धरं । नेह न्यारे धरं ॥
घाव करते घनं । जाय जुरते जनं ॥
छं० ॥ ७७९ ॥

दाय देते दयं । तलप करते वयं ॥
घाव करते घटं । उल्लघीते लटं ॥
छं० ॥ ७८० ॥

चोट करते चटं । पग्ग पाटे पगं ॥
मार मारं रटं । सार सुद्दं सटं ॥
छं० ॥ ७८१ ॥

सार झारं रटं । काट करते कटं ॥
झारि श्रोनं मथं । भान पंच्यौ रथं ॥
छं० ॥ ७८२ ॥

चाव बड्ढे हयं । लेह लथ्थं वथं ॥
जंगरा रंगरं । भाम भंडे भरं ॥ छं० ॥ ७८३ ॥

अंग भारी सच्यौ । वीर नादं नच्यौ ॥
भोमि लोहं मच्यौ । ईस नंदी सच्यौ ॥

छं० ॥ ७८४ ॥

फाग पग्गं षिल्यौ । भूमि अंगं मिल्यौ ॥
सत्तवारं जिह्नं । घाय घूमे दुह्नं ॥

छं० ॥ ७८५ ॥

वीर वाहै अरैं । धुक्कि धरनी गिरैं ॥
भीम की चक्कही । पाव साचो वही ॥

छं० ॥ ७८६ ॥

देवं देते दुह्नं । पाई माचे तिह्नं ॥
आल्ह संग्या गई । मार भारी भई ॥

छं० ॥ ७८७ ॥

## आल्हा का मूर्छित होजाना ।

दूहा ॥ भए मूरछा आल्ह रन । आताताई इंद ॥
ता समये प्रिथीराज पुनि । वानी बुल्यौ चंद ॥

छं० ॥ ७८८ ॥

## कविचंद का कहना कि आल्हा की मूरछा छूटने के पहले ब्रह्माजीत को मारलो ।

चौपाई ॥ आल्हा गिरे मुरछा पाई । दोउ वीर गिरे धर आई ॥
ब्रह्मादिति कौ बेगे मारौ । नातर आल्ह उठौ रन हारौ ॥

छं० ॥ ७८९ ॥

दूहा ॥ ब्रह्माजित सौं जंग करि । संभरि राव सम्हारि ॥
जब जगिहै आल्हन सुभट । तब हारोगे रारि ॥

छं० ॥ ७९० ॥

## पृथ्वीराज का हाथी बढाकर कुंवर ब्रह्माजीत पर वाण चलाना ।

कवित्त ॥ हंकि पील प्रथिराज । चल्यौ चंदेल सनम्मुष ॥
इष्ट मंच उचारि । वीरवर धारि जंचरुष ॥

नरपति आप हुँकारि । वान संधान पान किय ॥
षेंचि राज कोदंड । कान लगि वान पिड दिय ॥
भेदंत हीय छेदंत तन । फुटि सनाह हय धरनि लिय ॥
सायक्क वाहि संभरि धनिय । षग्ग षोलि ढीलनि पिलिय ॥
छं० ॥ ७६१ ॥

दूहा ॥ तीर लग्यौ चंदेल उर । फूटि सनाह प्रवीन ॥
हय पाषर वेधे दुहों । गगन सरत वे कीन ॥
छं० ॥ ७६२ ॥

## तीर लगतेही ब्रह्माजीत का पृथ्वीराज पर सांग चलाना ।

कवित्त ॥ लग्यौ तीर चंदेल । धर्‌यौ प्रिथिराज सनम्मुष ॥
कहि वायक हंकारि । वीर सहाय सहाव दुष ॥
आव आव प्रिथिराज । चाव षग्गनि सौं षेलव ॥
करौ जुड विसुद्ध । जुद्ध सामंतनि ठेलव ॥
किरवान कुँवर धरि कर पकर । प्रिथियराज पर चल्लियव ॥
हंकंत वीर चमलाय यह । लहरि लहरि भर मिल्लियव ॥
छं० ॥ ७६३ ॥

## पृथ्वीराज और ब्रह्माजीत का युद्ध।ब्रह्माजीत का मारा जाना ।

भुजंगी ॥ चलायौ चंदेल मुष चाहुवानं । पिथा वान अगं उमंग उठानं ॥
लई सांगि गहियं हनी राजहीकं। भाई पार हीकं सुअंगं सुपीकं ॥
छं० ॥ ७६४ ॥

निदे कंगलं देह पूनी सलाकं । मनो नट्ट वानट्ट षेले कलाकं ॥
घुमायौ वियं सांगि लगि चाहवानं । करी मूठराजं जर्‌यौ पूरवानं ॥
छं० ॥ ७६५ ॥

लग्यौ वान धायौ ब्रह्मादिति सूरौ। हन्यौ राज किरवान मथ्थं करूरौ॥
लष्यौ चंद वरदाय नैनं सहूतैं। लग्यौ हीक चंदेल की पार हूतैं ॥
छं० ॥ ७६६ ॥

कियौ मंच सज्जीवनी भट्टराजं। तवै वीर चहुवान चल्यौ समाजं ॥
लियौ अरधचंद्रं चितौ वान हथ्थं।हन्यौ तीन चहुवान कै आय मथ्थं॥

छं० ॥ ७६७ ॥

पर्‌यौ सील धरनी कुमारं नवीनौ। लियौ ईस धायं वरंसेल कीनौ॥
भगी फौज पाखी चहुवानं जीतौ। हतौ सोरहा जंग आल्हन चीतौ॥

छं० ॥ ७६८ ॥

## आल्हा का अत्यंत कुपित होकर पृथ्वीराज पर आक्रमण करना और मंत्र अस्त्र प्रयोग करना पर कवि चंद का उन्हें काट देना।

भयो चेत आल्हा इतें अत्त ताई। लियौ षग्ग हथ्थं मिले लोह आई॥
हन्यौ अन्य वारे करे दोय अंगं। उसट्टै अछुट्टै नहो जोध जंगं॥

छं० ॥ ७६६ ॥

करी पील आल्हं चल्यौ राजमुष्षं। धरै स्वामि धर्मं उरं सूर सुष्षं॥
चल्यौ सूर वानी प्रिथीराज रूपं। हरीस्यंघ कनकेस पाल्हन भूपं॥

छं० ॥ ८०० ॥

वलीराम परिहार अचलेस भट्टी। निडुरराय भौहां हमीरं सुरट्टी॥
गम्हीरं प्रसंगं सुजादौ जवानं। तहां वग्गरी देव षेला सयानं॥

छं० ॥ ८०१ ॥

तहां जन धावन्नं डरौरे जवानं। तहां हाहुली राव संड्‌यौ उठानं॥
तहां चालुके चेति सारंग धायौ। इतै सेखि सामंत आल्हन चलायौ॥

छं० ॥ ८०२ ॥

परे मूरछा जोग कयमास चंदं। वलीराय पज्जौन वाहं सु दंदं॥
जहां निड्डुरं राय तोंवर पहारं। पर्‌यौ पील पीपा वर स्यंघ भारं॥

छं० ॥ ८०३ ॥

इतें सूर सूते अचेतं उठानं। उतै संज्जम राय गोला कुटानं॥
विय आय सामंत आल्हन संकं। पचारैं विय नंसवै उच्च कुक्कं॥

छं० ॥ ८०४ ॥

लषे सावँतं आल्ह वानं वरंसे। महावीर जोधान के प्रान ग्रंसे॥
कियौ गोरिषं ध्यान विघन पहारी। प्रयोगं गिरे सरव सावंत भारी॥

छं० ॥ ८०५ ॥

गुरुराज वरदाय आल्हन रायौ । लगाए सरं और हस्ती फिरायौ ॥
बली राज विद्या अनेकं उपाई । गुरू चंद आगैं न जान्न पाई ॥
छं० ॥ ८०६ ॥

भई इक्क बानी सुआनंद आई । अहो आल्ह गुरु भट्ट जीते न जाई ॥
छं० ॥ ८०७ ॥

चौपाई ॥ आल्ह मंच करिवान सँजूते । लगि लगि उर सामँत सब सूते ॥
भए मूरछा सब बरदाई । गोरिष की विद्या फैलाई ॥
छं० ॥ ८०८ ॥

चंद राम गुर आयस पूते । रुकै आल्ह सन्हर मंह तेते ॥
दाव अनेक करि हरि थक्के । अंतरीछ गोरिष हैं वक्कै ॥
छं० ॥ ८०९ ॥

## गोरखनाथ का संमुख आकर आल्हा को अपने साथ लिवा ले जाना ।

बोले गोरिष सुन रे भाई । बाल्हन भाट न जीते जाई ॥
संमर छोडि जोग पथ लीजै । काया काजै अमर सुकीजै ॥
छं० ॥ ८१० ॥

फिरे आल्ह सम्मर तजि सूर । गोरिष नैं मत दीनै पूर ॥
देह अमर करि बन कौ धाये । छाड्यौ भोग जोग मन लाये ॥
छं० ॥ ८११ ॥

दूहा ॥ आल्ह फिरे तजि समर को । छाडि भोग को वास ॥
गोरिष संग चलिक्कैं गये । धीर निरंजन आस ॥
छं० ॥ ८१२ ॥

## पृथ्वीराज के मूर्छित होने पर गिद्धिनी का उसकी आँख निकालने लगना और संजम राय का उसे अपना मांस देकर राजा को बचाना ।

कवित्त ॥ लोह लागि चहुवान । परे मूरछा है धरतिय ॥
उड, गीधनि वैठि कै । चुंच वाहैति विरत्तिय ॥

देष्यौ संजम राय । नृपति दृग दाढति पंछिन ॥
अपनैं तन कौ मांस । काटि भषु दियौ ततच्छिन ॥
अपनैं सु नयन देष्यौ नृपति । अंत समैं ध्रम मल्लियव ॥
आयो बिवान वैकुंठ के । देह सहत धरि चल्लियव ॥
छं० ॥ ८१३ ॥

## संजमराय का प्राणान्त।

दूहा ॥ गीधनि कौं पलभषु दियौ । नृप कौ नैन बचाय ॥
देह हँसत वैकुंठ कौं । पहुंच्यो संजम राय ॥
छं० ॥ ८१४ ॥

## चावंडराय का परिमाल को कालिंजर से पकड़ कर ले आना ॥

कवित्त ॥ चावँड राय चलाय । जाय कालींजर वैठिव ॥
दरवाजे करि वंधनारि । पौरनि सध वंधिव ॥
पौंछ लागि दाहिमा । जाय चंदेल हकारिव ॥
आगें आये सूर । मारि कीने वट धारिव ॥
पकरियौ हथ्थ ढिल्ली द्रवनि । हय पैं डारि सु चल्लियौ ॥
तीसरैं दिवस मध्यान दिन । चाहुवान सों मिल्लयौ ॥
छं० ॥ ८१५ ॥

## चामंड का कालिंजर के किले को लूटकर वहां चौहान के नाम का निशान रोप देना।

पद्धरी ॥ चावंड जीति परिमाल ल्याय। परिहार सथ्थ सवही पिपाय ॥
भोपत्ति पकरि पग पटकि भूमि। लीनौ सुनेज झंडा सुझूमि ॥
छं० ॥ ८१६ ॥

लीनौ सुहथ्थ चंदेल धाय। तीसरैं दिवस रन मध्य आय ॥
दाहिमा लागि चहुवान पाय। दीनौं सु पकरि चंदेल आय ॥
छं० ॥ ८१७ ॥

हाथी सुतीस गाजंत मद्द। घोरे हजार इकतीस सद्द ॥
पांच सौ ऊंट रोकंत दाम । पच्चास लाष लाये सुताम ॥
छं० ॥ ८१८ ॥

मानिक्क हेम पन्ना प्रवाल । हीरा अनेक अम्मोल लाज ॥
सत कोटि द्रव्य कीनौं सुलार । दाहिमा ल्याय सब जीति सार ॥
छं० ॥ ८१९ ॥

चहुवान काज कीनी सलास । समप्पियौ आय चंदेल ठाम ॥
गुरराज डंड चामुंड आय । उच्चाय नृपति पाटे बंधाय ॥
छं० ॥ ८२० ॥

## पृथ्वीराज का खेत झरवाकर घायल सामंतों को उठवाना ।

चहुवान हुकम कीनौ सुफेरि । ढुंढौ सम्भर सामंत हेरि ॥
कयमास कन्ह पज्जौन जैत । नरसंघ वीर जामिनि सलेत ॥
छं० ॥ ८२१ ॥

तौंवर पहार पुंडीर चंद । धावर सुधीर वह परे दंद ॥
षेता षंगार हाड़ा हमीर । हाहुली राय धरि परिग वीर ॥
छं० ॥ ८२२ ॥

सब सुभट सूर रन पर अचेत । भयौ विषम जुद्ध रचि श्रौन षेत ॥
वरदाय चंद गुरु राम देव । पढि मंच सजीवन सरब भेव ॥
छं० ॥ ८२३ ॥

जग्गे सु सरब सामंत सूर । दल मलि असंषि झलहलत नूर ॥
करि कूंच नृपति दिल्ली दिसान । पज्जौन बोलि हज्जूर आनि ॥
छं० ॥ ८२४ ॥

तुम रहौ महोबे सुभट थान । धर सौंपि भार हय गय प्रमान ॥
छं० ॥ ८२५ ॥

## पृथ्वीराज का पज्जूनराय को महोबे का थानापति नियत करके दिल्ली को आना ।

दूहा ॥ दियौ भार पज्जौन भुज । राषि महोबै थान ॥
डंड छंडि परिमाल कौ । कीयौ नृपत्ति पयान ॥
छं० ॥ ८२६ ॥

चाहुवान दिल्ली नगर । कीनौ नृपति प्रवेस ॥

घर घर मंगल हेल हुव । आयौ जीति नरेस ॥
छं० ॥ ८२७ ॥

## पृथ्वीराज का संजम राय के पुत्र को आधी गद्दी का आसन और आधे राज का पट्टा देना ॥

संजम राय कुंवर कौ । वोलि हजूर नरेस ॥
हय गय मनि मानिक वकसि । अध आसन अध देस ॥
छं० ॥ ८२८ ॥

इति श्री कविचंद विरचिते प्रिथिराज रासके महोवा को समयौ संपूर्णम् ॥

# पृथ्वीराज रासो।

## छठां भाग।

## अथ बान बेध प्रस्ताव लिष्यते।

[ सड़सठवां समय। ]

### देवी जालपा के मन्दिर के कपाट खुलने पर कविचन्द्र का दिल्ली को जाना।

दूहा ॥ कहै चंद बलिभद्र सम। अहो वीर जटजात ॥
इह विभ्रम सुभ्रम सुमन। वज्रपाट विघघाट ॥ छं० ॥ १ ॥

कवित्त ॥ वज्रपाट विघघाट। पाठ उघ्घारिग सबद सुनि ॥
घंट घोर संक्रमन। भइय आकास सवन[1] धुनि ॥
तष्पि त्रिविध गुन तीन। छीन जोगिनि पुर थानह ॥
गहन चंद विष अंध। सुनिय संचरि किलकानह ॥
परिनाम विरत उर तन्न मन। आस वास आसन तज्यौ ॥
रस राज सपिम्मह मित्त तन। अम्म छांडि भ्रम्मह भज्यौ। छं० ॥ २ ॥

मोतीदाम ॥ चल्यौ रह ईस अलक्कह थान। छहक्किय अम्मर घट्ट करान ॥
कम्यौ रह सथ्थ बलीभद्र बीर। प्रसंसिय चंदह चित्त सुधीर ॥ छं० ॥ ३ ॥

चल्यौ रह जोगिनि थान सुभट्ट। परी हिय गंठि सनों परि पट्ट ॥
सुरत्तह चित्त निरंजन अप्प। धर्‌यौ हिय ध्यान अजप्पह जप्प ॥ छं० ॥ ४ ॥

चल्यौ रह अप्पन मग्गह सुतंन। रच्यौ निरकारवि लीयन मंन ॥
धर्‌यौ मन अप्पन ह्वनि सुभाइ। सुषंपति धाम धर्‌यौ निज साय ॥ छं० ॥ ५ ॥

(१) ए० कृ० को०—सबद।

धरी रह मग्ग अमग्ग सुथान । न मंनहि उंचरु नीच नियान ॥
न सुझ्झहि छुद्ध पिपास सुमंन । तरस्सहि सीतरु ताप सुतंन ॥
छं० ॥ ६ ॥
अपुच्छहि कोय न उतर देय । उलट्टिय जीह सुधारस खेइ ॥
न लष्षहि ग्राम न थान उद्यान । तरस्सहि ताप न सुष्प नमान[1] ॥
छं० ॥ ७ ॥
न बूझहि ताप न तम्म सरम्म । निजाभन वासुर तास विरम्म ॥
भयौ कवि ग्यान ग्रथस्थित रूप । न मंनहि अंतर अम्मरु भूप ॥
छं० ॥ ८ ॥
नहीं सुष नंषत ताप असीस । चरन्न उलास सुमंनन दीस ॥
सजै सुविराम भिरामइ सुष्प । चले चकि दिल्लिय रोह सरुष्प ॥
छं० ॥ ९ ॥
चल्यौ निज मग्ग सुमन्न उल्हास । सँपत्त सुदिल्लिय सारध मास ॥
छं० ॥ १० ॥
दूहा । कवि आयौ दिल्ली पुरह । देष्यौ नयर विरूप ॥
बिन आश्रन नर नारि सब । बिना तेज ग्रह भूप ॥छं०॥ ११ ॥

## श्रीहीन दिल्ली नगर की दुर्दशा देख कवि का हार्दिक विचार वर्णन ।

ग्रेह गयौ कविचंद तब । मन गज्जनिय दिसान ॥
पुच कलच मिल्लंत कवि । सित जट्टं हित जान ॥ छं० ॥ १२ ॥
बर पुरन्न लोइय सघन । कन दिट्ठ नहि राज ॥
मन माया छंडै ग्रहौं । प्रान प्रमुक्कन काज ॥ छं० ॥ १३ ॥
प्रथम वैर भंजन मनह । दुति सांई उद्धार ॥
लोक जोग कित्तिय कहैं । सुकीय चंद सुद्धार ॥ छं० ॥ १४ ॥
कवित्त ॥ इक्कि चित्त कवि अप्प । पेम राजन पर अत्यौ ॥
नयन मंडि सब निरषि । दिष्षि सब लोक विरत्यौ ॥
लषि आयौ कविचंद । नयर नर नारि सबनि मिलि ॥

(१) ए० कृ० को०—समान ।

मनहु मधुर मधु माल। अहो अचिज्ज चित्त वलि ॥
पुच्छै न कोय उत्तर दियै। नयन झरै गिर विस्फुरन ॥
उच्चै न वच्च आपूर कंठ। स्वेदस कंपै तास मन ॥

छं० ॥ १५ ॥

दूहा ॥ निरषे कवि सव सोक सुनि। दुरज काल गति मान ॥
राम प्रेम अति चास उर। चल्यौ अप्प गृह गाम ॥

छं० ॥ १६ ॥

## कवि की स्त्री का सब हाल कहना और राजा का बंधन सुन कर कवि का दुखित होना।

इम कवि आयौ जात करि। गृह सुपिष्षि द्रिग काज ॥
पुछ्यौ सुत्त सुतीय तिहि। कहा करै प्रथिराज ॥

छं० ॥ १७ ॥

तव सुचिया उत्तर दियौ। बोलि सुहावने बैन ॥
गोरी दल नृप संग्रह्यौ। कियौ साह बिन नैन ॥ छं० ॥ १८ ॥
सुनत श्रवन धरनिय परिग। हरि हरि हरि मुष जंपि ॥
उठ्यौ मनह विस्रास करि। भयौ विभ्रिन[1] मन कंपि ॥

छं० ॥ १९ ॥

## कवि का राजा के उद्धार का निश्चय विचार करके योग धारण करना।

मन राजन उद्धार मति। मान काल क्षत नद्धि ॥
भसम अंग औ धूल किय। जोग रूप जट बंधि ॥

छं० ॥ २० ॥

पुचि पुच पारस फिरिग। तव तरसे कवि तंपि ॥
छंडि वसन दिषि रूप दुर। मन विरत्त रत अंपि ॥

चंद वाक्य ॥ छं० ॥ २१ ॥

वृथा गवह संसार सुष। गवह सत्ति अविनास ॥
आषेपित आतम सरिस। करौं गवह गुर भास ॥ छं० ॥ २२ ॥

(१) ए० कृ० को०—विभ्रम।

## कवि का भवानी की स्तुति करके निर्विघ्न ग्रंथ की पूर्ति के लिये विनय करना।

भुजंगी॥*ऊँकारं नमौ कल्यानी सु कमला। कला रूपिनी काम दाई सु विमला॥
कुमारी करुना कमंक्षा कराली। जया विज्जया भद्र काली कँकाली॥
छं० ॥ २३ ॥

शिवा शंकरी विष्णु वीमोहनीयं। वराही चमुंडा दुर्गा जोगिनीयं॥
महालच्छमी मंगला रत्त अंबी। महामाइ पारवत्ती ज्वालमुखी॥
छं० ॥ २४ ॥

तुहीं गंग गोदावरी गोमतीयं। तुहीं नर्वदा जमना सरस्वतीयं॥
तुहीं द्वारिका मथुरा रूप कासी। तुहीं तीरथं अव्व मद्धे निवासी॥
छं० ॥ २५ ॥

तुहीं कोटि सूरिज्ज जोइं प्रकासा। तुहीं चंद कोटिक्कआनन्न भासा॥
तुहीं कोटि सामुद्र हीयै गंभीरा। तुहीं कोटि म्राकम्म जीयै समीरा॥
छं० ॥ २६ ॥

तुहीं कोटि आकास विस्तार धारा। तुहीं कोटि सुम्मेर छाया अपारा।
तुहीं कोटि दावानलं ज्वालमाला। तुहीं कोटि भैमीत जंमं कराला॥
छं० ॥ २७ ॥

तुहीं कोटि सिंगार लावन्य कारी। तुहीं राधिका रूप रीझे मुरारी॥
तुहीं विश्वकर्ता तुहीं विश्वहर्ता। तुहीं थावरं जंगमं में प्रवर्ता॥
छं० ॥ २८ ॥

तुहीं पातिकं नासिनी नारसिंघी। तुहीं जग्गमाता अनेकं सुरंगी॥
तुहीं साकिनी डाकिनी रूप धारे। तुहीं आप लग्गे तुहीं यै उवारे॥
छं० ॥ २९ ॥

तुहीं तौहि जाने सुतेरे किरत्तं। कहां लग्गि चंदं लषे तो चरित्तं॥
अज्जमेर थानं सिकारं भुलायो। तहां बीर वावन्न सिद्ध मिलायो॥
छं० ॥ ३० ॥

*इस छन्द के कई चरण भुजंगी छन्द के प्रस्तार के विरुद्ध पड़ते हैं परन्तु पाठ चारों प्रतियों में समान है।

पहिल्लै उमा कासती भट्ट किन्नौ । वलं सेवरा मंच छंडाय दिन्नौ ॥
वहै वाद आयौ सुदुग्गा केदारं । तहां अंबिका अंब रष्यौ अपारं ॥
छं० ॥ ३१ ॥
बिना पून पछैं किए एह बालं गयौ रुद्धि सा द्रोह मक्क्रक्षि दिवालं।
पठायौ नृपं कंगुरानी पुकारं । उठी बाहरं ठाहरं फेरि धारं ॥
छं० ॥ ३२ ॥
सकत्ती हरी तैं सकत्ती सुभाटं । ग्रह्यौ मेछ सोईन पुल्लै कपाटं ॥
गयौ गज्जनैं पाति की पत्ति लीयैं । कलन्ना न आई पलं दुष्ट हीयैं ॥
छं० ॥ ३३ ॥
परं पत्ति कड्ढी कुपे पिष्ष अंधी । पर्‌यौ पंजरै जानि बेहाल पंषी॥
दई गत्ति राजं गती कौन जानै । कहा लेष लेष्यौ अजू चाहुआनै॥
छं० ॥ ३४ ॥
जिनै हथ्थलं सिंघ हस्ती निपातै । तिनैं घेरि मारै कुरंगी सुलातै॥
जिनै बाज सिक्कार पिल्लौ लवा कौ।तिनैं चष्ष लावै दिपावै दवा कौ॥
छं० ॥ ३५ ॥
इसी गत्ति तेरी अलष्षं बषानी।कहां लों गिनाऊँ कहौं बागवानी॥
करौ राव तैं रंक रंकं सुरावं । कहा हाथ आवै किएं ए सुभावं॥
छं० ॥ ३६ ॥
परक्कम्म छत्ते अछत्तें भए क्यों । दिल्लीपत्ति से बंधि के मां दए क्यों ॥
हुए भक्क्रक्ष वैरीन की जित्ति दिष्षौ।किना चाहियै सेवकं कौन पिष्षौ
छं० ॥ ३७ ॥
बुरे सुष्प वारें लंगूरै सुहानै । सुरं सारिषे सूर सामंत भानै ॥
करं जोरि जंपौ सुनौ श्रीभवानी। भली किन्न साहाय संसार जानी॥
छं० ॥ ३८ ॥
करौं पूरनं पुस्तकं अब्ब जौ लौं । बिघन्नं हरौ संभरी राव तौ लौं ॥
छं० ॥ ३९ ॥
दूहा । मीत करन कारज चल्यौ । जौ मात प्रसादै भोग ॥
करि रासो प्रथिराज कौ । कित्ति चलाऔं जोग ।
छं० ॥ ४० ॥

अन्न पान पोनीय सुक्कि। षुध पिपास तजि मोह ॥
देव द्रुग्ग सों चंद कवि। गय राजन वर छोह ॥

छं० ॥ ४१ ॥

## कविचन्द का कोरी पोथी हाथ में लेकर भवानी का ध्यान करना।

कवित्त ॥ भट्ट ग्याति नप पिष्म। मित्त सामंत सूर सब ॥
उभय सुरिन प्रिथिराज। तेनै निवृत्त करौं अब ॥
प्रान कालपि पति काज। एक दिन एम उधारौं ॥
जीह गंठि गुन गरुअ। उभै दिन नाम उतारौं ॥
इम चिंत चिंते कविचंद उर। अप्प थान जुग्गिन गयौ ॥
आकृस्स मंच देवी सुकवि। विन अष्षर पुस्तक लयौ ॥

छं० ॥ ४२ ॥

## रासो की छंद संख्या वर्णन।

ग्रहि पुस्तक कविचंद। मंच सरसै उच्चरिय ॥
सुष निवास किय जाम। ग्रन्थ सुर वर विस्तारिय ॥
लिषि पुस्तक कविचंद। सहस सत्तह नष सिष उभ ॥
सूत भयछ्यत वृत्त। सबै भूत वंस क्रम सुभ ॥
इम करिय ग्रंथ पूरन सुकवि। पढ़िय पुच हथ्थं दियन ॥
लिषि मंच पढ्य कवि जल्ह सुअ। अप्प मग्ग गज्जन लियन ॥

छं० ॥ ४३ ॥

दूहा ॥ इम चिंतिन कविचंद करि। भौमन वच क्रम एक ॥
सारद सुभ मति ध्यान धरि। वानी वचन विवेक ॥

छं० ॥ ४४ ॥

## देवी का कवि को दर्शन देना और कवि का वर मांगना।

अरिल्ल ॥ लै पुस्तक पढ़ि मंच घनं। करि कविचंद सुवेद धुनं ॥
बहु भंति अनेक अलाप कियं। बहु जाप सु संचय होम वियं ॥

छं० ॥ ४५ ॥

दूहा ॥ बानि उमा माधुर धुनी । पढ़ि अनेक रस भंति ॥
देवि दरसि कविचंद कौं । झलहलंत दीसंत ॥ छं० ॥ ४६ ॥

सरस्वती वाक्य ॥

जाहु अचिंतिय कवि कहय । वर सुभट्ट गुन वीर ॥
जौ प्रसाद वर मांगिहै । दीय वयन सुह तीर ॥ छं० ॥ ४७ ॥

कवित्त ॥ बाल समंपिय सत्ति । भट्ट लिन्नौ संपुत करि ॥
सोगुन सुह अप्पयौ । जिहि सगुन विस्तरै राज धुरि ॥
चलैं किति जग मग्ग । चंद चंदान देव वर ॥
धरन राज अप्पन्न । वास न्निम्मान अप्प कर ॥
जे देव मनत तरवारि तन । तिहि अप्पन चहुआन रिन ॥
तं तत्त वान जानै सकल । अकल किति जंपी सुमन ॥
॥ छं० ॥ ४८ ॥

## रासो के रचना समय की सीमा ।

दूहा ॥ उभै मास दिन अट्ठ वर । किय रासौ चहुआन ॥
रसना भट्ट सुचंद की । बोलि उमा परमान ॥ छं० ॥ ४९ ॥
सहस सत्त रूपक सरस । गुन सुंदर बहु वित्त ॥
ले पुस्तक कविचंद कौ । दिय माता बहु रित्त ॥ छं० ॥ ५० ॥

## कवि का अपने पुत्र जल्ह को रासो पढ़ाना और स्त्री से विदा मांगना ।

फिरिय आय जोगिनि पुरह । रासौ गुन दै पुत्त ॥
पुच्छि चीय परिवार सब । कहौ तौ साधौं सुत्ति ॥ छं० ॥ ५१ ॥
मिलन चंद चहुआन वर । पुच्छि सुचिय मत चार ॥
दंपति गंठि अछेह वंधि । अरु न कि अछिनन चार ॥ छं० ॥ ५२ ॥
वरनिय वर पुछ्यौ सुवर । मम तजि जिय तर जीय ॥
सो ग्रहि वर पावन्न करि । सो ढिल्लिय अन पीय ॥ छं० ॥ ५३ ॥

## कवि का अपनी स्त्री से कहना कि संसार में एकमात्र कीर्ति ही सार है।

कविचंद वाक्य।

कवित्त ॥ न रहैं तन धन तरुनि। तरुनि किरनह उदै अस्तं ॥
चंद कला परिपष्ष। राह करि ग्रस्त विगस्तं ॥
न रहै सुर नर नाग। जोग भग्गै जुग भग्गै ॥
न रहैं बापी कूप। संत सायर गिर लग्गै ॥
जानै सुजान अष्षर अमर। विवरि विषरि पूछत रहैं ॥
भषि काल व्याल कलि काल सब। रहैं तौ गुर गल्हां रहै ॥
छं० ॥ ५४ ॥

रहैं जुगें जुग गल्ह। द्रुग्ग परहरे अष्ट गिरि ॥
दिष्टि मान विनसिहै। इंद्र तुटि राह सुसंकरि ॥
तहां छहंत जप वली। बंध नन नाटिक काष्यं ॥
माया तन' चुक्कयौ। चंपि काल पंच सु हथ्यं ॥
अब कित्ति कित्ति भाजै नहीं। गयौ प्रान सें संग्रहै ॥
दो एंस एंस संजोगि सौं। मिलन हथ्थ अग्गी दहै ॥
छं० ॥ ५५ ॥

दूहा ॥ लुभ विसाह न करौ चिय। गुर गल्हां गुन संचि ॥
जो दिष्षिय सो भज्जिहै। कखन करौ वर वंचि ॥
छं० ॥ ५६ ॥

## कवि का योगी भेष धारन करना और स्त्री का पुछना कि योग की पराकाष्ठा क्या है।

द्रष्षन लैं वंदै सु कवि। तच दिषावन चीय ॥
जुग गहँनौ माया तजन। चित गज्जन दिस कीय ॥
छं० ॥ ५७ ॥

(१) ए०—तेन।

मोतीदाम ॥ अधि वर द्रप्पन तत्त प्रकार । रसी रस निघ सुविघ सुभार ॥
सयौ कलना वर बीर सुभट्ट । छिनं तत पत्त सुतत्त अघट्ट ॥
छं०॥ ५८ ॥

सुगम्भ बिना छिय बीर सुभट्ट । धर्यौ सिर केसन जट्ट सुकट्ट ॥
छिनं छिन द्रप्पन लै कर तथ्य । करै प्रतिब्यंब सुरंगिय कथ्य ॥
छं० ॥ ५९ ॥

कहंतुअ कंत तु पत्तुअ कौन । सुनंत सु सद्द रहै करि मौन ॥
कहौ तुअ जाति सुभंतिय नाम । कहौ तिहि जोति प्रगट्टय काम ॥
छं० ॥ ६० ॥

अगम्म गयान कहौ गुर गत्ति । सुषं दुष भोगिय कौ जिय पत्ति ॥
सु कौ प्रभु कौन पुरौ कह वास । कहौ अविनासिय काहि विनास ॥
छं० ॥ ६१ ॥

सु कौ सुविदायनि दायन कौन । सु कौ वर तद्व्य कौन समौन ॥
कहौ रत रत्त विरत्त प्रकार । कौ जोग तरन्न बुझै नन भार ॥
छं० ॥ ६२ ॥

कहौ कहि सग्ग पिया पिय जोति । कहौ कहि कम्म सुगत्ति सुहोति ॥
अहौ कथि कथ्थि कवी जल विंदु । सु उत्तर ताहि दियै कविचंद ॥
छं० ॥ ६३ ॥

## कवि का स्त्री को योग साधना की बिधि और उस की सिद्धि संक्षेप में बतलाना ।

दोधक ॥ द्रप्पन लै प्रतिब्यंब सु सद्दय । चंद सुचंदकला प्रति बद्दय ॥
द्वादस दून तितंन तें जंनिय । पंचनि आस प्रक्रित्ति सु ठंनिय ॥
छं० ॥ ६४ ॥

ता सर एक कवल्ल प्रगासिय । देषत ताहि गयौ भ्रम नासिय ॥
नीलहि नील चरन्न सु मुत्तिय । जुत्तिय मान प्रमान सु जुत्तिय ॥
छं० ॥ ६५ ॥

तापर सद्द अनाहद होइय । ब्रह्म अनंत अनंद सु जोइय ।

चंद वाक्य ॥

दोहा ॥ हम अबुद्धि सुरतान इहं । भट्ट भाष सुष काज ॥
नव रस सें रस अप्परस । इहै जोग सुष काज ॥
छं० ॥ ३५९ ॥

पातिसाह वाक्य ॥

कवित्त ॥ जोय सुष्य कविचंद । होय वितराग देह घत ॥
सुषनि सोय मुनि रुद्र । चक्रवरती न लहुं छित[1] ॥
सो न सुष्य हरि हरन । ब्रह्म पावै न नाग नर ॥
लहि न सुष्य ससि सूर । सुष्य लहै न काल वर ॥
लहौ न सुष्य सुर असुर नर । नह लहौ द्रिगपाल किहि ॥
सो सुष्य जोग क्यों सुक्किये । क्यौं कविंद्र आयौ सुइहि[2] ॥
छं० ॥ ३६० ॥

चंद वाक्य ॥

चौपाई । वीतराग सह चित्त सहायौ । सुषह काज तज्जे सुष भायौ ॥
इक जपूई[3] अरदास नरिंदं । करै साहि तौ सुक्कौं[4] दंदं[5] ॥
छं० ॥ ३६१ ॥

पातिसाह वाक्य ॥

दोहा ॥ जो कछु मंगहु भट्ट वर । करै बनै सुविहान ॥
भुम्मि लच्छि द्यौं चंद तुहि । नह अप्पौं चहुआन ॥
छं० ॥ ३६२ ॥

चंद वाक्य ॥

नह मंगै कविचंद नृप । कहौं न रसना छंडि ॥
कथ्य पुब्ब आलम कहौ । छिनक श्रवन जो मंडि ॥
छं० ॥ ३६३ ॥

बालपनै प्रथिराज सम । अति मित्त तन कीन ॥
जुकछु स्वाद मन मैं भयौ । इच्छा रस मँगि लीन ॥
छं० ॥ ३६४ ॥

(१) मो० छिन ।
(२) ए० कृ० को०—द्रह ।
(३) ए० कृ० को०—जपौंई ।
(४) ए० कृ० को०—मुक्कौं ।
(५) ए०—दिंद ।

पुब्ब पराक्रम राज किय । कछु जंपो तुछ ग्यान ॥
अरु जु कछू तुछ जंपिहौं । सब जानौ सुविहान ॥
छं० ॥ ३६५ ॥

इक्क सुदिन प्रथिराज रस । सुष कही तिहि वार ॥
सिंगिनि सरवर इच्छिविन । सत्त हनन घरियार ॥
छं० ॥ ३६६ ॥

वर सुनंत कंपै हियौ । दिल न रहैं सुरतान ॥
सुद्दरोग भौ रोग मन । कहून कौं सुविहान ॥
छं० ॥ ३६७ ॥

तौं[1] आयो तुहि आस करि । तो पासे चहुआन ॥
सो दरोग दिल लग्गि सुझ । कहून को सुविहान
छं० ॥ ३६८ ॥

मैं जान्यो अचरिज्ज मन । नृपति संच की लीह ॥
तब लगि इहि विधिनग लषो । आय संपत्ते दीह ॥
छं० ॥ ३६९ ॥

अरिल ॥ कहून कौं पतिसाह तुही । मनमंझ रह्यौ कविसाल जुही ॥
आयौ सु आज करि पैज तही । बन जांउ सुसाह सहाव गही ॥
छं० ॥ ३७० ॥

पातिसाह वाक्य ।

दूहा ॥ सुनि सिहाब गह गह हस्यौ । बे बे भट्ट सुभट्ट ॥
अंषिहीन मति हीन भौ । कहा मग्गै[2] मति नट्ट ॥
छं० ॥ ३७१ ॥

अंषिहीन सौं बल घट्यौ । मति नट्ठी सुरतान ॥
जु कछु मोहि अप्पन कह्यौ । बोल होय परिमान ॥
छं० ॥ ३७२ ॥

चंद वाक्य ।

तबैं भट्ट अरदास करि । सच कही सुविहान ॥

(१) ए० कृ० को०—तिहि ।
(२) ए० कृ० को०-मंगौ ।

जु कछु कहीं कविचंद कौं। सो दिज्जय सुविहान ॥

छं० ॥ ३७३ ॥

पातिसाह वाक्य ।

कवित्त ॥ आवे चंद मन मंद। नंच भग्गो मृदंग भगि ॥
गयौ सुरह मिटि तार। पंथ जंची जचह लगि ॥
रहै ¹ इक औंसाफ। पंथ लग्गे पंथी सह ॥
अप्प वाट लग्गयौ। पंथ कट्टै कहि गह गह ॥
को मात तात को पुत्त को। को सेवक सांई सुहुअ ॥
साजंस संत लम्भौ रवनि। गयौ राज बल राज तुअ॥

छं० ॥ ३७४ ॥

चंद वाक्य ।

दूहा ॥ सब विधि घटी नरिंद की। हम जाचक नह पीर ॥
वचन परें सिर कट्टि दै। ते पिचो कुल धीर ॥

छं० ॥ ३७५ ॥

पातिसाह वाक्य ॥

तब चिंतिय साहाब मन। हंसि बुल्यौ सम चंद ॥
जाय संगि सम राज सौं। हम दिष्पहि आनंद ॥ छं० ३७६ ॥

पद्धरी * ॥ सुरतान जाँम फुरमान किन्न। हुज्जाब षान तिहि सथ्थ दिन्न ॥
ले जाहु चंद प्रथिराज पास। तू मंग हम्म दिष्पैं तमास ॥

छं० ॥ ३७७ ॥

दूहा ॥ तब गोरी हुज्जाब प्रति। कहै सुकवि लै जाँहु ॥
अरस परस बिन दूरि तैं। लै आसीस कहाउ ॥

छं० ॥ ३७८ ॥

हुजावषान वाक्य ।

कवित्त ॥ वोल्लि षान पठ्ठी हुजाब। वोल्लि पीरोज षान वर ॥
दस हथ्थनि प्रिथिराज। निजरि रष्यौ श्रवन कर ॥
दरस द्रिगन अप्पियौ। परस दरस नन पावै ॥

(१) ए० इहै ।

* इस छन्द को ए० कृ० को० तीन प्रतियों में मुरिल्ल और मो० में अरिल्ल करके लिखा है।

जु कछु कहै संभरी । संगि सोई यह आवै ॥
घरियार हनन मंगै वरह । अकल अपूरव वत्त इह ॥
दिष्षियै चित्त अंपिन सुचित । कहौं साह अग्गैं सु कह ॥
छं० ॥ ३७९ ॥

## कविचन्द का पृथ्वीराज के पास जाना ।

दूहा ॥ चल्यौ भट्ट चित सज्जि कल । संकट तज्जन प्रान ॥
फुट्टत नन[1] दिष्षत नयन । इन अवस्थ चहुआन ॥छं०॥३८०॥
अग्या सज्जि हुजाब पहु । लै चल्लिय कवि सथ्थ ॥
प्रथम राज पासह गयौ । तब रुक्यौ दह[2] हथ्थ ॥ छं० ॥३८१॥

## दर्शकों के बीच कवि का कौतुक करना ।

अरिल्ल ॥ बाल वृद्ध मिलि सत्त तमासै । मनौं इंद्र मिलि मेछ छमासै[3] ॥
गुर जंबू नट नाटक किन्ने । आचिज परषस रासिक भिन्ने[4] ॥
छं० ॥ ३८२ ॥
तारी तीन दई तिन बारह । बज्जन मिसि बुल्ल्यौ विहु बारह ॥
इहि वेरह कवि रेन उछारिय । टग टग लग्गि रहे नर नारिय ॥
छं० ॥ ३८३ ॥

भुजंगी ॥ टगे टग्ग लग्गी हरम्मी सुभीरं । नटी नट्ट बुल्लै सुवाने गँभीरं ॥
ठटी दुग्ग रष्षी घरी पंच नीरं । बटी घट्टि घरियार वंधे सु वीरं ॥
छं० ॥ ३८४ ॥
हहक्कंत कौतूहलं धाम धामं । भई भुम्मि छाया विमानंन जानं ॥
ग्रहं सुत्ति लालं विहारंत वीरं । ग्रहै पानि उज्जाव बुल्यौ सुधीरं ॥
छं० ॥ ३८५ ॥

चंद वाक्यं ।

कवित्त ॥ सुनि हुजाब सुष आव । ज्वाब पुच्छै सुदि उंतुहि ।

---

( १ ) ए० कृ० को०—नेन ।
( २ ) मो०—दस ।
( ३ ) ए० कृ० को०—छडासै ।
( ४ ) ए० कृ० को०—सिन्ने ।

छंडि पानि सुनि वानि । हानि जिन देइ अंस सुहि ॥
सेत पीत कहरिय । लाल पुत्तरीय सुअंबर ॥
तहां उचारत वत्त । हनै गोरीधर उस्सर ॥
आचंभ एक नजरहि निरष । हम सीषह हंसिय दसम[1] ॥
अस लष्य असंग उचित्त कर । तब सुभट्ट दिष्यौ असम ॥
छं० ॥ ३८६ ॥

दूहा ॥ जब निरष्यौ हुज्जाब उध । मंच थंभि उचरष्यि ॥
चलि कारन प्रथिराज कौ । कह्यौ सुमीत समष्यि ॥
छं० ॥ ३८७ ॥

## कवि का राजा की करुणामय मूर्ति देखकर आशीर्वाद देना परन्तु राजा का कवि को सिर न नवाना ।

पद्धरी ॥ तब गयौ चंद नृप तथ्य थाह । जहां मिच बयट्टो दिट्ठ चाह ॥
दस हथ्थ रष्यि दिनी असीस । सिर नयौ नहीं मन करिय रीस ॥
छं० ॥ ३८८ ॥

दूहा ॥ चष्प हीन द्रुब्बल न्नपति । दस बंभन रहै पास ॥
रोस अगनि तन प्रज्जरै । चिन्ता अतिहि उदास॥ छं० ॥३८९॥

कवित्त ॥ निम्मिल जीय वर सिंघ । दई तन दुष्ट भाव करि ॥
रोस अगनि प्रजरंत । जाय आक्रित अग्गि झर ॥
मौक्रित तत्त निकाम । वीर तन छीन सु पंजर ॥
अरि[2] तित्तै चिंत्यौ सुक्रन्न । संभर्यौ चंद सुर ॥
घत सिंचि वीर पावक्क झर । रीस रवत तन प्रज्जर्यौ ॥
कहि भट्ट वीर विरदावली । देत राज रज संभर्यौ ॥
छं० ॥ ३९० ॥

## कवि का विरदावली पढ़ना और राजा का कवि की वाणी पहिचान कर क्रोधित हो उसे धिक्कारना ।

पद्धरी ॥ धर पंथ राय आजान वाह । [3]दुरजनन मरि घर राय दाह ॥

(१) मो०—हसम ।　　(२) ए० कृ० को०—अति ।
(३) ए० कृ० को०—दुरजन नरीद्र रा वीर दाह ।

चालुक्क राय पर पँज पार । पंगुरे राय जग जग्य ढार ॥

छं० ॥ ३९१ ॥

वर वीर जित्ति ससिवृत लिन्नि । कमधज्ज राय सिरदार किन्नि ॥
संभरे वत्त संभरि नरेस । सुर बंधि बंध जिहि कियौ भेस ॥

छं० ॥ ३९२ ॥

रनथंभ थंभ जस मंडि थान । चालुक्क चंपि जालौर थान ॥
धनु धनुष धीर अर्जुन नरेस । जित्तया वीर दष्षिन सुदेस ॥

छं० ॥ ३९३ ॥

मन सध्य राय अवधूत धूत । संभरीय राव सोमेस पूत ॥
जग रष्षि नाम जर जर सरीर । चलि संगि संगि आयौ सुधीर ॥

छं० ॥ ३९४ ॥

पहिचानि चंद सिर धुन्यौ राय । संगह सरन्न बुल्यौ जुवाय

छं० ॥ ३९५ ॥

दूहा ॥ सुनि कवित्त चलि चित्त किय । अद्भुत भट्ट सरीर ॥
मोहि उलंघ्यो जानि कै । चिंतत प्रबुधुन धीर ॥

छं० ॥ ३९६ ॥

## कवि का कहना कि मैं होनहार को क्या जानूं।

भवति न सुझ्झयौ मोहि पै । हैं क्यों कंगुर जांउ ॥
हम तुम छेहौ इह भयौ । भावी देवह थांउ ॥

छं० ॥ ३९७ ॥

चौपाई ॥ बोलि चंद संकर वर दाइय । ग्रहै रहैं ज्यौं मनसा धाइय ॥
मत्ति कविंद कविंद उपावै । एक चोट षग मग्ग दिषावै ॥

छं० ॥ ३९८ ॥

कवित्त ॥ दिष्षत षान पीरोज । अग्ग चल्लै बिमान वर ॥
स्याम सेत अरु रत्त । पीत धज भिस्ति देव धर ॥
पीर फेर तौ जाइ । जाय अच्छरी प्रगुंस्सर ॥
इह अचिज्ज दिषियै । इंद्र इंद्रान चंद वर ॥
चवरुष उचोर बर मंच किय । हब्बेन बन बन रुकि मुष ॥

तिहि घरी भट्ट सुप सामि तन । कही बत्त मंडीत[1] रुप ॥
छं० ॥ ३९९ ॥

## कवि का गला भर कर राजा को समझाना परन्तु राजा का फिर भी सिर न नवाना ।

दूहा ॥ नेह[2] नीर रुकि कंठ कवि । नैंन झलक्कझल पानि ॥
बिन बोमत[3] बोल्यौ नृपति । चंद चिंति वर बानि ॥छं०॥४००॥
समझि राज मन मंझ तुअ । ग्रेह निसा मझ्झ[4] बैठि ॥
उलुक अद्ध निसि अंत की । ग्यान सवद्दह दिट्ठ ॥
छं० ॥ ४०१ ॥

पद्धरी ॥ विग्रह सुदेव नवत नह अग्गि । ढरि अंपि पानि मन चित्तह लग्गि॥
पहिचानि चंद वर धुनिग सीस । सिर नयौ नहीं मन करिय रीस॥
छं० ॥ ४०२ ॥

कवित्त ॥ संभरि नरेस करि रीस । सीस धुनिन धनु सज्जहि ॥
ईहिं मित्त तन चित्त । चित चिंतत सोइ सज्जहि ॥
निकट सुनैं सुरतान । वाम दिसि हथ्थ उंच सौ ॥
जस अवसर सत नंचि । अथि लुट्टहि न करिन भौ ॥

## कवि का राजा से कहना कि तू वह वरदान दे जो तूने देने को कहा था ।

दै दान जानि संभरि धनी । उहि गड्डहि तुहि जलहि हवि ॥
दित अदित हंस दोउ उड़हि चलि । इह उप्पर कह करहि कवि ॥
छं० ॥ ४०३ ॥

## राजा का कहना कि मैं नेत्रहीन होकर अब कैसे निशाना बेध सकता हूं ।

दूहो ॥ चंद मंत पुनि जानयौ । एह अवस्थ कवि देषि ॥

( १ मो०—मंडिय सुरुप ।
( २ ) ए० कृ० को०—नेह ।
( ३ ) ए० कृ० को—बोलत ।
( ४ ) ए० कृ०—मै ।

दिष्टमान[1] सेवे सुकुन । विन दिठ हनै विसेषि ॥
छं० ॥ ४०४ ॥

वे अंषिन हीनौ सु हों । तूं चव अंषि न चूक ॥
असुर वधों किम बिन सुरह । उर[2] सुर बध्यौ उलूक ॥
छं० ॥ ४०५ ॥

## कवि का कहना कि मैं शाह को बुलाऊंगा आप बचन दीजिए ।

चौपाई ॥[3] तूं राजा समरथ्थ सुजान । सुरग अरथ जानहि सग्यान ॥
अरथी दोष न पूछिय राय । बगसि नरिंद बुलाऊं साहि ॥
छं० ॥ ४०६ ॥

राजा दनह सुरत्ति सुमेक । घरियार सत्त सर बंधन तेक ॥
अंषि पान मन चित्तव लग्ग । दोइ सुजस तुअ नरपति भग्ग ॥
छं० ॥ ४०७ ॥

## राजा का कवि का अभिप्राय समझ कर शोकित होना ।

दूहा ॥ सुनि कवित्त चल चित्त किय । हय गय भूमि न दब्ब ॥
असमै जो मंगै सुकवि । न्रिपति बिचारिय सब्ब ॥
छं० ॥ ४०८ ॥

बहु बिचारि चिंते न्रपति । विपति तनह मन अंषि ॥
सर सरीर सुक्रत सुबर । तेजति उड्डहि पंष ॥ छं० ॥ ४०९ ॥
चित चिंतिय मिचह बयन । दह दिसि धूम पयाल ॥
सिर धुनि सीस निषेध करि । लभ्भै चंद सुहाल ॥
छं० ॥ ४१० ॥

## कवि का पृथ्वीराज को प्रबोधन कराना ।

कवित्त ॥ अरे नरिंद वा वंध । पिंड कचौ सुर[5] सचौ ॥
अंब तेज संमीर । धरा आकासग पंचौ ॥

---

( १ ) ए०—मिष्टमान । ( २ ) ए० कृ० को०—उह ।
( ३ ) ए० कृ० को०—तू राजा समरथ्थह धीर । सुरग अरथ जानहि सब वीर ।
( ४ ) ए० कृ० को०—भूप । ( ५ ) ए० कृ० को०—सर ।

जरा जोल विद्दयौ । काल आनन सहि पिल्लहि ॥
एतं पषि हं अगप । जंपि सरवर कारि मिल्लहि ॥
उड़ि चलै हंस हंसह सरस । छंडि नेह तन पंजरहि ॥
प्रथिराज आज सोमंत करि । [1]जस नरिंद जिहि उव्वरहि ॥
छं० ॥ ४११ ॥

## राजा का कहना कि कवि सो सब संभव है वा असंभव है ।

दूहा ॥ समय सुपंती समय रन । समय भोग सुध जोग ॥
असमैं कोइ न आदरै । क्यौं आनौ संजोग ॥ छं० ॥ ४१२ ॥

## कवि वाक्य कि करतूत लेने को सब समय है ।

कवित्त ॥ अरे नरिंद नर मत्त । कूहकूहं निज रष्षं ॥
कंगुर गोल संग्रह्यौ । [2]काल भष्षै उन भष्षं ॥
काल पग्ग लै जम्म । काल गुरमंच उचारं ॥
विनति वित्त आवित्त । वित्त ते वित्त निहारं ॥
जो होय भेस तौ हाम वल । असमौ समौ परष्षियै ॥
ना रहै देव अहि देव वल । देव दहन हर पिष्षियै ॥
छं० ॥ ४१३ ॥

## राजा वाक्यं ।

दूहा ॥ अरे चंद असमैं समै । परष पुरिष दिग होइ ॥
उहै काल अंतर परै । नर निरवल पष जोइ ॥ छं० ॥ ४१४ ॥

## कविचंद वाक्यं ।

कवित्त ॥ सुनि नरिंद सब धंध । [3]कौन हतौत तुंज नर ॥
जीत वच संजोग । जोग जीवं[4] प्रमान वर ॥
जोग क पानी परत । उठै बुद बुद जोनी जिय ॥
पंच मूल बंध पंच । पंच गो वंधि सम्मि जिय ॥

(१) मो०-जेहि नरिंद जग उव्वरहिं ।
(२) मो.-कालपै उन भषं ।
(३) ए. क. को.-कौन हंतौ तनुजनर ।
(४) ए. क. को.-जिव जंत

इक रहै किति चिंती सुचिंत। चिचनहारी चिंतियै ॥
नचियै सुजोय अवसर बनै। अवसर नञ्चन मत्तियै ॥
छं० ॥ ४१५ ॥

दूहा ॥ जल जीतन जुग बत्तड़ी। सह बत्तड़ी चकाष्य ॥
बोल रहै धर सष्यियै। बत्त तत्त वह अष्य ॥ छं० ॥ ४१६ ॥

## राजा वाक्यं ।

बार बार मोही कहै। एक वैन सों मान ॥
धाम धरत्ती जो लहौं। तौं अप्पौ तो दान ॥
छं० ॥ ४१७ ॥

कविचंद वाक्य ।

कवित्त ॥ साठि हजार बरष्य। करत तप पलक चष्य षुलि ॥
गंगा जल महि मच्छ। देषि क्रीड़ंत चित्त डुलि ॥
मानधात पुत्रिका। वरिय प्रारष्थि पचासं ॥
पंच हजार कुमार। जनमि सुकदेव प्रकासं ॥
सो भरी रिष्य राजस रचे। भंति भंति सुष भोगवत ॥
कहि चंद ग्यान उपजि चल्यौ। माया छल तजि सुपन वत ॥
छं० ॥ ४१८ ॥

षंडीवन प्रजलत। एक पष्पीलक निकसि ॥
जदुपति पेषि पयंपि। पथ सों कथ कपा वसि ॥
इह सुजीव करि जग्य। भयौ षटबार पुरंदर ॥
अजहूं कम्म लगि जोग। फिरत चौरासी अंदर ॥
कहि चंद मत्ति मेटै जगत। कीरति सा दाने बजत ॥
संभरि नरिंद संभरि कितक। ता कारन षिचवट तजत ॥
छं० ॥ ४१९ ॥

पच पुरातन स्करिग। बहुरि नह चढ पल्लासह ॥
इह सुनि संभरि वार। बहुरि ना भोग विलासह ॥
असमै संभरि वार। प्रान जौ सत सों मुक्कै ॥

( १ ) ए. कृ. को.-बोध। ( २ ) ए. कृ. को.-तनन वत्तन अथ्थ।

सुजस होय संसार । वान किम पथ्थह चुक्कै ॥
संसार लकाज इस उच्चरत । येही कंठह धवल हर ॥
अवसान गयैं सा पुरिस कौ । लष्यौ जीवो लष्प सर ॥
छं० ॥ ४२० ॥

रे नरिंद सह सुपन । अपन दिष्षिस अस जग्गन ॥
नरक राज किय साज । रंक भौ रज्ज सिकंमन ॥
जीव जंत सह रवनि । पंच मूलह प्रपंच वनि ॥
दिष्टमान विन रहौ । सुवात संसै न करै फ(१)नि ॥
सहदेव विस्न अग्या द्रवन । गति अगति संसौं न करि ॥
सह मुकति हथ्थ किति सथ्थ बंधि । ग्रिहत विना न्त्रिम्मान धरि ॥
छं० ॥ ४२१ ॥

एक वान कंवरी । एक सर एक ससुट्टी ॥
इय गुन विन जें जरै । इष्ष विन काम सु कट्टी ॥
श्रवन चष्षि कर साहि । साहि दिष्प दिसि वांई ॥
स्नूर रंध अरि वंध । चित चिंते वहु नाईं ॥
न्त्रप राज गलह रप्पै सुजुग । जीव दिसा सो सुक्कि वर ॥
न्त्रिप रहै जोंग तन छंडिहां । तन रष्यौ जुग रहन भर ॥
छं० ॥ ४२२ ॥

श्लोक ॥ उलूको वक्षतो येन । तादृशं क्रियते वलं ॥
अनुसारं सु शब्द न । वाक्यं म्लेच्छाधिपं शृणु ॥
छं० ॥ ४२३ ॥

चौपाई ॥ हों ससै अंध जम अंध प्रवीन । वैर अंध आतुर मति हीन ॥
अंधा दुष्प न देषै राइ । वगस नरिंद वुलाऊं साहि ॥
छं० ॥ ४२४ ॥

दूहा ॥ प्रकृत पुरुष क्रिप्पन कहर । काम अंध चिक चिंत ॥
ए पर दुष जानै नहीं । तुं किन जानै मित्त ॥
छं० ॥ ४२५ ॥

तीन वान चहुआन वर । प्रगट कहै सुलितान ॥

(१) ए० कृ० को०—फुरै तुनि ।

काल ग्रहै संभरि धनी । बर अप्पौ सुहि दान ॥

छं० ॥ ४२६ ॥

पृथ्वीराज वाक्य ।

सुनौ चंद बरदाय बर । कह न्रिम्मै न्रिम्मान ॥
सबद प्रगट गोरी कहै । तौं तुम्भ अप्पौं दान ॥

छं० ॥ ४२७ ॥

कविचंद वाक्य ।

जौ अप्पौ सुहि दान बर । चंद चित्त बहु धीर ॥
तौ न्रिमान सुनि न्रिम्मयौ । जीय नंतत्त सरीर ॥

छं० ॥ ४२८ ॥

आनंदे प्रथिराज जिय[1] । बंध कियौ कवि सथ्थ ॥
हनौं साहि घरियार सौं । उभै इथ्थ मिलि हथ्थ ॥

छं० ॥ ४२९ ॥

जिहि वेधै जग जित्तियै । जिहि वेधै जस होइ ॥
सो विद्धन[2] सोमेस सुअ । किति प्रगट्टै लोइ ॥

छं० ॥ ४३० ॥

## हुजाब का कवि को लिवा कर शाह के पास आना ।

कवि बुझ्झवि प्रथिराज कौं । गह्यौ धाय हुज्जाब ॥
सबै रीति किहि राज क्रूं[4] । [5]जुगति सुवथ्थ जवाब ॥

छं० ॥ ४३१ ॥

पद्धरी ॥ साईं या विध आकर्षि जाम । बुझ्झै न कपट हुज्जाब[6] ताम ॥
घरियार घात हुंकार राज । करि फिर्‌यौ कब्बि हुज्जाब ज्वाब ॥

छं० ॥ ४३२ ॥

आए सुपास गोरी नरिंद । बुझ्झयौ अथ्थ घरियार भिंद ॥
बिकस्यौ उअर गोरी सहाव । मानहि सुहीन बलहीन आव ॥

छं० ॥ ४३३ ॥

( १ ) ए. कृ. को०-तीयन । ( २ ) ए०-दिय । ( ३ ) मो०-वेधन ।
( ४ ) ए० क० को०—तौं । ( ५ ) ए० कृ० को०- जुगति जुथ्थ जुवाब ।
( ६ ) ए० कृ० को०-चहुआन ।

अग्गा सुदीन घरियोर साहि। दुर पुरष छोरि आनहु सुराहि ॥
घरिआर आज बंधन सुअत्त। कौतिग्ग काज[1] मिलि सब्ब सत्त ॥
छं० ॥ ४३४ ॥

## कविचन्द का शाह से कहना कि यदि आप आज्ञा देना स्वीकार करें तो राजा दान देना स्वीकार करता है।

कवित्त ॥ तब सुचंद वरदाय। साहि अग्गे कर जोरे ॥
कृपन गंठि जिमि साहि। राज गंठि न अब छोरे ॥
नट नकोर नहि करहि। जांउ जिहि आस छंडि तब ॥
अद्भुत रस असमान। जाइ सुक्यौ न घनं[2] अब ॥
छंडौ सुलोभ जिय जंम कह। और अतिव अंतर रहै ॥
फुरमान साहि सत्तहि बंधौ। बिन फुरमान न सर गहै ॥
छं० ॥ ४३५ ॥

## तत्तार खां का खिझकर कविचन्द को डपटना।

तब ततार झुकि उठौ। भट्ट जीवन पर रूठौ ॥
पातसाहि गोरी नरिंद। अग्गै भयौ झूठौ ॥
सत्त सुभर घरियार। अग्र बिन इक्क न बिद्धिय ॥
मरद सुसुष उच्चरहि। होइ अग्गै जो सिद्धिय ॥
फुरमान साहि तुहि तौ नहीं। जिय चहुआन न होइ काल ॥
इह बाह एह सिंगिन धरिय। ए घरियार न बिद्धि बल ॥
छं० ॥ ४३६ ॥

## कवि का पुनः कहना कि यदि शाह बचन दे तो प्रत्यक्ष तमाशा देखलो।

दूहा ॥ जो फुरमानत अप्प सुष। दै तिह बेर हमीर ॥
घर घरियारन बज्जिहै। सर सौ सद्द गँभीर ॥
छं० ॥ ४३७ ॥

(१) ए० कृ० को०—राज।
(२) ए० कृ० कौ०—बहू।

सपत घात घरियार घन। पंच घात हनि जान ॥
कठन काम गोरी हनन। अप्प देत फुरमान ॥ छं० ॥ ४३८ ॥
साहि जलाल दुहाइ कहि। जल आनीत निवाज ॥
अप्प देइ फुरमान तिय। सुनै सुमत्तिय राज ॥ छं० ॥ ४३९ ॥

## शाह के शब्द देने पर सहमत होना और घरियार मंगा कर सजाया जाना।

सुनि ततार सुनि रुस्तमी। सुनि निसुरति हुज्जाव ॥
दिल्लियपति सो अप्पिहै। देय साहि जो आव ॥ छं० ॥ ४४० ॥

कवित्त ॥ संगि साहि घरियार। दिसित मंडे उत्तर दिसि ॥
सौ कूरम नृपति घरीव। कूरम्म सत अद्ध साहि लिस ॥
सिंधु राग सहनाइ। पंच सद्दावर वद्द ॥
मेघ गज्ज आकूत। बीर नौसानति नद्द ॥
प्रजपत्ति षां षुरसान षां। चाव दिसा न्रिप विंटियौ ॥
चहुआन कलातक जग तपैं। किहि लष्यौ वर मिंटयौ ॥
छं० ॥ ४४१ ॥

## कौतुक देखने के लिये दर्शकों की भीड़ होना।

मोतीदाम ॥
[1]चढि बेगम सघ्य सुगोष हरम्म। चिगजारि न बाल सुवेसन रंम[2] ॥
सुभै थन थान प्रकार निनारि। मनं कूम चित्त चितंत सवार ॥
छं० ॥ ४४२ ॥
सकंगुर सोह कुरंग नयंन। किधौं गिरि कूट ससीक सवंन ॥
सितं सित कंगुर बाल उझक्कि। तिनं मझि नारि नरीर तलक्कि ॥
छं० ॥ ४४३ ॥
चढे वर पुब्ब उकत्ति हरे। मनु दंपति काम कलास धरे ॥
विकसंत नरी नर कित्ति मुहं। मनु अंक रका दिन अद्ध सुहं ॥
छं० ॥ ४४४ ॥

(१) ए० कृ० को—चढ़ि बेग हरम्म सुगोष हरम्म।
(२) ए० कृ० को०—सुकेसन रम्म।

चिंह पास भुवंन हूरंम रजै।[1] छरियं हथ मंजु सुव्रन्न छजै ॥
मनु दैपन राज तमास गुरो। ससि सूर अप सन सुष्प जुरी ॥
छं० ॥ ४४५ ॥

उड़ि धूम बजी विषमं पवनं। परियौं दस मंदरवार मनं ॥
छं० ॥ ४४६ ॥

## तत्तारखां का कहना कि आज जुमारात है आज रहने दीजिए।

दूहा ॥ देषि भूप नक पून वर। षां ततार कहि भांति ॥
आज रष्षि साहाव वर। पर्यौ दिवस जमांरति ॥
छं० ॥ ४४७ ॥

## तत्तार खां का शाह से अपने स्वप्न का हाल कहना और समझाना।

कवित्त ॥ बोलि षान तत्तार। साहि सपनंमर अक्कहि ॥
अद्भुत चरित मैं दिट्ठ। सीस दिट्ठी न षोज लहि ॥
प्रहसार संसार। पीर पैगंवर रुट्ठं ॥
विन बद्दर उम्मरौ। मेघ आकूत सु वुट्ठं ॥
वर स्वान सिंघ जंबुक सयन। हरसिद्द बीबी झग्गरी ॥
पंजरत बारपट्टन सकल। अकल किित्त सम्हौ लरी ॥
छं० ॥ ४४८ ॥

दूहा ॥ सेत वस्त्र कत्ती रही। मों विंटे तिनि वार ॥
औ रन मुक्यौ दिष्षियै। राज निहि वड़सार ॥
छं० ॥ ४४९ ॥

कवित्त ॥ कहै षान तत्तार। साहि दुल्लभ मनुच्छ जम ॥
वार वार पावै न। बहुरि अवतार राज क्रम ॥
छिन मैं देह भजंत। प्रान धरिजै इह धत्त ॥
वर कोटर घरियार। उत न बट्ठे जुध तत्त ॥

(१) ए० कृ० को०—छरि हथ्थ सुव्रन्न सु हथ्थ छजै।

इह देह जतन करि पारियै। कहै पीर पैगंवरह ॥
षल भट्ट तद्दिन निधि अष्ष वह । सुनौ साहि कहि उम्मरह ॥
छं० ॥ ४५० ॥

छिनू वार धरि भेष । इंद्र हरि जात जग्य यह ॥
अश्ववाजीत कुँवार । कोपि मारंत षग्ग लग्र ॥
प्रथुराजा पहिचानि । आनि ग्रह मध्य सुमंडिय ॥
करे रूप तिन सहित । जियत सुरपति को छंडिय ॥
मघवान लाज लुप्पि न सकिय । कलियुग कारन रष्षए ॥
तत्तार कहत पतिसाह सों । ते प्रगट्ट अप पिष्षए ॥
छं० ॥ ४५१ ॥

## शाह का कहना कि मैं तो अब कहा हुआ बचन नहीं पलट सकता ।

दूहा ॥ सुनौ षान ततार इह । गुर गरहां इत तत्त ॥
जु कछु बत्त मुष कढ्ढियै । करैं बनैं सुनि मित्त ॥
छं० ॥ ४५२ ॥

उवन सूर संभरि अवन । न्त्रिप चिंती करतार ॥
उदति दीत[1] दो पंजरह । हंस सु उड्डन हार ॥
छं० ॥ ४५३ ॥

कवित्त ॥ जीव सिंघ आसिंघ । सींह उज्जंत[2] तत्तनय ॥
या फुरमान अपीस । वाच चंदन वर दानय ॥
जोइ सिंघ आसिंघ । राज सिंघं नन जानं ॥
बच्च सिंघ सो सिंघ । सेन सिंघसि पुनि पानं ॥
छचीस अम्म छची धरै । वचन भट्ट जंपै लिया ॥
देहंन छीन अग्गै सया । भग्गै सा पंचन चिया ॥
छं० ॥ ४५४ ॥

(१) ए० कृ० को०—दीव ।
(२) ए० कृ० को०—उज्जत लत ।

## तत्तार खां का खिझकर दरबार से उठ जाना।

रूकि ततर षां उट्ठि। हाथ सिर झारि सीस धुनि॥
बर सुक्के दरवार। गई सुरतान मत्ति फुनि॥
विधि विधान नृस्सान। मत्ति छुट्टी पैगंबर॥
बोलि षान षुरसान। दिष्षि तत्तार भिस्ति घर॥
कविचंद राज चहुआन पै। सर अदभुत उच्चार पिय॥
घरियार एक सत सर इकै। बर बर बद भारे सरिय॥
छं० ॥ ४५३ ॥

## शाह का कवि को पान देना कि हमने दिया तुम राजा से मांगो।

दूहा॥ उहै दैन न्रप्पति कह्यौ। उहि मंग्यौ फुरमान॥
सु कविचंद सरसें मिलै। पानि साहि चहुआन॥
छं० ॥ ४५४ ॥

कवित्त॥ भयौ चंद मुष चंद। दंद गय काम सपत्तौ॥
पाति साहि गोरी नरिंद। दियौ बोल निरत्तौ॥
तब्बहि चंद बरदाइ। बहुरि राजन पै आयौ॥
जु कछु तंत को मंत। अंति कहि कहि समझायौ॥
मैं दियौ दान चिंता न करि। छोड़ चंद सद्दे निरति॥
फुरमान कज्ज अग्गें धरौ। देहि साहि मंग्गे न्रिपति॥
छं० ॥ ४५५ ॥

## कवि का राजा को लिवा कर रंगभूमि में आना।

पद्धरी॥ कवि चल्यौ राज प्रथिराज लेन। मिलि चले सुरथ सुर सवें गेन॥
बुझझवै राज लै चल्यौ भट्ट। उम्मरा[२] मीर सब मिले थट्ट॥
छं० ॥ ४५६ ॥

जान्यौ सुअंत प्रथिराज अप्प। किन्नौ जुगत्ति द्रुग्गा सुजप्प॥

(१) ए० कृ० को—वेद। (२) मो०—उमराव।

रोमंच अस्त्र उभ्भार अंग । हरंत अग्नि बव्यौ सुरंग ॥
छं० ॥ ४५७ ॥

चहुआन तेज देष्यौ अनूप । तिस भयौ[1] हित्त सुरतान रूप ॥
भुज धर्यौ चंद कवि चाहुआन । उल्लस्यौ सीस सजि आसमान ॥
छं० ॥ ४५८ ॥

सुरतान निजरि चहुआन आन । भैभीत कालसह सथ्थ जानि ॥
आकूत बर्जि वर क्रिसल बाग । जानयौ सथ्थ न्रिप वर विभाग ॥
छं० ॥ ४५९ ॥

प्रथिराज सब्ब देष्यौ सु[2]आव । अंतक्क रूप सवगुन सहाव ॥
रुव्वयौ राज मधि[3] रंगभोम । कौतिग्ग सब्ब देषंत व्योम ॥
छं० ॥ ४६० ॥

संवत अट्ठावन माघ मास । अनसित्त पष्ष दसमी सुभास ॥
दिन घटिय पंच पल आदि जात । तारक्क मूल चिव तिथ्य पात ॥
छं० ॥ ४६१ ॥

प्रथिराज आनि मधि रंगभोम । साहाब उंच गहकंत व्योम ॥
घरियार घात बंधे समुष्य । पठई कमान साहाब पुष्य ॥
छं० । ४६२ ॥

## हुजाब का राजा के हाथ में कमान देना और राजा का कई कमान तोड़ देना ।

कवित्त ॥ प्रथम राज कम्मान । आनि दिन्ही हुज्जाबं ॥
गहिय राज चहुआन । तानि भंजीं तर आवं ॥
अवर आनि कम्मान । सोन बलराज समानं ।
इम भंजिय दह पंच । अतिहि काठिन्य कमानं ॥
उच्चर्यौ षान मीरान इम । हयौ तात हम जेन रन ॥
अच्छै कमान हम ग्रह गरुअ । सोइ समप्पौ साहि इन ॥
छं० ॥ ४६३ ॥

( १ ) मो०—तिन्नयौ । ( २ ) ए० कृ० को०—सु ।
( ३ ) ए० कृ० को०—अंग ।

## कवि का कहना कि राजा का निज कमान दिया जाय यही बहुत है।

चवै चंद बरदाइ इम । सुनि मीरन सुरतान ॥
दै कमान चौहान कौं । साहि दियै कछु दान ॥
छं० ॥ ४६९ ॥

## राजा को हुजाब का वही कमान देना और तत्तार का पुनः कहना कि यह तमाशा न देखो इस में मारे पड़ोगे।

कवित्त ॥ असद सुअन कम्मान । आनि दीनी हुज्जावं ॥
निरषि ताम गोरी नरिंद । तत्तार सितावं ॥
अति प्रमान उत्तान । भार अनभूत इष्षि वर ॥
गुन गुरान घन प्रान । टंक पच्चीस जोर जुर ॥
इष्षे विसाहि आचिज्ज मन । दैन राज प्रसंस किय ॥
उच्चरयौ ताम तत्तार तमि । धुन्नि सीस क्रत कंपि जिय ॥
छं० ॥ ४७० ॥

अहो साहि साहाब । सुनौ अरदास चित्त हर ॥
अरि हू[1] इहै आरिष्ट । दिष्षि अनभूत तेज नर[2] ॥
इह कमान उत्तान । जोर जुत्तान समानं ॥
नन दीजै या हथ्थ । चिंति प्राक्रम्म पुमागं[3] ॥
कम्मान[4] याहि संगह सजै । सु जनु नाग लड्डिय मनी ॥
सम पंष चिलह संगह मिलै । चिंति काल क्रत अप्पनी ॥
छं० । ४७१ ॥

काल व्याल दसा कराल । समपंष कोप सम ॥
ता आनन अंगुरी । कोइ मेलै सुमंत क्रम ॥
आय अभुत्त[5] उम्मरा । सोम पष्षलि सब सज्जै ॥
क्रोध सज्जि करिवान । मत्त मारहि[6] विन कज्जै ॥

( १ ) ए० कृ० को०—जु । ( २ ) ए०—तर ।
( ३ ) ए० कृ० को०—प्रमानं, पुरानं । ( ४ ) ए० कृ० को०—प्रम्मानं ।
( ५ ) ए० कृ० को०-या अमुत्त । ( ६ ) ए० कृ० को०—मारन ।

## कवि का कहना कि राजा का निज कमान दिया जाय यही बहुत है ।

चवै चंद बरदाइ इम । सुनि मीरन सुरतान ॥
दै कमान चौहान कौं । साहि दियै कछु दान ॥
छं० ॥ ४६९ ॥

## राजा को हुजाब का वही कमान देना और तत्तार का पुनः कहना कि यह तमाशा न देखो इस में मारे पड़ोगे ।

कवित्त ॥ असद सुअन कम्मान । आनि दीनी हुज्जावं ॥
निरषि तास गोरी नरिंद । तत्तार सितावं ॥
अति प्रमान उत्तान । भार अनभूत इष्पि वर ॥
गुन गुरान घन प्रान । टंक पचीस जोर जुर ॥
इष्पे विसाहि आचिज्ज मन । दैन राज प्रसंस किय ॥
उच्चर्यौ तास तत्तार तमि । धुन्नि सीस क्रत कंपि जिय ॥
छं० ॥ ४७० ॥

अहो साहि साहाब । सुनौ अरदास हित्त हर ॥
अरि ह्व[1] इहै आरिष्ट । दिष्षि अनभूत तेज नर[2] ॥
इह कमान उत्तान । जोर जुत्तान समानं ॥
नन दीजै या हथ्थ । चिंति प्राक्रम्म पुमानं[3] ॥
कम्मान[4] याहि संगह सजै । सु जनु नाग लड्डिय मनी ॥
सम पंष चिल्लह संगह मिलै । चिंति काल क्रत अप्पनी ॥
छं० । ४७१ ॥

काल व्याल दसा कराल । समपंष कोप सम ॥
ता आनन अंगुरी । कोइ मेलै सुमंत क्रम ॥
आय अमुत्त[5] उम्मरा । सोम पष्पलि सब सज्जै ॥
क्रोध सज्जि करिवान । मत्त मारहि[6] बिन कज्जै ॥

(१) ए० कृ० को०—जु । (२) ए०—तर ।
(३) ए० कृ० को०–प्रमानं, पुरानं । (४) ए० कृ० को०--प्रम्मानं ।
(५) ए० कृ० को०-पा अमुत्त । (६) ए० कृ० को०–मारन ।

वच्चै सुसाहि तत्तार तुअ । सम करि चिंत ततार जुअ ॥
विन नयन वान इच्छै गुनै । सो नन विद्वै घात तुअ ॥
छं० ॥ ४७२ ॥

संकर वद्धयौ सिंघ । ताहि पोलिय रस पिल्लै ॥
कौन सुग्ग जग्गावै । कोप करि तासम पिल्लै ॥
याहि न रष्यौ साहि । रीस वट्टै सुरत्तन ॥
याहि न पेषौ निजरि । याहि नह मिलियै वत्तन ॥
पल दुष्ट एह चहुआन कौ । सम करि संग कमान ग्रम ॥
क्रित दुष्ट भट्ट संगह सज्यौ । जौ घन बुझ्झै मति मरम ॥
॥ छं० ॥ ४७३ ॥

## कवि की उक्ति ।

तवहि साहि साहाव । हुज्जाव हजूर सदि ॥
दिय कमान तिहि हथ्थ । देहु चहुआन वाच वदि ॥
काल कला किय प्रान । तन्न वुझ्झिय सोह मन ॥
दिय दिल्लेसह पान । धरयौ जीवंनि साहि जन ॥
हिकमति अनेक वंचत कहत । जु कछु सांई न्निस्मान सुधि ॥
मेटैं न मिटै हाकिम हसम । वल अनेक जो करै वुधि ।
छं० ॥ ४७४ ॥

## राजा का अपनी कमान पाकर परम प्रसन्न होना और निसुरत्त खां का राजा के हाथ में तरकस भी देना ।

पद्धरी ॥ संगहे पान कम्मान राज । उम्भरे अंग अंतर विराज ॥
आलिंग वुंवि उर चंपि अप्प । वढ्ढेव तेज तामंस दप्प ॥
छं० ॥ ४७५ ॥

कर धरे स धनु आनंद चित्त । विछुरयै मिलयौ चिरकाल मित्त॥
कम्मान राज मिलि तेज ताय । अरि मंझि विंटि मिलि मनु सहाय॥
छं० ॥ ४७६ ॥

आवरे सूर अंगह असेस । मन ब्रिद्ध ब्रिद्धि वामन विसेसि ॥
तन जग्गि रोम उभ्भारि वीर । लग्गिय सुतप्प मन पास नीर ॥
छं० ॥ ४७७ ॥

आवृत्त वरन सम किरन बैन । प्रवलष्य सप्य पारस्स नैन ॥
भरकंत अधर थरकंत बाह । संतक्कि छूर मंडल सुराह ॥
छं० ॥ ४७८ ॥

चिंतै सु इष्ट मन जंपि जाप । तामंस तेम तन-तेज ताप ॥
कर रोहि पान धारै कमान । गुंधरै गयन धुंधरि दिसान ॥
छं० ॥ ४७९ ॥

भ्रिष दाह विषम समवहि समीर । संपात चक्र उलका सभीर ॥
आसंन घट्टि सिखिअंत साहि । बुझ्झै न मोह मतिमंद ताह ॥
छं० ॥ ४८० ॥

आमूढ चित्त उस्सरा मीर । टगटगिय लग्गि अंतर उरीर ॥
आरिष्ट इष्ट सोचहि अपार । ढंकेव मोह मैं काल भार ॥
छं० ॥ ४८१ ॥

सनमुष्ष आनि सज्जे घरयार । भुअ पान असिय न्त्रिप अंतरार ॥
चढ़ि उंच कज्ज कौतिग हरस्स । सम बाल वृद्ध सज्जे सरस्स ॥
छं० ॥ ४८२ ॥

उच्चर्यौ राज सम चंद ताम । मंगहु सु वान सस करि बिराम ॥
बरदाय साहि अरदास कीन । न्त्रप देहु बान कौतिग्ग चिन्ह ॥
छं० ॥ ४८३ ॥

तब साहि ताम बच्च्यौ अभीर । निसुरत्ति देहु तरकस्स तीर ॥
निसुरत्ति आनि दिय साहि हथ्थ । तरकस्स तीर गोरी गुरथ्थ ॥
छं० ॥ ४८४ ॥

## राजा का कमान लेकर उसे संधानना, कविचंद का राजा को ज्ञान समझा कर दृढ़ता देना।

कवित्त ॥ ग्रहिय तीर गोरीस । कीन चिन इच्छ अप्प कर ॥
कोल अंत पल प्रेम । बुद्धि भग्गिय समोह भर ॥
दिषि नंष्यौ दिल्लीस । धरिय सज्जै सु सीस कवि ॥
कर दीनौ चहुआन । प्रान बद्ध्यौ सुईस तब ॥
तामंस रज्ज तन ताम तन । घन बीरत्त उभार भर ॥

सुरतान प्रान कारन प्रलय । जनु जम सज्ज्यौ दंड कर ॥
छं० ॥ ४८५ ॥

दूहा ॥ लगी टगटगी सोहि तन । अरु क्षत लग्गे मीर ॥
क्रित्त[1] रूप सुस्स्यौ व मन[2] । मदिय[3] घटी अति भीर ॥
छं० ॥ ४८६ ॥

ग्रहिय चंद दीनौ न्रपति । धर्‌यौ पानि प्रथिराज ॥
चंपि अग्र सुप सलित किया । कारन काल अरि काज ॥
छं० ॥ ४८७ ॥

इल घसि पानि पवित्र किय । सिंगिनि सर गुन बंधि ॥
चरचि चंद सुषचंद भय । मिलिय राज मन तंधि ॥
छं० ॥ ४८८ ॥

ख्रित सुधरै सब सुद्धरै । कहै राज अब धारि ॥
सुर नर सुनि वर जात सब । राजन सरन सुधारि ॥
छं० ॥ ४८९ ॥

कवित्त ॥ वचन सच्च तन कच्च । सिद्धि साधक इम अष्षय ॥
वापी कूप तटाक । देव सुर नर ख्रित भष्षय ॥
पंच तत्त किय पिंड । तथ्थ षोडस आधारं ॥
सुनि मंडल षट चक्र[4] । वाय मंडल अधिकारं[5] ॥
चिह्नै जु काल सिर उप्परै । कहि चंद तेन पटंतरै ॥
प्रथिराज नृपति धीरज्ज धरि । बोल राषि कलु अंतरै ॥
छं० ॥ ४९० ॥

चंद्रायना ॥ वात सबै प्रथिराज सुनी । सर इक्कै आईय ।
सर चुक्कै नृप पाछलौ । सामूर गमाइय ॥
कोरि पवारा[6] किद्वतें । अरि भंजे जट्ठ ॥
इहि सर आइ विलंबियौ । नहीं तर सह गट्ठे[7] ॥ छं० ॥ ४९१ ॥

(१) ए० कृ० को०-चाकित । (२) ए०-वंसन ।
(३) ए० कृ० को०-भइय ।
(४) मो०-चत्र । (५) ए० कृ० कौ०-पंठवर ।
(६) ए० क० को०-कौड़ि पवाड़ा ।
(७) ए० कृ० को०-नइ तरु गड्डे ।

दूहा ॥ कहि राजन मंहि संडलै । निसिपत्ती रवि सष्य ॥
जौ मारै सुरतान कों । सकल चाव तौ रष्यि ॥
छं० ॥ ४९२ ॥

सुनि राजन कविचंद कहि । षेल एक इह षेलि ॥
करि धीरज मारे बनै । रज पाछिली उवेलि ॥
छं० ॥ ४९३ ॥

वेली बहुरि न पाइहै । इहै जानि तुम बात ॥
दिल्लीपति जुग जुग अमर । उग्गारौ[१] अषियात ॥
छं० ॥ ४९४ ॥

कवित्त ॥ अहंकार मद मोह । लोभ माया घटि लग्गी ॥
काम क्रोध भय चिषा । पुधानीयं तन जग्गी ॥
दुष सुष बंध्यौं जीव । दुय्य अंतर सुष पावै ॥
सुष अंतर दुष होय । निगम सुर नर इम गावै ॥
सुष दुष रहइ घटिकासु जिम । राजन एह परंपरा ॥
करि सग्ग अचल संभरि धनी । गयौ जाबन आईय जुरा ॥
छं० ॥ ४९५ ॥

## राजा का कहना कि मित्र अब वह पुरुषार्थ नहीं है क्या करूं ।

दूहा ॥ अंषि विनट्ठी हीन मति । हुअ पुरषातन मंद ॥
सुग्रह सुट्ठि द्रिढ़ न रहै । क्यों मारहु कविचंद ॥
छं० ॥ ४९६ ॥

सिर तुट्टै षत्रिय न्रिपति । अरियन गहि दावंत ॥
गयन गज्ज सुनि सिंघ जिम । तलपि[२] तप्पि जिय दिंत ॥
छं० ॥ ४९७ ॥

श्रवन सबद जौ संभरौं । अरिमुष बोलै सोइ ॥
तौ मारों कविचंद जौ । वह कमान बल होइ ॥
छं० ॥ ४९८ ॥

[ १ ] ए० कृ० को:-उच्चारौ । ( २ ) मो०-तलपि तप्पि जिय दंति ।

## कवि का कहना कि तुम बाण संधानों में तुम्हें वैसाही न करूं तो कवि नहीं।

सह तीन सुरतान के। श्रवन सुनाऊं तुक्ख ॥
सोइ कमान सो वल करहुं। तौ जानै कवि सुक्ख ॥
छं० ॥ ५०० ॥

पुरुप बोल इक्कै कहै। वार वार वच दोप ॥
धरि धीरज मैं प्रथम कहि। साहि बुलाऊं सुप्प ॥
छं० ॥ ५०१ ॥

## कवि का राजा को पुनः समझाना और उत्कर्ष देना।

बुद्धिहीन फिरि फिरि वुझै। श्रम छंडिय धरि धीर ॥
श्रप्प सवारथ लेहि दै। परम तत्व गहि तीर ॥
छं० ॥ ५०२ ॥

श्रप्प मरन सब कौ दियै। सज्जी जीय धरंत ॥
संभरेस कविचंद कहि। विरले मार मरंत ॥
छं० ॥ ५०३ ॥

अरिग्रह जौ वासुर वसै। श्रप्प सुश्रारथ काज ॥
सो जीवत न्रप म्रतक सम। गत मजाद गत लाज ॥
छं० ॥ ५०४ ॥

जौ पिच्छिय अरि सबद सुनि। जोइ लाज छोरंत ॥
ता जननी को दोप न्रप। कछुक जाति मति खंति[१] ॥
छं० ॥ ५०५ ॥

तो तन सब सज्जिय न्रपति। सबद वेध श्रौ हाथ ॥
अरि रोपै घरियोर अप। मारि अमाने वात ॥
छं० ॥ ५०६ ॥

सर फुट्टा बिन मास मति। वल पौरुष पड़ियोह ॥

(१) ए०-खंति।

झुकार ज्यों अरियन तनी । पापत खप्पडि योह ॥
छं० ॥ ५०७ ॥

कवित्त ॥ पवन संधि धरि ध्यान । मंडि छल बल[१] करि भूपति ॥
जल थल महिल सुझंति । रहै सु सबद देवंगति ॥
इन पहिली किहि विजै । घरी ऐसी नह पाइय ॥
इह बासुर इह जास । तुरुक्क बपतें इह आइय ॥
दिढ़ राषि जीव संभरि धनी । सो संठी अरिसुष जड़ी ॥
सामंत नाथ कविचंद कहै । रहै जुगे जुग बत्तड़ी ॥
छं० ॥ ५०८ ॥

## पृथ्वीराज का उत्तेजित होकर कहना कि मैं शत्रु को अवश्य मार गिराऊंगा ।

दूहा ॥ लग्गा बोल सु लग्गना । घट उट्ठी घन अग्गि ॥
उस सेवर सुष बुल्लयौ । नृप गय नंगन खग्गि ॥
छं० ॥ ५०९ ॥

चंद्रायना ॥ तो जानै कविचंद मौ सुष तीर लगाउं ।
गंग धरन रवि चंद खग्गि कलि बोलि रहाउं ॥
इह बासुर बेला घडी हौं बहुरि न पाउं ।
ताराइन जिम तूट तौ अरिधरनि धुकाउं ॥
छं० ॥ ५१० ॥

## कवि का पुनः राजा को उत्तेजित करना ।

दूहा ॥ बार बेर असपति ग्रहिय । सब नृप लग्गे पाइ ॥
तुअ भुज बल अचरिज्ज कह । अब इह मारि गिराइ ॥
छं० ॥ ५११ ॥

कवित्त ॥ जस काजें कलि कन्न । भार सोव्रन नद अप्पौ ॥
सिवर कप्पि अप्पयौ । सीस जगदेव समप्पौ ॥

(१) ए० कृ० को—छरकर ।

विक्रम राव नरिंद। कट्टि पर दुप जस रुत्तै ॥
राजा रावल राव। सुजस कारज पपि चल्लै ॥
पायो न दूसौ तिनह' सुजस। कह्यौ चंद सों दिट्ठइय ॥
नर एक बीच दुरयो सुजस। डारि तीर किन कट्ठइय ॥
छं० ॥ ५१२ ॥

दूहा ॥ सुरतानह सुर सुवद दै। अब मिलि छथ्य कमान ॥
अब सूरप किं सोच मन। समक्ष संधि चहुआन ॥
छं० ॥ ५१३ ॥

## पृथ्वीराज वचन।

फेरि राज इह वत्त कहि। वरदिय दै वर कान ॥
हनौं साहि घरियार सों। जो अप्पौ विय बान ॥
छं० ॥ ५१४ ॥

## कविचन्द वचन।

कवित्त ॥ एक बान चहुआन। राम रावन उथप्पे ॥
एक बान चहुआन। करन सिर अर्जुन कप्पे ॥
एक बान चहुआन। त्रिपुर सिर संकर बिद्धिय ॥
एक बान चहुआन। भ्रमर लष्यन पारद्धिय।
सो एक बान संभरि धनी। बियो बान नए मुक्कियौ ॥
घरियार एक इक सुग्गरिय। एक बान नृप चुक्कियै ॥
छं० ॥ ५१५ ॥

## पृथ्वीराज वचन।

दूहा ॥ कहै राज कविराज सुनि। मो वल सकति अपार ॥
अप्पै संभरि धीरहर। सत्त हनौं घरियार ॥ छं० ॥ ५१६ ॥

## कविचन्द वचन।

कवित्त ॥ द्रोनाचारिज पास। बान विद्या पढ़ि पंडव ॥

परिक्रम पारष्य । लोह सै वष्प सु मंडव ॥
साधा सत्ताईस । सवा लष पच्च लोप प्रति ॥
पच्च पच्च परिमान । भार मन सवा लष्य धृति ॥
जिहि बान संच अरजुन तन । धनुष प्रंचि जंपिय सुबल ॥
कविचंद कहत प्रथिराज सुनि । पच्चि पच्चि छेदिय सकल ॥
छं० ॥ ५१७ ॥

## कविचन्द का राजा को समझाना कि सात नहीं एक को वेध ।

अरिल ॥ तिहि अर्जुन समान तूं रज्जन । जौ सर संधि हनै पति गज्जन ॥
सत्त घरयार तनौ अचरज्जन । अपरिज प्रान मान सम लज्जन ॥
छं० ॥ ५१८ ॥

कवित्त ॥ इक्क फोरि संभरी । सत्त फोरै जस नासय ॥
ते दीहा संक्रमै । जे अंग सलयो गिर बासय ॥
[1]सिर हरयो भंपरै । उरह अरि समौ न बुझ्झै ॥
सूझौ न जीवे कोइ । मोहि परसप्पर सुझ्झै ॥
इम जंपै चंद बरद्दिया । वेहौ कंधै धवलहर ॥
औसांन न बुझ्झो रे हिया । इक्कन फोरै इक्क सर ॥
छं० ॥ ५१९ ॥

पच्चि होय परधान । षाय षंडौ दिषलावै ॥
साह होय परधान । भरै घर राज थँभावै ॥
कायथ होय प्रधान । अहो निस रहै पियंतौ ॥
बंभन होय प्रधान । सदा रष्षवै[2] अचिंत्यौ ॥
नाई प्रधान कीजै नहीं । चंद बिरद सच्चौ चवै ॥
चहुआन बान गुन सट्ठवै । सम चुक्कि सोटै तवै ॥
छं० ॥ ५२० ॥

जेन बान आरष्थ । वाय पुत्तह पग बिंधयौ ॥

(१) ए०–सिर हयोप झंपै । (२) ए०-दष्पवै ।

जेन बान श्रियरथ्थ । धरा उप्पर हदि संध्यौ ॥
जेन बान भारथ्थ । ग्रहे कौरव कुल घोयौ ॥
षरदूषर ताड़िका । तास सुष श्रंत समोयौ ॥
सुरतान प्रान तिन बान गहि । सु कविचंद सचो चवै ॥
सोई जवान तुश्र कर चढ़ै । मम चुक्कि स मेटै तवै ॥
छं० ॥ ५२१ ॥

श्लोक ॥ मादृहे चित्त पुरानानि । नीति कालानि संचये ॥
अप्पर बान बानानि । किं प्राण मुक्तन शंसए ॥ छं० ॥ ५२२ ॥

कवित्त ॥ संभरि नरेस करि रीस । सीस धुन्नहि नह संकहु ॥
चलहु चित्त नह करहि । मोहि अच्छरि मन अंकहि ॥
उत्तसंग कर असिय । वाह उप्पर बासन्नहि ॥
सैल वत्त संचरै । राय ध्रुअपति सब सुन्नहि ॥
सुरतान षान गुर ग्यान गहि । गुर अच्छिर चंदह भनिय ॥
सुक्कहि नसत्त सर सत्त कह । तूं सामंत सूरन धनिय ॥
छं० ॥ ५२३ ॥

प्रथीराज कम्मान । बान दृढ़ मुट्टि गहिय कर ॥
जिन विसमौ मन करहि । करहि ध्रुअपत्ति अप्पु वर ॥
जु कछु दियौ कैमास । कियौ अप्पनो सु पायौ ॥
सोइ संभरिय सहाय । तुहिज अम्मरपुर आयौ ॥
विधिना विधान मेटै कवन । दीनमान दिन पाइयै ॥
सर इक्क फौज संभरि धनी । सत्तह जुग्ग रहाइयै ॥
छं० ॥ ५२४ ॥

## कवि के इशारे पर राजा का शाह की तरफ मुख करना ।

गिरनारा लगि गौड़ । देस जीता जंगल थल ॥
लंका गढ़ जित्तयौ । समद जित्तौ उर सलियल ॥
हथिना वर जित्तयौ । सीम कंधारा वंधिय ॥
मथुरापुर जित्तयौ । एक सुष धारन संधिय ॥

प्रथिराज सुनवि संभरि धनी । सुष्हिनैही मम जानि सुप ॥
इम जंपै चंद बरद्दिया । सजि जालंधर देस सुप[1] ॥
छं० ॥ ५२५ ॥

दूहा ॥ जल बिन मद्दलु[2] भट्ट सें । करि घप्पहि सुप वन्न ॥
परम तत्त सुक्स्यौ न्नपति । मंगहि फुरमानंन ॥ छं० ॥ ५२६ ॥

## पृथ्वीराज का कमान ले सन्नद्ध होकर शाह के हुक्म की प्रतीक्षा करना ।

पद्धरी ॥ फुरमान मान मंग्यौ सु चंद । चपहु अति अंध चप भइय इंद ॥
ठगठगिय लगी बुधि भगिय साहि । फुरमान दियौ मनों कारज गाहि
छं० ॥ ५२७ ॥

## कवि का डमरू बजाकर शाह से हुक्म देने के लिये प्रार्थना करना और राजा को उत्कर्ष देना ।

दूहा ॥ मानि न्नपति वरचंद कहि । डंवरू गहि वर हथ्थ ॥
महि सथ्थै गोरी सु वर । कहि कहि जंपि सु अथ्थ ॥ ५२८ ॥

कवित्त ॥ हुंकारै सु गिरद्ध । राम जल सायर बद्धौ ॥
गिर तोल्यौ हनवंत । देव हुंकारै दिद्धौ ॥
हुंकारै लषिमन्न । अवर गय नंगन पार्यौ ॥
हुंकारै कलि क्रन्न । मेर चिट अंगुलि चार्यौ ॥
चहुआन रान संभरि धनी । बढ सुबान तुअ कर लह्यौ ॥
छेदै न तीर सत्तह तवै । असपति हुंकारौ दयौ ॥
छं० ॥ ५२९ ॥

## बादशाह की आज्ञा से पृथ्वीराज का सर संधानना और कवि का बिरदावली पढ़ना ।

हुकम साहि गोरी नरिंद । अप्पै फिरि दीनौ ॥

(१) मो०-सुप । (२) ए०-भट्टहि ।

वान सु वर प्रथिराज । काज आपनै सु लीनौ ॥
तब पढ़ि बीर नरिंद । छंद बिरदावलि पुब्बह ॥
सुनत भयौ ज्यौं नाग । नाग नंतर सुनि तब्बह ॥
आवद्दात पोर लभ्भय नहीं । जीहा सेस सहस कहि ॥
लवलेस मात्र कारन भनहु । छंद पद्धरिय जत्ति सहि ॥
छं० ॥ ५३० ॥

पद्धरी ॥ जित्तन जुद्ध गोरी नरिंद । पुरसान जीति गति करिय मंद ॥
आरत्त साल भजि मत्ति जीत । दिष्पियै रूप भै भै अभीत ॥
छं० ॥ ५३१ ॥

जुलि जन्न जोग तुंही नरिंद । नष्ययो भीम उड़ि सूर दंद ॥
बंधयौ आप रथ[१] जुत्त बीर । जिहि बध्यौ तिमिरलिंगत्त मीर ॥
छं० ॥ ५३२ ॥

सुर जीति असुर सुर भौ प्रमान । सत समद वाच दिट्ठतु बषान ॥
चहुआन बंधि तिहि कियौ बंध । पुज्जौ जु साहि जिन पुट्ठि सुद्ध ॥
छं० ॥ ५३३ ॥

चढ़ि जंग पंग जिहि भंग कीन । परवत्त पारि जिहि हेम लीन ॥
पिंदवान हद्द परवत प्रमान । तहां लग्गि कीन सुरतान आन ॥
छं० ॥ ५३४ ॥

पुरसान हथ्थ नष्यौ पिछान । गजपत्ति बंधि कै बेर आनि ॥
पुरसान मीर पसु सम सतीन । सौ सूर जीत चतुरंग कीन ॥
छं० ॥ ५३५ ॥

सुरतान टेक ढाहे सुपास । अदभुत चरित्त सुक्कै न गास ॥
छं० ॥ ५३६ ॥

## शाह के हुंकार देने पर राजा का उसके तालू पर निशाना लक्ष करना ।

दूहा ॥ बधन घरी चहुआन पै । बचन समप्पै साहि ॥
चित्त तोस तालुक रषि । सब्ब[२] संपत्तौ आय ॥ छं० ॥ ५३७ ॥

(१) ए० कृ० को०-नथ ।　　　(२) ए० कृ० को०-सच्च ।

## पहिले हुक्म पर राजा का सर संधानना, दूसरे पर चढाना और तीसरे पर शाह का तालू वेध देना।

हनूफाल ॥ सुरतान अग्ग प्रथिराज । जनु मत्त मद गजराज ॥
बिन चष्प उभ्भौ मेर । चिहु कोद अरिगन फेर ॥
छं० ॥ ५३८ ॥

कपि घटिय पान ततार । कविचंद बैन उचार ॥
कर करषि न्रप कोवंड । धर धरनि थर ब्रह्मंड ॥
छं० ॥ ५३९ ॥

दिव देव जै जै बैन । व्योमान सुरछरि ऐन ॥
करि करपि धनु पर बान । सुत सक्र पानि प्रमान ॥
छं० ॥ ५४० ॥

कहि चंद जंपत साहि । फुरमान धरहु सु वाहि ॥
लुप उच्चरै सुरतान । मैं देउं तिय फुरमान ॥
छं० ॥ ५४१ ॥

सै अंग साहि जलाल । लुप उच्चरै सद आल ॥
फर फरकि उट्ट फराल । जनों सुपत गजवत काल ॥
छं० ॥ ५४२ ॥

फिर चंद राजन पास । इक बान इक घरियास ॥
फुरमान इक भय साहि । सुनि सबद श्रवन्न चाहि ॥
छं० ॥ ५४३ ॥

भय उभय बर फुरमान । इक इष्प धनु कर कान ॥
सुनि चतिय बैन अतिंत । सुरतान भूमि पतंत ॥
छं० ॥ ५४४ ॥

वरषंत अंबर ऐन । पहु पंजली बर गेंन ॥
सुर सूर सुरपति सोषि । दिन प्रबल प्रथुपति आषि ॥
छं० ॥ ५४५ ॥

सुरतान गौ हरि साज । भिन करै आतम राज ॥
चहुआन भर सुरतान । इक जोति मद्धि समान ॥
छं० ॥ ५४६ ॥

नव बाक नव रस छंद । सरसे मिले कविचंद ॥
छं० ॥ ५४७ ॥

दूहा ॥ चिंतिय साहि फुरमान सुप । जिम कह्यौ सुर काल ॥
हन्यौ तांमि प्रथिराज तमि । वचन वचन सुप ढाल ॥
छं० ॥ ५४८ ॥

कवित्त ॥ भयौ एक फुरमान । वान जोगिनिपुर संध्यौ ॥
सोइ सब्द अरु वान । अग्र अविचल करि बंध्यौ ॥
भयौ वियौ फुरमान । तानि रष्यौ श्रवनंतरि ॥
तियौ भयौ अनभयो । पर्यौ पतिसाहि धरंतरि ॥
तैं दलन रसन तालुअ सघन । सोस फट्टि दह दिसि गवन ॥
सुरतान पर्यो पां पुकरै । भरौ चंद राजन सरन ॥
छं० ॥ ५४९ ॥

## शाह के प्राणहीन होकर गिर पड़ने पर कवि का राजा का हठयोग द्वारा प्राण त्याग करने को कहना।

दूहा ॥ सिलक वेधि फट्टिय प्रथुक । नयन तोल श्रुति सन्नि ॥
लवन कंठि किद्धिय विकल । टग्यो साहि सम धुन्नि ॥
छं० ॥ ५५० ॥

पर्यौ साहि धर देपि कवि । समझायौ नृप जाग ॥
आसन बंधि उलट्टि चक्क । छंडि प्रान उद्दलोक ॥
छं० ॥ ५५१ ॥

## राजा का कहना कि यह मुझसे कैसे होसकता है।

तब राजन कविराज सौं । कहै भेद पर ग्यान ॥
राजस विच सातुक करन । क्यों आवै कवि जान ॥
छं० ॥ ५५२ ॥

## शाह के मरने पर महा हाहाकार होना।

कवित्त ॥ परत धरनि सुरतान । षान मिलि षलक पिट्टि सिर ॥
मैं बरज्यौ बहु बार । साहि दुसमन असंघ बर ॥

भवन भोग रहि जोग। पाल ग्रायौ रत तुम्र हरि ॥
बचन विहि तिहि सिद्धि। लियौ गोरी नरिंद हरि ॥
तिन मझ्झ भट्ट टूकह करी। तब तु साहि गोरी धरी ॥
हिंदवान पान इम उच्चरै। अब प्रतीत कोय जिन करी ॥
छं० ॥ ५५३ ॥

## कविचन्द्र का छूरी से अपना सिर काट कर राजा को भी छूरी सौंप देना।

कहै पान तत्तार। भट्टकरि टूक रज्ज सम ॥
मैं द्रिग देषत कहि भट्ट। दुष्ट देषियै काल स्रम ॥
धरी साहि अब गोरि। बिनै साहाव चरन लगि ॥
चंद राज वर घेरि। लोह छुट्टै न अंग लगि ॥
छुरिका कविंद जट मझ्झ थौ। कढ्ढि भट्ट कटि सीस अप ॥
ता पछै चंद वरदाय ने। दइय राज वर हथ्थ न्नप ॥
छं० ॥ ५५४ ॥

दूहा ॥ सूत वृंत मन वृत्तयौ। भवछित पढि कविचंद ॥
गयौ अज्ज जीवंत करि। तजिय सुवर ग्रए दंद ॥
छं० ॥ ५५५ ॥

## राजा पृथ्वीराज का प्राणान्त और रासो की इति।

कवित्त ॥ मरन चंद वरदाइ। राज पुनि सुनिग साहि हनि ॥
पुहपंजलि असमान। सीस छोड़ी[1] सुदेव तनि ॥
मेछ अवद्वित धरनि। धरनि सब तीय सोह सिग ॥
तिनहि तिनह संजोति। जोति जोतिहि संपातिग ॥
रासौ असंभ नव रस सरस। चंद छंद किय अमिय सम ॥
श्रृंगार बीर करुना बिभछ। भय अद्भुत्त हसंत सम ॥
छं० ॥ ५५६ ॥

## पृथ्वीराज की पूर्व्व कथा और उनका गुण एवं सुयश गान।

कवित्त ॥ ढुंढ रूप दानव[2] उतंग। बोलि आना नरिंद दिय ॥

(१) ए. कृ. को.-साडी। (२) मो.-दादव।

अस्ति सकल सामंत । तेज प्रथिराज वीर विय ॥
वल विक्रम अति सूर । जीह कविचंद प्रमानं ॥
एक ठाम उपज्जै । एक थल मरन निधानं ॥
संग्राम काल ढिल्ली रहै । चौसट्टा टोडर समनि ॥
दैवत्त पह दैवान गति । दैव गत्ति जोगह सघनि ॥
छं० ॥ ५५७ ॥

रिन जित्यौ कामधज्ज । साहि वंध्यौ गहि गोरी ॥
मैवाती मठ किद्ध । दौरि सो क्षत्तिय तोरी ॥
यट्टै भंज्यो भीम । धरा गुज्जर दिसि धायौ ॥
इहै करी अपियात । कलस कुल नृपति चढायौ ॥
कीयो न किहुं करिहै न को । जग जित्तै जुग जस लियौ ॥
संभलौ सकल भूपति वयन । कीजै ज्यौं पिथ्थल कियौ ॥
छं० ॥ ५५८ ॥

भुजंग ॥ परयौ संभरी राइ दीसै उतंगा । मनो मेर वज्री किये श्रृंग भृंगा ॥
जिनैं वारवारं सुरत्तान साह्यौ । जिनै भंजि कै भीम चालुक्क गाह्यौ ॥
छं० ॥ ५५९ ॥

जिनैं भंजि मैवात द्वै वार वंध्यौ । जिनैं नाहरं राइ गिरनार संध्यौं ॥
जिनैं भंजि यट्टा सु कढ्यौ निकंदं । जिनैं भंजि सहिपाल रिनथंभ दंदं ॥
छं० ॥ ५६० ॥

जिनैं जीति जद्दौं ससीव्रत्त आनी । जिनैं भंज्जि कामधज्ज रष्यौ जपा नं ॥
जिनैं भंजि पंडा सु उज्जैन साही । परंमार भीमंग पुत्री विवाही ॥
छं० ॥ ५६१ ॥

जिनै दौरि कामधज्ज साहाय कीयौ । जिनैं कंगुरा लेय हम्मीर दीयौ ॥
जिनैं नोखि अजवालका पेत ढाह्यौ । जिनै गाहि रा पंग संजोग लायौ ॥
छं० ॥ ५६२ ॥

भए राइ राजा अनेकं सु थानं । किनै प्रब्द कै सथ्थ लुक्कौ न थानं ॥
इनै संभरी राइ साहाब हन्यौ[1] । उसै दीन जासं पराक्रंम मन्यौ ॥
छं० ॥ ५६३ ॥

(१) ए. कृ. को.-संध्यौ, वंध्यो ।

सब देव इरं पुहप्पं बंधाए। सुरं जोति जोतिं सजोतिं समाए॥
तिनकी उपम्मा कवीचंद भाषी। मिले हंस हंसं रवी चंद साषी॥
छं० ॥ ५६४ ॥

कवित्त॥ नयन बिना नरघात। कही ऐसी कहु किद्धी॥
हिंदू तुरक अनेक। हए पै सिद्ध न सिद्धी॥
धनि साहस धनि हथ्थ। धन्नि जस वासन पायौ॥
ज्यों तरु छुट्टै पत्र। उड़ै आप सत्तियौ आयौ॥
दिष्षैं सु लष्ययौ साह कौं। मनु नछित्र नभ तें टर्‌यौ॥
गोरी नरिंद कविचंद कहि। आय धर प्पर इम पर्‌यौ॥
छं० ॥ ५६५ ॥

हरफा षान कहि वत्त। प्रात पहिलै दिन खुल्लै॥
भट्ट देषि दरबार। फेरि देतह किम फुल्लै॥
फुनि पहिलौ सनसंध। बार बारह सु गह्यौ जब॥
सहि सहाब छंडयौ। दियौ भरि दंड तुमहि तब॥
कम्मान कहर कर सर बरह। गज्जनेस पत तो बह्यौ॥
बहुवास मलय चंदन अगर। दुज कंध भट राजन दह्यौ॥
छं० ॥ ५६६ ॥

सुन्यौ हंस हंसनिय। हंस बिन हंसप मुक्कै॥
दसम द्वार उडि हंस। पंच मिलि पंचह रुक्कै॥
इंद्र आप उद्धार। ढुंढ ढिल्लिय ब्रज कंतिय॥
जथ्थ कथ्थ न्त्रिम्मये। आय जुग्गिनपुर वत्तिय॥
डंडूर वाय तिन बहु उड़े। वाय भग्गि तिन तथ्थ परि॥
संजोग जंत भंजि जंच वर। भगौ सार तत्तौ निवरि॥
छं० ॥ ५६८ ॥

इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराजरासके पातिसाहि बानवेध मरन राजाचंद सुजसकरण पश्चात् बधनो नाम सड़सठवों प्रस्तावः समाप्तः॥ ६७ ॥

———o———

# अथ राजा रयनसी नाम प्रस्ताव लिष्यते ॥

[ अड़सठवां समय ]

## पृथ्वीराज के पकड़ जाने पर और कवि के कांगड़े से छूट आने पर राजा रयनसी का पाट बैठना ।

दूहा ॥ पुब्ब कथा प्रारंभ कहि । सिंघालोकन कथ्थ ॥
जब तें गज्जन वै ग्रह्यो । असपति दिल्ली नथ्थ ॥
छं० ॥ १ ॥

ज्यों रेवा गज अहिय मनि । चातक पावस नभ्भ ॥
ज्यों दरिद्र संपत्ति पै[1] । यों गज्जन प्रथु लभ्भ ॥
छं० ॥ २ ॥

कवित्त ॥ ग्रहिय राज सुरतान । गयौ गज्जन गज्जन वै ॥
पंच पथ्य पंजाब । थान थप्पिय तज्जन वै[2] ॥
पठ्ठिय पां पीरोज । सोब साहिब करि मंडिय ॥
लगि लाहौर दिसान । मीर मीरन पर छंडिय ॥
पथ इंद्र कोस सत इक्क पर । म्लेछ सेन पारस सरिय ॥
रुकि रहै रेंन राजन रवद । मनों सिंघ सिंघह अरिय ॥
छं० ॥ ३ ॥

दूहा ॥ जोगिनिपुर राजै रयन । चंपि न सक्कै कोय ॥
कलह केलि नित नित करै । रज वढ़ रष्षै सोय ॥
छं० ॥ ४ ॥

भावी गति भवं न्निम्मयौ । छुटि आयौ कविचंद ॥
सुष्प कंद सु... कवि । दुष[3] पंगुरि वर फंद ॥
छं० ॥ ५ ॥

(१) ए० कृ० को०-संपाति पयै ।  (२) ए० कृ० को०-तद्धित वै ।
(३) ए० कृ० को०-सुप ।

राजक्रित्य कारन सकल । करिय रयन चहुआन ॥
दान न्हान गो ब्राह्मनह । दिए विविध परिवान ॥
छं० ॥ ६ ॥

कवित्त ॥ राज देव प्रोहित्त । आय आभासि उचारं ॥
ढिल्ली धर ढिल्लरिय । होइ निरधार अधारं ॥
सबैं सूर सामंत । रेन राजन आचारं ॥
करिय एक मन सब्ब । रीति राजन व्यवहारं ॥
सुभ दिवस लगन सिंघासनह । घरि मूढ़ा गादी सरिय ॥
कढ्यौ तिलक सामंत मिलि । मेघाडंमर सिर धरिय ॥
छं० ॥ ७ ॥

## कविचन्द के कौशल से शाह और पृथ्वीराज का मरण सुनकर रयनसी जी का सब सामंत मंडली से सलाह करना ।

कितक दिवस अति विषम । गए पल पग्ग पटक्कै ॥
सुन्यौ राज वरदाइ । हन्यौ सुरतान सटक्कै ॥
रोस[1] रुद्र उप्पज्यौ । भयौ बीरां रस सारं ॥
धन्नि राज[2] प्रथिराज । गिल्यौ साहाब सुतारं ॥
उकसे रयन सामंत सब । मंत मंडि धर धुंसियै ॥
संजुरे बीर अभासि भर । नास प्रथुक परसंसियै ॥
छं० ॥ ८ ॥

## उत्तराधिकारी सामंत मंडली का वर्णन ।

बोलि भान पुंडीर । बीर पावस कौ जायौ ॥
बोलि पुत्त रनधीर । अनुज धीरत्त सवायौ ॥
सामँत सौं गहिलोत । मदन लुअ मथन मदन रँभ ॥
जैत कारन पांवार । सार परताप रयन थँभ ॥
बीराधि रुह्व सुम्मेर सदि । वीर चंद जैसिंघ सजि ॥
संकरौ सिंघ बनवीर बर । धंध रोजग मन्नि रजि ॥ छं० ॥ ९ ॥

(१) मो०-रोस । (२) ए० कृ० को०-राह ।

भान तेज चालुक्क । धक्क अरितम्म अहारन ॥
पारिहार रनधीर । भीर भर[1] रेंन सधारन ॥
सारंग दे गघ्परी । टा करन डाक बजावन ॥
कूरंभा रघुवंस । बंध रन सिंघ कहावन ॥
ता अनुज बंधि राजसि कुंअर । राजदेव राम दुज सुअ ॥
सब आय सथ्थ सिरदार लै । वड़ गुज्जर भोजह्ल भुअ[2] ॥
छं० ॥ १० ॥

दूहा ॥ ईसरदास अनंत बर । भुज ढिल्लिन चहुआन ॥
मंत तंत बुझ्झै नृपति । कहौ कन्ह विधि जान ॥
छं० ॥ ११ ॥

कवित्त ॥ कहत भान चालुक्क । बार लद्धिय हम याहिय ॥
सारंग दे गघ्परी । तेग तत्ते होइ साहिय ॥
धंधेरौ धुमकेस । वेस वह्नही वह्ना ॥
इनकै मंत मरन्न । कारनपूर बलि चह्ना ॥
लषलेन तुरिय चुकै घुरिय । इह अचंभ नन मानियै ॥
रनभंग लाज रजपूत जो । फनि अभंग रन ठानियै ॥
छं० ॥ १२ ॥

## युवक सामंत मंडली का मत होना कि शाही सेना से छेड़छाड़ की जावे ।

दूहा ॥ इक सो नौ अरु सा पुरिस । भग्गा फेरि जुरंत ॥
कायर षप्पर काच कन । मन भग्गा न मिलंत ॥
छं० ॥ १३ ॥

कहै भान पुंडीर मति । अरू मिलि ईसरदास ॥
पुंडीरा रनधीर कहि । राजन मुक्कै पास ॥
छं० ॥ १४ ॥

सेवक सामि सवंग धरि । चिहु दिसि चोट अहुट्टि ॥
अनिय धार अड्डौ अरै । टूक टूक होय तुट्टि ॥ छं० ॥ १५ ॥

(१) ए० कृ० को०-रन । (२) ए० कृ० को०-भोजिल अभुअ ।

इह मति करि सज्जौ सु दल। कहि सुमेर परताप ॥
संकर[1] सिंघ सामंत सौ। अरिवल तोलै आप ॥

छं० ॥ १६ ॥

धवल दीह संमुह धवल। रथ सामंत सरंध ॥
यों लहि राजन वंस धुर। धवल रतन नव कंध ॥

छं० ॥ १७ ॥

## इधर गजनी में शहाबुद्दीन के उत्तराधिकारी का तख्तनशीन होना।

उत गोरी गज्जन दिसा। थप्पिय विनै सहाव ॥
मेछ महरति दीन मति। धर्‌यौ गौरि साहाव ॥

छं० ॥ १८ ॥

कवित्त ॥ धरिय गौरि साहाव। षान मिलि पलक पिट्टि सिर ॥
सहस पंच इक लष्ष। करह वंगरिय टूक पिरि ॥
चिहुर रोम उप्पोर। भई सेव भेष दिवानै ॥
तन तोवह स्फूरंत। अहों हिंदू परवानै ॥
उम्मरा मीर अल्लह उमरि। इन अभूत क्रम मानयौ ॥
दुसमन विसास सुविहान किय। तव कुमंत हम जानयौ ॥

छं० ॥ १९ ॥

दूहा ॥ तिया भरोसौ ना करै। अरु दुरजन वेसास ॥
पुब्ब विरोध न वीसरै[2]। ते लभ्भै सुष वास ॥ छं० ॥ २० ॥

कवित्त ॥ तव मिलि षान ततार। षान निसुरत्ति सजोरिय ॥
रुस्तम षान हुजाव। षान षानौ मिलि गोरिय ॥
मीर मलिक मीरंन। हद्दफ षां हद्द षुरेसी ॥
कालन षां मारूफ। षान मारूफ सुरेसी ॥
षुरसान षान षुरसान षां। जंद जिहाज जादुल्लपति ॥
पव्वीय पंच साहाब सुदि। प्रथुक जात इक नाम भति ॥ छं० ॥ २१ ॥

(१) ए०-संक। (२) मो०-वीसिवै।

साद्दत सोधि सद्दाव। पूछि काजी कुतवानिय ॥
नवल तपत नव रोज। छत्र चामर सों भालिय ॥
पढ़ि कुतवा फातिया। विनै साहाव सुनाल ॥
गज्जनेस गरुअत्त। करै कायावर कालं ॥
दिल्लिय दिसान सज्जै सरस। अहनिसि नींद न चष धरहि ॥
छिंद्वान राज उप्पर रयन। उक्कसि उक्कसि असिग्रह करहि ॥
छं० ॥ २२ ॥

## सलाह पक्की होजाने पर राजा रयनसी का शाही सेना पर आक्रमण करने को सन्नद्ध होना।

दूहा ॥ तपत रयनसी राज वर। चित सामंत चहुआन ॥
बोल बोल चौवट परै। ज्यौं भग्गै पापान ॥
छं० ॥ २३ ॥

परहंसा पष्पै सरै। एह अनागत वत्त ॥
काट्ठ जलै कोइल[1] करै। वलै लोह लहि घत्त ॥
छं० ॥ २४ ॥

पत्त परष्पन रयन रिधि। बैर वहोरन सल्ल ॥
गति अंतर पंतर पवित। बंछे पुच नवल्ल ॥
छं० ॥ २५ ॥

कवित्त ॥ वे सामंत समथ्थ। जेन सुरतान जु साहिय ॥
वे सामंत समथ्थ। बोल बोले निरवाहिय ॥
वे सामंत समथ्थ। जुग्गा जुग कीरति रष्षिय ॥
वे सामंत समथ्थ। चंद सूरिज जिहि सष्षिय ॥
हम रयन काज रष्पहि धरह। अब धीरत्तन मंडियै ॥
धर थान पथ्थ पंजाब लगि। पग्ग[2] सग्ग पल पंडियै ॥
छं० ॥ २६ ॥

(१) ए० कृ० को०—कोइ लक्करै। (२) कृ० को०—पग्ग।

दूहा ॥ रयन राज इह मंत सुनि । मन डम्भरि असमान ॥
मंत सबै एकंत करि । दल¹ भंजों सुलतान ॥
छं० ॥ २७ ॥

कवित्त ॥ तंतु एक जो ग्रहै । चिरीय बंधन पग तोरै ॥
सहस मेलि बल भरै । बंधि गजराज अहोरै ॥
एकल्ली बल करै । बहुत अग्गैं पग छोरै ॥
मिलवि सूर सामंत । करैं बरढाल ढंढोरै ॥
मत मत्त मंच इम मरन मत । इह सुभम्म रजपूत नहि ॥
जीवंत धरा भोगै अवर । बलिय रयन इह बात कहि ॥
छं० ॥ २८ ॥

दूहा ॥ रजवट चूरी काच की । भग्गी फिरि न सँधाइ ॥
मनिया नाहीं लाष को । कैसे आंच तपाइ ॥
छं० ॥ २९ ॥

कवित्त ॥ फुनि जंपिय रतनेस । सुनहु सामंत सूर भर ॥
दिग्ग विजय रावन करत । बोलि नारद्द रिषेसर ॥
सुर नर पंनग बंधि । कहा वड़ बिरद बुलावहु ॥
तौ जानिहिं बलवंत । जीति अंतक पुर आवहु ॥
सुनि तमकि जुद्ध लंकाधिपति । करिय काल सो चाल बँधि ॥
तसबीस तीन करि छुट्टयौ । संजमनी पत षेत सँधि ॥
छं० ॥ ३० ॥

गाहा ॥ दस दस कोरिम सथ्थं । इक कंजुरिय रष्षि संरिनयं ॥
घौ निसान निसंकं । सुरतान थान भाजनं काजं ॥
छं० ॥ ३१ ॥

दूहा ॥ गागरि मद्धि प्रगट्टि रिषि । सागर करि अचवंन ॥
अनल कुंड उतपन्न अग । पग रिन रुपै² कवन्न ॥ छं० ॥ ३२ ॥

---

( १ ) ए० कृ०—धर । ( १ ) ए० —उपौ ।

